॥ श्रीहरिः ॥

# महाभारत

## आदि पर्व ।

नारायणं नमस्कृत्य नरञ्चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीञ्चैव ततो जयमुदीरयेत् ॥

लोमहर्षणपुत्र उग्रश्रवाः सौतिः पौराणिको नैमिषारण्ये । शौनकस्य कुलपतेर्द्वादशवार्षिके सत्रे ॥ १ ॥ सुखासीनानभ्यगच्छन्महर्षीन् संशितव्रतान् । विनयावनतो भूत्वा कदाचित् सूतनन्दनः ॥ २ ॥ तमाश्रममनुप्राप्तं नैमिषारण्यवासिनाम् । चित्राः श्रोतुं कथास्तत्र परिवव्रुस्तपस्विनः ॥ ३ ॥ अभिवाद्य मुनींस्तांस्तु सर्वानेव कृताञ्जलिः । अपृच्छत् तपोवृद्धिं सद्भिश्चैवाभिपूजितः ॥ ४ ॥ अथ तेषूपविष्टेषु सर्वेष्वेव तपस्विषु । निर्दिष्टमासनं भेजे विनयाल्लोमहर्षणिः ॥ ५ ॥ सुखासीनं ततस्तन्तु विश्रान्तमुपलक्ष्य च । अथापृच्छदृषिस्तत्र कश्चित् प्रस्ताव-

---

नारायण भगवान्, नरोंमें उत्तम नर—भगवान् तथा वाणीकी अधिष्ठात्री देवी सरस्वतीको नमस्कार करके इतिहास पुराणादि की व्याख्या का आरम्भ करे ॥ * ॥ एक समय सौति उपनामधारी, पुराणोंकी कथा कहने में प्रवीण, सूतकुलको आनन्द देनेवाले लोमहर्षणके पुत्र उग्रश्रवा, नैमिषारण्यमें, कुलपति ( दश सहस्र मनुष्योंका अन्न आदिसे पालन करनेवाले ) शौनकके बारहवर्षके सत्र अर्थात् जिसमें अनेकों मनुष्योंको अन्नादिसे तृप्त कियाजाता था और जिसमें अनेकों कर्म करनेवाले थे उस यज्ञमें आनन्दसे बैठेहुए तरवार की धारकी समान अखण्ड व्रतवाले ब्रह्मर्षियोंके समीप विनयसे नम्र हुए आपहुँचे ॥ १ ॥ २ ॥ श्रेष्ठ तपस्वियोंने, नैमिषारण्यवासियों पूजित आश्रममें आयेहुए उनके (उग्रश्रवाके) मुखसे विचित्र कथाएं सुननेके लिये चारों ओरसे इकट्ठे होकर उनका आदर सत्कार किया, उग्रश्रवाने भी दोनो हाथ जोड़कर उन मुनियोंको नमस्कार कर उनके तपकी कुशल बूझी ॥ ३ ॥ ४ ॥ तदनन्तर वह सब तपस्वी अपने आसन पर बैठे तब लोमहर्षणके पुत्र पुराणवेत्ता सूत भी तपस्वियोंके बताये हुए आसन पर विनयके साथ बैठे ॥ ५ ॥

र्मार्थसंश्रिताः। इतिवृत्तं नरेन्द्राणामृषीणाञ्च महात्मनाम् ॥ १६ ॥
ऋषय ऊचुः। द्वैपायनेन यत् प्रोक्तं पुराणं परमर्षिणा। सुरैर्ब्रह्मर्षिभि-
श्चैव श्रुत्वा यदभिपूजितम् ॥ १७ ॥ तस्याख्यानवरिष्ठस्य विचित्रपदप-
र्वणः। सूक्ष्मार्थन्याययुक्तस्य वेदार्थैर्भूषितस्य च ॥ १८ ॥ भारतस्येति-
हासस्य पुण्यां ग्रन्थार्थसंयुताम्। संस्कारोपगतां ब्राह्मीं नानाशास्त्रोप-
बृंहिताम् ॥ १९ ॥ जनमेजयस्य यां राज्ञो वैशम्पायन उक्तवान्। यथा-
वत्स ऋषिस्तुष्ट्या सत्र द्वैपायनाज्ञया ॥ २० ॥ वेदैश्चतुर्भिः संयुक्तां
व्यासस्याद्भुतकर्मणः। संहितां श्रोतुमिच्छामः पुण्यां पापभयापहाम्
॥ २१ ॥ सौतिरुवाच। आद्यं पुरुषमीशानं पुरुहूतं पुरुष्टुतम्। ऋतमे-
काक्षरं ब्रह्म व्यक्ताव्यक्तं सनातनम् ॥ २२ ॥ असच्च सदसच्चैव यद्वि-
श्वं सदसतःपरम्। परावराणां स्रष्टारं पुराणं परमव्ययम् ॥ २३ ॥ मङ्ग-
ल्यं मङ्गलं विष्णुं वरेण्यमनघं शुचिम्। नमस्कृत्य हृषीकेशं चराचरगुरुं
हरिम् ॥ २४ ॥ महर्षेः पूजितस्येह सर्वलोकैर्महात्मनः। प्रवक्ष्यामि मतं
पुण्यं व्यासस्याद्भुतकर्मणः ॥ २५ ॥ आचख्युः कवयः केचित्—

तथा महात्मा महाराजाओंके तथा ऋषियोंके इतिहास क्या तुम्हें सुनाऊँ ? ( यह सुनकर ऋषि स्नान सन्ध्यासे निवट कर आये और सूतजीसे बूझनेलगे ) ॥ १६ ॥ ऋषि बोले, कि—देवताओंने और ब्रह्मर्षियोंने जिसको सुनकर अपने २ लोकमें जिनकी प्रशंसा की है ऐसे उत्तम २ आख्यानोंसे भरी, विचित्र पदरचनावाले पर्वोंवाली, सूक्ष्म अर्थोंको दिखानेवाली, न्यायसे भरी, वेदके अर्थोंसे शोभायमान, ग्रन्थके अर्थके अनुसार पदादि व्युत्पत्ति वाली, नानाप्रकारके शास्त्रीय विषयोंसे गौरवमयी, राजा जनमेजयके सर्पयज्ञमें वेदव्यासजी की आज्ञासे जिसको वैशम्पायन ऋषिने प्रसन्नतापूर्वक विस्तारके साथ कहा ऐसी, चारों वेदोंके विषयोंसे भरपूर, अद्भुतकर्मा परमर्षि श्रीवेदव्यासजीकी रचीहुई, पवित्र और पापके भयका नाश करनेवाली महाभारत नामक संहिताको सुननेकी हमारी इच्छा है॥१७—२१॥ सूतजी कहनेलगे, कि—आदिपुरुष महेश्वररूप, बड़े २ होताओंसे पूजित नामगान करनेवालोंसे स्तुति कियेहुए, सत्य, ॐकारस्वरूप, ब्रह्ममूर्त्ति व्यक्त तथा अव्यक्त, सनातन, कार्य तथा कारणरूप, विश्वरूप, सूत्रात्मा ... परमात्मासे पर, पर और अपर ( भूत और भविष्य ) के स्रष्टा ...मूर्त्ति, पर, अविनाशी, मङ्गलदायक मङ्गलमूर्त्ति, विष्णु, आदरके ... रहित, पवित्र, इन्द्रियोंके स्वामी, स्थावर जङ्गम जगत्के ...रूप श्रीहरि भगवान्को नमस्कार करके अद्भुतकर्मवाले

प्रत्याचक्षते परे। आख्यास्यन्ति तथैवान्य इतिहासमिमं भुवि ॥२६॥ इदन्तु त्रिषु लोकेषु महज्ज्ञानं प्रतिष्ठितम्। विस्तरैश्च समासैश्च धार्य्यते यद् द्विजातिभिः ॥२७॥ अलंकृतं शुभैः शब्दैः समयैर्दिव्यमानुषैः। छन्दोवृत्तैश्च विविधैरन्वितं विदुषां प्रियम् ॥ २८ ॥ निष्प्रभेऽस्मिन्निरालोके सर्वतस्तमसा वृते। वृहदण्डमभूदेकं प्रजानां वीजमव्ययम् ॥ २९ ॥ युगस्यादौ निमित्तं तन्महद्दिव्यं प्रचक्षते। यस्मिन् संश्रूयते सत्यं ज्योतिर्ब्रह्म सनातनम् ॥ ३० ॥ अद्भुतं चाप्यचिन्त्यञ्च सर्वत्र समतां गतम्। अव्यक्तं कारणं सूक्ष्मं यत्तत् सदसदात्मकम् ॥ ३१ ॥ यस्मात् पितामहो जज्ञे प्रभुरेकः प्रजापतिः। ब्रह्मा सुरगुरुः स्थाणुर्मनुः कः परमेष्ठ्यथ ॥ ३२ ॥ प्राचेतसस्तथा दक्षो दक्षपुत्राश्च सप्त वै। ततः प्रजानां पतयः प्राभवन्नेकविंशतिः ॥ ३३ ॥ पुरुषश्चाप्रमेयात्मा यं सर्वे ऋषयो विदुः। विश्वेदेवास्तथादित्या वसवोऽथाश्विनावपि ॥ ३४ ॥ यक्षाः ... ः पिशाचाश्च गुह्यकाः पितरस्तथा। ततः प्रसूता विद्वांसः शिष्टा

का ...

कितने ही कवि पहिले कहचुके हैं, कितने ही इससमय वर्णन करते हैं और आगेको भी कितने ही विद्वान् इस इतिहासका व्याख्यान करके भूतल पर भले प्रकार प्रचार करेंगे ॥ २६ ॥ यह महाज्ञानरूप भारत तीनों लोकमें प्रतिष्ठा पायाहुआ है और जिसको ब्राह्मणादि द्विज विस्तारसे तथा संक्षेपसे पढ़कर धारण करते हैं, यह परम ज्ञानवाली संहिता सुन्दर शब्दोंसे शोभायमान है, देवता और मनुष्योंके वर्णनसे अलंकृत है, अनेकों प्रकारके छन्द और वृत्तोंसे युक्त है तथा विद्वानोंको प्रिय है ॥ २७ ॥ २८ ॥ यह जगत् जिस समय तेज और प्रभासे सर्वथा शून्य था, अर्थात् जब सर्वत्र अन्धकार ही अन्धकार था, उस समय युगके आरम्भमें प्रजाओंका अविनाशी वीजरूप एक बड़ाभारी अण्डा प्रकट हुआ, जिसको विद्वान् चार प्रकारके प्राणियोंका महत् और दिव्य कारण कहते हैं, उसमें निःसन्देह सत्य, तेजःस्वरूप और सनातन ब्रह्म सूक्ष्मरूपसे वास करता है, ऐसा श्रुतियें भी कहती हैं, यह ब्रह्म अद्भुत, अचिन्त्य, सर्वत्र समानरूपको प्राप्त, अव्यक्त, सूक्ष्म कारणरूप तथा सत् और असत्रूप है ॥ २९–३१ ॥ उस अण्डेमेंसे देवगुरु पितामह, प्रभु ब्रह्माजी उत्पन्न हुए, वह एक ही प्रजापति थे, इसप्रक... ब्रह्मा, विष्णु, शिव, मनु, देवता, परमेष्ठी, दश प्रचेता, दक्ष और द... सात पुत्र हुए, तदनन्तर इक्कीस प्रजापति हुए ॥ ३२ ... जिसको सब ऋषि जानते हैं ऐसा अप्रमेयात्मा ...

ब्रह्मर्षिसत्तमाः ॥ ३५ ॥ राजर्षयश्च बहवः सर्वैः समुदिता गुणैः । आपो द्यौः पृथिवी वायुरन्तरिक्षं दिशस्तथा ॥ ३६ ॥ सम्वत्सरर्त्तवो मासाः पक्षाहोरात्रयः क्रमात् । यच्चान्यदपि तत्सर्वं संभूतं लोकसाक्षिकम् ३७ यदिदं दृश्यते किञ्चिद्भूतं स्थावरजङ्गमम् । पुनः संक्षिप्यते सर्वं जगत्प्राप्ते युगक्षये ॥ ३८ ॥ यथर्त्तावृतुलिङ्गानि नानारूपाणि पर्य्यये । दृश्यन्ते तानि तान्येव तथा भावा युगादिषु ॥ ३९ ॥ एवमेतदनाद्यन्तं भूतसंहारकारकम् । अनादिनिधनं लोके चक्रं सम्परिवर्त्तते ॥ ४० ॥ त्रयस्त्रिंशत्सहस्राणि त्रयस्त्रिंशच्छतानि च । त्रयस्त्रिंशच्च देवानां सृष्टिः संक्षेपलक्षणा ॥ ४१ ॥ दिवः पुत्रो बृहद्भानुश्चक्षुरात्मा विभावसुः । सविता स ऋचीकोऽर्को भानुराशावहो रविः ॥ ४२ ॥ पुरा विवस्वतः सर्वे मह्यस्तेषां तथावरः । देवभ्राट् तनयस्तस्य सुभ्राडिति ततः स्मृतः ॥ ४३ ॥ सुभ्राजस्तु त्रयः पुत्राः प्रजावन्तो बहुश्रुताः । दशज्योतिः शतज्योतिः सहस्रज्योतिरेव च ॥ ४४ ॥ दश पुत्रसहस्राणि दशज्योतेर्महात्मनः । ततो दशगुणाश्चान्ये शतज्योतेरिहात्मजाः ॥ ४५ ॥ भूयस्ततो दशगुणाः सहस्रज्योतिषः सुताः । तेभ्योऽयं कुरुवंशश्च यदूनां भरत-

---

होनेके पीछे उत्तम और विद्वान् बड़े २ महर्षि उत्पन्न हुए ॥ ३५ ॥ इन के अतिरिक्त सकल श्रेष्ठ गुणोंसे प्रसिद्ध अनेकों राजर्षि तथा पृथ्वी, जल, आकाश, वायु, अन्तरिक्ष, दिशायें ॥ ३६ ॥ संवत्सर, ऋतु, मास पक्ष, दिन, रात्रि तथा और जो कुछ भी लोकमें प्रसिद्ध है वह सब क्रमसे उत्पन्न हुआ ॥ ३७ ॥ जैसे नाना प्रकारके फल ऋतुओंमें क्रम से आते हैं और ऋतुके बदलने पर शान्त होजाते हैं तैसे ही स्थावर जङ्गमरूप जो प्राणी इस जगत्में दीखते हैं वह सब ही प्रलयकाल आने पर कारणमें समाजाते हैं तथा दूसरे युगके आरम्भ कालमें फिर प्रकट होजाते हैं ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ इसप्रकार अनादि अनन्त प्राणी—पदार्थमात्र का संहार करनेवाला कालचक्र इस जगत्में निरन्तर घूमता रहता है ॥ ४० ॥ संक्षेपमें देवताओंकी सृष्टि तैंतीस हजार, तैंतीस सौ, तैंतीस है ॥ ४१ ॥ बृहद्भानु, चक्षुरात्मा, विभावसु, सविता ऋचिक, अर्क, भानु, आशावह और रवि इतने दिवके पुत्र हुए ॥ ४२ ॥ सूर्यके सकल पुत्रों में मनु श्रेष्ठ था, उसका पुत्र देवभ्राट् और देवभ्राट्का पुत्र सुभ्राट् हुआ, ऐसा शास्त्रमें कहा है ॥ ४३ ॥ इस सुभ्राट्के प्रजावाले और परम प्रसिद्ध बड़ेभारी विद्वान् दशज्योति शतज्योति और सहस्रज्योति नामवाले तीन पुत्र हुए ॥ ४४ ॥ महात्मा दशज्योतिके दश हजार इससे दशगुणे शतज्योतिके और उससे दशगुणे पुत्र सहस्रज्योतिके हुए, उनसे कुरु, यदु, भरत ययाति और इक्ष्वाकु आदि अनेकों राजर्षियोंके बड़े विस्तार वाले

स्य च ॥ ४६ ॥ ययातीक्ष्वाकुवंशश्च राजर्षीणाञ्च सर्वशः । संभूता बहवो वंशा भूतसर्गाः सुविस्तराः ॥ ४७ ॥ भूतस्थानोनि सर्वाणि रहस्यं त्रिविधञ्च यत् । वेदा योगः सविज्ञानो धर्मोऽर्थः काम एव च ॥ ४८ ॥ धर्मकामार्थयुक्तानि शास्त्राणि विविधानि च । लोकयात्राविधानञ्च सर्वं तद्दृष्टवानृषिः ॥४६॥ इतिहासाः सवैयाख्या विविधाः श्रुतयोऽपि च । इह सर्वमनुक्रान्तमुक्तं ग्रन्थस्य लक्षणम् ॥ ५० ॥ विस्तीर्य्यैतन्महज्ज्ञानमृषिः संक्षिप्य चाब्रवीत् । इष्टं हि विदुषां लोके समासव्यासधारणम् ॥ ५१ ॥ मन्वादि भारतं केचिदास्तीकादि तथापरे । तथोपरिचरादन्ये विप्राः सम्यगधीयते ॥ ५२ ॥ विविधं संहिताज्ञानं दीपयन्ति मनीषिणः । व्याख्यातुं कुशलाः केचिद् ग्रन्थान् धारयितुं परे ॥ ५३ ॥ तपसा ब्रह्मचर्य्येण व्यस्य वेदं सनातनम् । इतिहासमिमं चक्रे पुण्यं सत्यवततीसुतः ॥ ५४ ॥ पराशरात्मजो विद्वान् ब्रह्मर्षिः संशितव्रतः ।

---

वंश हुए तथा अन्य प्राणियोंके विस्तारवाले वंश हुए॥४५-४७॥प्राणिमात्रके रहनेके सकल स्थान जैसे कि-किले, परकोटे, नगर, बाग आदि तथा तीर्थक्षेत्र आदि पवित्र स्थान, धर्मका तीन प्रकारका रहस्य, वेद अर्थात् कर्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड, ज्ञानकाण्ड, स्मार्त्तधर्म, लोकप्रसिद्ध धर्म अर्थ और कामका वर्णन करनेवाले अनेकों प्रकारके धर्मशास्त्र, अर्थ-शास्त्र, कामशास्त्र आदि, जिनसे लोगोंकी आजाविका चलती है ऐसे आयुर्वेद, धनुर्वेद, गान्धर्व वेद आदिकी रचना, इस सबको योगविद्याके प्रभावसे वेदव्यासजी जानते थे ॥ ४८ ॥ ४६ ॥ इतिहास और नाना प्रकारकी श्रुतियोंको उनके व्याख्यान सहित जानते थे, यह सब विषय इसमें क्रमसे कहे हैं और यह सब ही इस ग्रन्थका विषय है॥५०॥व्यास ऋषिने इस महान् ज्ञानको संक्षेपसे और विस्तारसे कहा है, क्योंकि इस जगत्में विद्वान् पुरुष संक्षेप और विस्तार दोनो प्रकारसे ग्रन्थको पढ़ते हैं ॥ ५१ ॥ कोई ब्राह्मण इस महाभारतको "नारायणं नमस्कृत्य" यहांसे आरम्भ करके पढ़ते हैं, कितने ही आस्तीक आदिकी कथासे पढ़नेका आरम्भ करते हैं, कितने ही उपरिचरकी कथासे पढ़नेका आरम्भ करते हैं; दूसरे कोई ब्राह्मण सकल महाभारतको पढ़ते हैं ॥५२॥ कितने ही विद्वान् पुरुष इस भारतसंहिताके ऊपर नाना प्रकारकी टीकाएं करके संहिताके ज्ञानको प्रकट करते हैं, कितने ही विद्वान् व्याख्या करनेमें चतुर होते हैं और कितने ही केवल मुखसे ग्रन्थका पाठमात्र करनेमें ही प्रवीण होते हैं ॥५३॥ सत्यवतीके पुत्र व्यासजीने तप और ब्रह्मचर्यके प्रभावसे सनातन एक वेदका विस्तार करकै इस महाभारतके पवित्र इतिहासको रचा है ॥ ५४ ॥ अखण्डव्रतधारी,

तदाख्यानवरिष्ठं स कृत्वा द्वैपायनः प्रभुः ॥ ५५ ॥ कथमध्यापयानीह शिष्यानित्यन्वचिन्तयत् । तस्य तच्चिन्तितं ज्ञात्वा ऋषेर्द्वैपायनस्य च ॥ ५६ ॥ तत्राजगाम भगवान् ब्रह्मा लोकगुरुः स्वयम् । प्रीत्यर्थं तस्य चैवर्षेर्लोकानां हितकाम्यया ॥ ५७ ॥ तं दृष्ट्वा विस्मितो भूत्वा प्राञ्जलिः प्रणतः स्थितः । आसनं कल्पयामास सर्वैर्मुनिगणैर्वृतः ॥ ५८ ॥ हिरण्यगर्भमासीनं तस्मिंस्तु परमासने । परिवृत्यासनाभ्यासे वासवेयः स्थितोऽभवत् ॥ ५९ ॥ अनुज्ञातोऽथ कृष्णस्तु ब्रह्मणा परमेष्ठिना निषसादासनाभ्यासे प्रीयमाणः शुचिस्मितः ॥ ६० ॥ उवाच स महातेजा ब्रह्माणं परमेष्ठिनम् । कृतं मयेदं भगवन् काव्यं परमपूजितम् ६१ ब्रह्मन्वेदरहस्यञ्च यच्चान्यत् स्थापितं मया । सांगोपनिषदाञ्चैव वेदानां विस्तरक्रियाः ॥ ६२ ॥ इतिहासपुराणानामुन्मेषं निर्मितञ्च यत् । भूतं भव्यं भविष्यञ्च त्रिविधं कालसंज्ञितम् ॥ ६३ ॥ जरामृत्युभयव्याधिभावाभावविनिश्चयः । विविधस्य च धर्मस्य ह्याश्रमाणाञ्च लक्षणम् ॥ ६४ ॥ चातुर्वर्ण्यविधानञ्च पुराणानाञ्च कृत्स्नशः । तपसो ब्रह्मचर्य्य-

---

विद्वान् पराशरके पुत्र, ब्रह्मर्षि, भगवान् द्वैपायन वेदव्यासजीने जब इस उत्तम इतिहासको पूरा किया उस समय उनके मनमें यह विचार उत्पन्न हुआ, कि—मैं यह ग्रन्थ अपने शिष्योंको किसप्रकार सिखाऊँ? ऋषि द्वैपायनके इस विचारको जानकर उन देवर्षिके मनको शान्ति देनेकी तथा लोकोंका हित करनेकी इच्छावाले लोकगुरु भगवान् ब्रह्माजी तहाँ आपहुँचे ॥ ५५—५७ ॥ जिनके चारों ओर अनेकों मुनि बैठे हैं ऐसे व्यासजीने जब ब्रह्माजीको देखा तब उनको आश्चर्य हुआ, वह दोनो हाथ जोड़कर प्रणाम करतेहुए खड़े होगए और ब्रह्माजीको आसन दिया ॥५७॥५८॥ व्यासजीके प्रदक्षिणा करलेने पर हिरण्यगर्भ ब्रह्माजी श्रेष्ठ आसन पर बैठे और व्यासजी हाथ जोड़ेहुए उनके आसन के समीप खड़े रहे ॥ ५९ ॥ और जब परमेष्ठी ब्रह्माजीने उनको बैठने की आज्ञा दी तब पवित्र हास्यवाले वेदव्यासजी बड़े प्रसन्न होकर उनके आसनके पास ही नीचे आसन पर बैठे ॥ ६० ॥ और महातेजस्वी व्यासजीने तब परमेष्ठी ब्रह्माजींसे कहा, कि—हे भगवन्! मैंने यह उत्तम काव्य रचा है ॥ ६१ ॥ हे ब्रह्मन्! इस उत्तम काव्यमें वेदोंका रहस्य, अङ्ग, उपनिषद् और वेदोंका पूर्ण विस्तार तथा और भी जो कुछ है उसका विस्तारसे वर्णन किया है ॥ ६२ ॥ इसमें इतिहास और [पुरा]णोंका विस्तार कहा है, भूत भविष्य और वर्त्तमान इन तीनप्रकार कालकी संज्ञाओंका भी वर्णन है ॥ ६३ ॥ जरा, मृत्यु, भय, व्याधि, [पदार्थोंके अस्ति]त्व और विनाशिताका निश्चय भी कियागया है, नाना प्रकार [के] धर्म और आश्रमोंके लक्षण कहे हैं ॥ ६४ ॥ चारों वर्णोंके धर्म और

...पृथिव्याश्चन्द्रसूर्ययोः ॥ ६५ ॥ ग्रहनक्षत्रताराणां प्रमाणञ्च युगैः ... । ऋचो यजूंषि सामानि वेदाध्यात्मं तथैव च ॥ ६६ ॥ न्यायशिक्षा चिकित्सा च दानं पाशुपतं तथा । हेतुनैव समं जन्म दिव्यमानुषसंज्ञितम् ॥ ६७ ॥ तीर्थानाञ्चैव पुण्यानां देशानाञ्चैव कीर्त्तनम् । नदीनां पर्वतानां च वनानां सागरस्य च ॥ ६८ ॥ पुराणां चैव दिव्यानां कल्पानां युद्धकौशलम् । वाक्यजातिविशेषाश्च लोकयात्राक्रमश्च यः ॥ ६९ ॥ ...दपि सर्वं वस्तु तच्चैव प्रतिपादितम् । परं न लेखकः कश्चिदेतस्य भुवि विद्यते ॥ ७० ॥ ब्रह्मोवाच । तपोविशिष्टादपि वै विशिष्टात् मुनिसञ्चयात् । मन्ये श्रेष्ठतरं त्वां वै रहस्यज्ञानवेदनात् ॥ ७१ ॥ जन्मप्रभृति सत्याञ्ते वेद्मि गां ब्रह्मवादिनीम् । त्वया च काव्यमित्युक्तं तस्मात् काव्यं भविष्यति ॥ ७२ ॥ अस्य काव्यस्य कवयो न समर्था विशेषणे । विशेषणे गृहस्थस्य शेषास्त्रय इवाश्रमाः ॥ ७३ ॥ काव्यस्य लेखनार्थाय गणेशः स्मर्यतां मुने । सौतिरुवाच । एवमाभाष्य तं

पुराणोंका सब सार कहा है, तप, पृथिवी, चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारा तथा चारों युगोंका प्रमाण कहा है, ऋग, यजु, सामवेद, अध्यात्मशास्त्र, न्याय, चिकित्सा, दान, अन्तर्यामीका माहात्म्य तथा देवता और मनुष्योंके जन्म, तीर्थ, पवित्र स्थान, नदियें, पर्वत, वन, समुद्र, दिव्य नगर तथा कोट किलोंकी रचना और सेनाके व्यूहकी रचना आदिके शास्त्रोंका वर्णन किया है, तथा इसमें युद्धचातुरी, पृथक्‌२ भाषाओं और प्रजाओंकी स्तुति, निन्दा आदि अनेकों विषयोंका तथा लोकव्यवहारमें उपयोगी नीतिशास्त्रका विचार तथा अन्य सर्वत्रके उपयोगी विषयोंका विचार इस ग्रन्थमें वर्णन किया है, परन्तु ऐसे ग्रन्थका लिखनेवाला मुझे भूमण्डल पर कोई नहीं मिलता ॥ ६५ ॥ ॥ ७० ॥ ब्रह्माजीने कहा, कि-तुम्हारे तत्त्वज्ञानके कारणसे मैं, तपस्याके कारण उत्तम मानेजानेवाले और श्रेष्ठ कुलके गिनेजानेवाले सकल मुनियोंके समूहके सामने आपको ही परमोत्तम मानता हूँ ॥ ७१ ॥ जन्मसे ही तुम्हारी ब्रह्मवादिनी सत्यवाणीको मैं भले प्रकार जानता हूँ, तुमने अपने इस ग्रन्थको काव्य नाम से कहा है तो यह जगत्‌में काव्य ही कहलावेगा ॥ ७२ ॥ ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और संन्यास यह तीन आश्रम जैसे एक गृहस्थ आश्रमसे नहीं बढ़सकते तैसे ही ऐसा कोई कवि नहीं है कि जिसका काव्य वर्णन आदिमें इस काव्यसे बढ़ सके अर्थात् तुम्हारा काव्य सकल काव्योंका आश्रय होगा ॥ ७३ ॥ हे मुने ! अब तुम अपने इस काव्यको लिखनेके लिये गणपतिका स्मरण करो अर्थात् उनसे विनय करो सौति कहते हैं, कि—व्यासजीसे ऐसा

ब्रह्मा जगाम स्वं निवेशनम् ॥७४॥ ततः सस्मार हेरम्बं व्यासः सत्यवतीसुतः । स्मृतमात्रो गणेशानो भक्तचिन्तितपूरकः ॥ ७५ ॥ तत्राजगाम विघ्नेशो वेदव्यासो यतः स्थितः । पूजितश्चोपविष्टश्च व्यासेनोक्तस्तदानघ ॥ ७६ ॥ लेखको भारतस्यास्य भव त्वं गणनायक । मयैव प्रोच्यमानस्य मनसा कल्पितस्य च ॥ ७७ ॥ श्रुत्वैतत् प्राह विघ्नेशो यदि मे लेखनी क्षणम् । लिखतो नावतिष्ठेत तदा स्यां लेखको ह्यहम् ॥ ७८ ॥ व्यासोऽप्युवाच तं देवमबुद्ध्वा मा लिख क्वचित् । ओमित्युक्त्वा गणेशोऽपि बभूव किल लेखकः ॥ ७९ ॥ ग्रन्थग्रन्थिं तदा चक्रे मुनिर्गूढं कुतूहलात् । यस्मिन् प्रतिज्ञया प्राह मुनिर्द्वैपायनस्त्विदम् ८० अष्टौ श्लोकसहस्राणि अष्टौ श्लोकशतानि च । अहं वेद्मि शुको वेत्ति सञ्जयो वेत्ति वा न वा ॥ ८१ ॥ तत् श्लोककूटमद्यापि ग्रथितं ॥ ६६ ॥ मुने । भेत्तुं न शक्यतेऽर्थस्य गूढत्वात् प्रश्रितस्य च ॥ ८२॥ सर्वज्ञोऽपि गणेशो यत् क्षणमास्ते विचारयन् । तावच्चकार व्यासोऽपि श्लोकानन्यान् बहून्

कहकर ब्रह्माजी अपने लोकको चलेगए ॥ ७४ ॥ तदनन्तर सत्यवती के पुत्र व्यासजीने, गणपति का स्मरण किया, स्मरण करते ही भक्तों का मनोरथ पूरा करनेवाले विघ्ननायक गणपति, जहाँ व्यासजी बैठे थे तहाँ आकर खड़े होगए, पूजनके अनन्तर बैठने पर उनसे व्यास जीने इस प्रकार कहा, कि—हे पापरहित गणनायक ! मैं अपने मनसे रचना करके जिस महाभारत काव्यको बोलूं उसको आप लिख लीजिये ॥ ७५—७७ ॥ व्यासजीका यह वचन सुनकर गणपतिने उत्तर दिया, कि—यदि एक क्षणको भी मेरी लेखनी चलते में बन्द न हो तो मैं भारतका लेखक बनता हूँ ॥ ७८ ॥ व्यासजीने गणेशजीसे कहा, कि—आप भी बिना समझे कदापि न लिखें, गणपतिने इस बातको स्वीकार किया और भारतके लेखक बनगए ॥ ७९ ॥ इसके अनन्तर व्यासमुनि कुतूहलसे ग्रन्थकी गूढ़ रचना करनेलगे, व्यासजीने आपही कहा है, कि—॥ ८० ॥ इस भारत में आठ हजार आठसौ श्लोकोंकी रचना ऐसी कठिन है कि—जिनको एक मैं ( स्वयं व्यास ) और दूसरे शुकदेव जानते हैं और कदाचित् सञ्जय भी जानता हो तो जानता हो ॥ ८१ ॥ और हे मुने ! उन कूट श्लोकोंकी ऐसा काठिन्य रचना करी है, कि—जिनका अर्थ होता और है और भासता दूसरा है और अब भी गूढ़ अर्थ होनेके कारण शब्दप्रमाणका आश्रय करने पर भी उसका अर्थ ठीक २ स्पष्ट नहीं कियाजासकता ॥ ८२ ॥ यद्यपि गणपति सर्वज्ञ हैं तब भी उनको उन कूट श्लोकोंके विषयमें क्षणभर विचार करना पड़ता था, उतने ही समयमें भगवान् व्यासजी

न्यान् वहूनपि ॥ ८३ ॥ अज्ञानतिमिरान्धस्य लोकस्य तु विचेष्टतः । ज्ञानाञ्जनशलाकाभिर्नेत्रोन्मीलनकारकम् ॥ ८४ ॥ धर्मार्थकाममोक्षार्थैः समासव्यासकीर्त्तनैः । तथा भारतसूर्य्येण नृणां विनिहतं तमः ॥ ८५ ॥ पुराणपूर्णचन्द्रेण श्रुतिज्योत्स्नाः प्रकाशिताः । नृबुद्धिकैरवाणाञ्च कृतमेतत् प्रकाशनम् ॥ ८६ ॥ इतिहासप्रदीपेन मोहावरणघातिना । लोकगर्भगृहं कृत्स्नं यथावत् संप्रकाशितम् ॥ ८७ ॥ संग्रहाध्यायबीजो वै पौलोमास्तीकमूलवान् । सम्भवस्कन्धविस्तारः सभारण्यविटङ्कवान् ॥ ८८ ॥ अरणीपर्वरूपाढ्यो विराटोद्योगसारवान् । भीष्मपर्वमहाशाखो द्रोणपर्वपलाशवान् ॥ ८९ ॥ कर्णपर्वसितैः पुष्पैः शल्यपर्वसुगन्धिभिः । स्त्रीपर्वैषीकविश्रामः शान्तिपर्वमहाफलः ॥ ९० ॥ ...मृतरसस्त्वाश्रमस्थानसंश्रयः । मौसलश्रुतिसंक्षेपः शिष्टद्विजनिषेवितः ॥ ९१ ॥ सर्वेषां कविमुख्यानामुपजीव्यो भविष्यति । पर्जन्य इव भूतानामक्षयो भारतद्रुमः ॥ ९२ ॥ सूत उवाच ॥ तस्य वृक्षस्य

पुरातन वहुतसे श्लोक रचलेते थे ॥ ८३ ॥ अज्ञानरूपी अन्धकारसे अन्धे हुए जो लोग जगत्में भटकते थे उनको ज्ञानरूपी अंजनकी शलाकासे सुझाखा करनेके लिये धर्म, अर्थ, काम और मोक्षका जिसमें संक्षेपसे और विस्तारसे वर्णन है ऐसे भारतरूपी सूर्यसे मनुष्योंके अन्धकार का व्यासजीने नाश किया है ॥ ८४ ॥ ८५ ॥ पूर्ण चन्द्रमा, चाँदनीसे कमलको खिलाता है तैसे ही यह भारतपुराणरूपी पूर्ण चन्द्रमा भी श्रुतिरूपी चाँदनीसे मनुष्योंकी बुद्धिरूपी कमलोंको खिलाता है॥ ८६ ॥ अन्धकारका नाश करनेवाले दीपकसे जैसे लोकोंके घरभरमें प्रकाश होताहै, तैसे ही मोहरूपी अंधकारका नाश करनेवाले इस इतिहासरूप दीपकसे लोकोंके अन्तःकरणोंमें पूरा २ प्रकाश होताहै ॥ ८७ ॥ यह महाभारत एक वृक्ष है, संग्रह अध्याय इसका बीज है, पौलोम और आस्तीक पर्व इसकी मूल हैं, सम्भव पर्व इसकी शाखाओंका फैलाव है, सभापर्व और वनपर्व इस वृक्षपर रहनेवाले पक्षियोंकी माला है, अरणी पर्व गाँठें हैं, विराट् और उद्योग पर्व मज्जा है, भीष्मपर्व एक बड़ी शाखा है, द्रोणपर्वरूपी पत्ते हैं, कर्णपर्वरूपी श्वेत पुष्प हैं, शल्यपर्वरूपी सुन्दर सुगन्ध है, स्त्री और ऐषिक पर्वरूपी शीतल छाया है शान्तिपर्वरूपी महाफल है, अश्वमेधपर्वरूपी अमृत—रस है, आश्रमवासिक पर्वरूपी घमला है और मौशलपर्व ऊपरके भागमें फैलीहुई बड़ी शाखा हैं, श्रेष्ठ द्विजरूपी पक्षियोंसे यह भारतरूपी वृक्ष सेवा कियाहुआ है ॥ ८८—९१ ॥ जैसे मेघ प्राणियोंकी अविनाशी आजीविका है तैसे ही यह महाभारतरूपी अविनाशी वृक्ष भी सकल मुख्य कवियों को जीवनके समान होगा ॥ ९२ ॥ सूतजी कहते हैं, कि—अब मैं

वक्ष्यामि शश्वत् पुष्पफलोदयम् । स्वादुमेध्यरसोपेतमच्छेद्यममरैरपि ॥९३॥ मातुर्नियोगाद्धर्मात्मा गांगेयस्य च धीमतः । क्षेत्रे विचित्रवीर्य्यस्य कृष्णद्वैपायनः पुरा । त्रीनग्नानिव कौरव्यान् जनयामास वीर्य्यवान् ॥ ९४ ॥ उत्पाद्य धृतराष्ट्रञ्च पाण्डुं विदुरमेव च । जगाम तपसे धीमान् पुनरेवाश्रमं प्रति ॥ ९५ ॥ तेषु जातेषु वृद्धेषु गतेषु परमां गतिम् । अब्रवीद्भारतं लोके मानुषेऽस्मिन्महानृषिः ॥ ९६ ॥ जनमेजयेन पृष्टः सन् ब्राह्मणैश्च सहस्रशः । शशास शिष्यमासीनं वैशम्पायनमन्तिके ॥९७ ॥ स सदस्यैः सहासीनः श्रावयामास भारतम् । कर्मान्तरेषु यज्ञस्य चोद्यमानः पुनः पुनः ॥ ९८॥ विस्तरं कुरुवंशस्य गांधार्य्या धर्मशीलताम् । क्षत्तुः प्रज्ञां धृतिं कुन्त्याः सम्यक् द्वैपायनोऽब्रवीत् ॥ ९९ ॥ वासुदेवस्य माहात्म्यं पाण्डवानाञ्च सत्यताम् । दुर्वृत्तं धार्त्तराष्ट्राणा मुक्तवान् भगवानृषिः॥१००॥ चतुर्विंशतिसाहस्रीं चक्रे भारतसंहिताम्

---

तुमसे उस वृक्षके नित्य, पुष्प और स्वादयुक्त तथा पवित्र रससे भरे फलरूप धर्म और मोक्षका वर्णन करताहूँ कि-जो देवताओंको भी दुर्लभ है, तथा पवित्र रससे पूर्ण है, ॥९३॥ पहिले माता सत्यवती और गङ्गाके बुद्धिमान् पुत्र भीष्मकी आज्ञासे वीर्यवान् व्यासजीने विचित्रवीर्यकी अंबिका आदि स्त्रियोंमें धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर नामवाले अग्निकी समान तेजस्वी तीन पुत्र उत्पन्न किये ॥९४॥ और तदनन्तर बुद्धिमान् व्यासजी फिर तप करनेको अपने आश्रमकी ओरको चलेगए ।९५। धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर बड़े हुए और बूढे होकर वह परमधाम को पधारगए तदनन्तर महर्षि व्यासजीने इस मनुष्यलोक में महाभारत को प्रसिद्ध किया ॥ ९६ ॥ राजा जनमेजय तथा दूसरे सहस्रों ब्राह्मणोंके प्रश्न करने पर व्यासजीने अपने पास बैठेहुए वैशम्पायन नामक शिष्यको यह महाभारत पढ़ाया था, तदनन्तर यज्ञकर्ममें अवकाश मिलनेके समय वारंवार कहनेसे सभासदोंके साथ बैठकर वैशम्पायनको और सभासदोंको सुनानेके लिये आज्ञा करने पर वैशम्पायनने वह भारत सब सभासदोंको सुनाया है ॥ ९७ ॥ ९८ ॥ इस महाभारतमें ऋषि वेदव्यासजीने कुरुवंशका विस्तार, गान्धारीकी धर्मशीलता, विदुरकी बुद्धिमानी, कुन्तीका धैर्य कहा है ॥९९॥ भगवान् कृष्णका पवित्र माहात्म्य, पाण्डवोंकी सत्यता और धृतराष्ट्रके पुत्रोंका आचरण पूर्णरीतिसे वर्णन किया है ॥१००॥ पवित्र कर्म करनेवाले तीन पुरुषोंके चरित्रोंके सहित यह महाभारत एक लाख है, परन्तु पहिले तो कथाभागको छोड़कर व्यासजीने भारतसंहितामात्र चौबीस सहस्र श्लोकोंकी रची थी और उसको विद्वान् पुरुष भारत

उपाख्यानैर्विना तावद्भारतं प्रोच्यते वुधैः ॥ १०१ ॥ ततोऽध्यर्द्धशतं भूयः संक्षेपं कृतवानृषिः । अनुक्रमणिकाध्यायं वृत्तान्तानां सपर्वणाम् ॥१०२॥इदं द्वैपायनः पूर्वं पुत्रमध्यापयत् शुकम्।ततोऽन्येभ्योऽनुरूपेभ्यः शिष्येभ्यः प्रददौ विभुः॥१०३॥ षष्टिं शतसहस्राणि चकारान्यां स संहिताम् । त्रिंशच्छतसहस्रञ्च देवलोके प्रतिष्ठितम् ॥ १०४ ॥ पित्र्ये पञ्चदश प्रोक्तं गन्धर्वेषु चतुर्दश । एकं शतसहस्रन्तु मानुषेषु प्रतिष्ठितम् ॥ १०५ ॥ नारदोऽश्रावयद्देवानसितो देवलः पितॄन् । गन्धर्वयक्षरक्षांसि श्रावयामास वै शुकः ॥ १०६ ॥ अस्मिंस्तु मानुषे लोके वैशम्पाय[न] उक्तवान् । शिष्यो व्यासस्य धर्मात्मा सर्ववेदविदाम्वरः । एकं शतसहस्रन्तु मयोक्तं वै निवोधत ॥ १०७ ॥ दुर्य्योधनो मन्युमयो महाद्रुमः स्कन्धः कर्णः शकुनिस्तस्य शाखाः । दुःशासनः फलपुष्पे समृद्धे मूलं राजा धृतराष्ट्रोऽमनीषी॥ १०८॥युधिष्ठिरो धर्ममयो महाद्रुमः स्कन्धोऽर्जुनो भीमसेनोऽस्य शाखाः । माद्रीसुतौ पुष्पफले समृद्धे मूलं कृष्णं ब्रह्म च ब्राह्मणाश्च ॥ १०६ ॥ पाण्डुर्जित्वा वहून् देशान् वुद्ध्या विक्रमेण च । अरण्ये मृगयाशीलो न्यवसन्मुनिभिः सह ॥ ११० ॥ मृगव्य

---

कहा करते थे ॥१०१॥ फिर वेदव्यासजीने पर्वों सहित वृत्तान्तोंके अनुक्रमणिकाका संक्षिप्त अध्याय डेढ़सौ श्लोकोंका रचा ॥ १०२ ॥ और उन व्यासजीने पहिले यह महाभारत अपने पुत्र शुकदेवजीको पढ़ाय फिर उनकी समान ही गुणवान् दूसरे शिष्योंको भी व्यास मुनिने भारत पढ़ाया था, ॥ १०३ ॥ तदनन्तर और भी साठ लाख श्लोकोंका महाभारत वनाया, उनमेंसे तीस लाख श्लोक देवलोकमें, पन्द्रह लाख पितृलोकमें और चौदहलाख गन्धर्व लोकमें पहुँचगए हैं और केवलएक लाख श्लोकही मनुष्यलोकमें रहे हैं॥१०४॥१०५॥वह भारत नारदमुनिने देवलोकको, देवल ऋषिने पितृलोकको, शुकदेवजीने गन्धर्व, यक्ष और राक्षसोंको सुनाया ॥१०६॥ और इस मनुष्यलोकको व्यासमुनिके परमशिष्य धर्मात्मा और सकल वेदवेत्ताओंमें श्रेष्ठ वैशम्पायनजीने सुनाया है वह एक लाख श्लोकोंका महाभारतहै, जो कि मैंने तुमसे कहा है ॥ १०७ ॥ कर्णरूपी स्कंध शकुनिरूपी शाखा दुःशासनरूपी फल पुष्पोंकी सम्पदा और अल्पवुद्धि धृतराष्ट्ररूपी मूल वाला दुर्योधनरूपी क्रोधमय एक वड़ाभारी वृक्ष है ॥ १०८ ॥ और अर्जुनरूपी स्कंध, भीमसेनरूपी शाखा और नकुल सहदेवरूपी फल पुष्पोंकी सम्पदावाला तथा श्रीकृष्ण, ब्रह्म और ब्राह्मण यह जिसकी मूल है ऐसा एक युधिष्ठिररूपी धर्ममय वृक्ष है ॥ १०६ ॥ वुद्धि और पराक्रमसे वहुतसे देशों को जीतकर राजा पाण्डु शिकार खेलनेकी इच्छासे एक वनमें जाकर मुनियोंके साथ वसे थे ॥ ११० ॥ तहां उन्होंने एक

वायनिधनात् कृच्छ्रां प्राप स आपदम् । जन्मप्रभृति पार्थानां तत्राचार विधिक्रमः ॥ १११ ॥ मात्रोरभ्युपपत्तिश्च धर्मोपनिषदं प्रति । धर्मस्य वायोः शक्रस्य देवयोश्च तथाश्विनोः ॥ ११२ ॥ तापसैः सह संवृद्धा मातृभ्यां परिरक्षिताः । मेध्यारण्येषु पुण्येषु महतामाश्रमेषु च ॥११३॥ ऋषिभिर्यत्तदा नीता धार्त्तराष्ट्रान् प्रति स्वयम् । शिशवश्चाभिरूपाश्च जटिला ब्रह्मचारिणः ॥ ११४ ॥ पुत्राश्च भ्रातरश्चेमे शिष्याश्च सुहृदश्च वः । पाण्डवा एत इत्युक्त्वा मुनयोऽन्तर्हितास्ततः ॥ ११५ ॥ तांस्तैर्निवेदितान् दृष्ट्वा पाण्डवान् कौरवास्तदा । शिष्टाश्च वर्णाः पौरा ये ते हर्षाच्चुक्रुशुर्भृशम् ॥ ११६ ॥ आहुः केचिन्न तस्यैते तस्यैत इति,चापरे । यदा चिरमृतः पाण्डुःकथन्तस्येति चापरे ॥ ११७ ॥ स्वागतं सर्वथा दिष्ट्या पाण्डोः पश्याम सन्ततिम् । उच्यतां स्वागतमिति वाचोऽश्रू-

---

मृगरूपधारी ऋषिको, मैथुनके समय मारकर अपने शिर पर बड़ी भारी आपत्ति लेली थी, जो आगेको पाण्डवोंके जीवन पर्यन्त उनके कुलाचारकी रीतिके लिये, एक चेतावनी रूप हुई थी ॥ १११ ॥ तदनन्तर राजा पाण्डुकी दोनों स्त्रियोंने विचार किया, कि—प्राचीनकाल में राजाओंकी कुलीन स्त्रियोंने सन्तान के लिये महात्मा पुरुषोंकी प्रार्थना की है, तैसे ही उन दोनों रानियोंने आपत्तिकालमें स्त्रीधर्मको स्वीकार करके दुर्वासाके मंत्रका अनुष्ठान किया, तब धर्म, वायु,इन्द्र और दोनों अश्विनीकुमार उन रानियोंके पास गए तथा उन्होंने रानियों में पुत्र उत्पन्न किये ॥ ११२ ॥ और जब वह उन पवित्र वनोंमें तथा बड़े भारी आश्रमोंमें अपनी दोनों माताओंके अधीन रहकर तपस्वियों के रक्षा करने से वडे हुए ॥ ११३ ॥ तब उन जटाधारी और योग्य ब्रह्मचारी बालकोंको ऋषि स्वयं ही धृतराष्ट्र और उनके पुत्रोंके पास लेआये ॥ ११४ ॥ धृतराष्ट्रके पास आकर ऋषियोंने कहा, कि–यह तुम्हारे पुत्र, शिष्य, भाई तथा संबन्धी हैं, यह पाण्डुके पुत्र हैं, ऐसा कहकर ऋषि तहांसे अन्तर्धान होगए ॥ ११५ ॥ ऋषियोंके बतायेहुए पाण्डवोंको देखकर उस समय कौरव और नगर के जो प्रतिष्ठित गृहस्थ थे वह हर्षकी गर्जना करने लगे ॥ ११६ ॥ उनमेंसे किन्हीने कहा, कि—कदाचित् यह पाण्डुराजाके पुत्र न हों ? तो दूसरोंनेकहा कि—यह राजा पाण्डुके ही पुत्र हैं, कितने ही यह भी कहनेलगे, कि—राजा पाण्डुको तो मरेहुए बहुत दिन होगए और यह तो बालक हैं फिर यह उनके पुत्र कैसे होसकते हैं ? ॥ ११७॥ ऐसा होने पर भी चारों ओरसे नगरनिवासी बोलउठे, कि—इनका आना बड़ा ही अच्छा हुआ, हमारा बड़ा भाग्य है जो हम आज राजा पाण्डुकी

न्त सर्वशः ॥ ११८ ॥ तस्मिन्नुपरते शब्दे दिशः सर्वा निनादयन् ।
न्तर्हितानां भूतानां निःस्वनस्तुमुलोऽभवत् ॥ ११९ ॥ पुष्पवृष्टिःशुभा
न्धाः शङ्खदुन्दुभिनिस्वनाः। आसन् प्रवेशे पार्थानां तदद्भुतमिवाभवत्
॥ १२० ॥ तत्प्रीत्या चैव सर्वेषां पौराणां हर्षसम्भवः । शब्द आसीन्म
हांस्तत्र दिवस्पृक्कीर्त्तिवर्द्धनः ॥ १२१ ॥ तेऽधीत्य निखिलान्वेदांश्छा-
स्त्राणि विविधानि च । न्यवसन् पाण्डवास्तत्र पूजिता अकुतोभयाः ॥
॥ १२२ ॥ युधिष्ठिरस्य शौचेन प्रीताः प्रकृतयोऽभवन् । धृत्या च भीम-
सेनस्य विक्रमेणार्जुनस्य च ॥ १२३ गुरुशुश्रूषया कुन्त्या यमयोर्विनयेन
च । तुतोष लोकः सकलस्तेषां शौर्य्यगुणेन च ॥ १२४ ॥ समवाये ततो
राज्ञां कन्यां भर्तृस्वयम्वराम् । प्राप्तवानर्जुनः कृष्णां कृत्वा कर्म सुदुष्क
रम् ॥ १२५ ॥ ततःप्रभृति लोकेऽस्मिन् पूज्यः सर्वधनुष्मताम् । आदित्य
इव दुष्प्रेक्ष्यः समरेष्वपि चाभवत् ॥ १२६ ॥ स सर्वान् पार्थिवान् जि-
त्वा सर्वांश्च महतो गणान् । आजहारार्जुनो राज्ञो राजसूयं महाक्रतुम्

---

सन्तानको देखरहे हैं. यह सुनकर पाण्डव भी कहनेलगे, कि—हम
आपके पास आगए, यह अच्छा हुआ, इस बातको भी सबने सुना ११८
यह बातें होचुकने पर न दीखनेवाले प्राणियोंका सब दिशाओंको गुंजा-
नेवाला बड़ाभारी शब्द हुआ ॥ ११९ ॥ पाण्डवोंने नगरमें प्रवेश करा
उस समय आकाशमेंसे सुन्दर गन्धवाले उत्तम पुष्पोंकी वर्षा हुई
और शंख तथा दुदुभियें बजनेलगीं यह देखकर सबोंने बड़ा आश्चर्य
माना॥१२०॥ उस समय पाण्डवोंके ऊपर प्रेम होनेके कारण सकल पुर
वासियोंकी सन्तोषसूचक बड़ी हर्षध्वनि हुई जिससे स्वर्गपर्यन्त उन
पाण्डवोंकी कीर्त्ति छागई ॥ १२१ ॥ तदनन्तर पाण्डव संपूर्ण वेद तथा
और अनेकों शास्त्रोंको पढ़कर सर्वथा निर्भय हो, सबसे आदर
पातेहुए हस्तिनापुरमें रहनेलगे ॥ १२२ ॥ सज्जन मनुष्य-युधि-
ष्ठिरके शौचसे भीमसेनके धैर्यसे अर्जुनके पराक्रमसे, कुन्ती
की गुरुसेवासे तथा नकुल और सहदेवके विनयसे परम आनन्द
को प्राप्त हुए, इतनाही नहीं, किन्तु सब लोग उनके गुण और
शूरतासे बड़े प्रसन्न हुए ॥ १२३ ॥ १२४ ॥ तदनन्तर स्वयंवरके
मण्डप में इकट्ठे हुए राजाओंके समूहमें महाकठिन ( मत्स्यको वेधने-
का ) कार्य करके अर्जुनने द्रुपदकी कन्या द्रौपदीको जो स्वयं ही वर-
को स्वीकार करनेको तत्पर हुई थी, उसको वरा ॥ १२५ ॥ उस समय
से अर्जुन इस लोकमें सकल धनुषधारियों में श्रेष्ठ और सूर्यकी समान
संग्राममें भी असह्य होगया ॥ १२६ ॥ तदनन्तर अर्जुनने आस पासके
सब राजाओं को तथा दूसरी कितनी ही प्रजाओंको जीता और वासु
देवके न्यायसे तथा भीमसेन और अर्जुनके बलसे, घमण्डमें भरेहुए

॥ १२७ ॥ अन्नवान् दक्षिणावांश्च सर्वैः समुदितो गुणैः ॥ युधिष्ठिरेण संप्राप्तो राजसूयो महाक्रतुः ॥ १२८ ॥ सुनयाद्वासुदेवस्य भीमार्जुनबलेन च । घातयित्वा जरासन्धं चैद्यञ्च बलगर्वितम् ॥ १२९ ॥ दुर्य्योधनं समागच्छन्नर्हणानि ततस्ततः। मणिकाञ्चनरत्नानि गोहस्त्यश्वधनानि च ॥ १३० ॥ विचित्राणि च वासांसि प्रावारावरणानि च । कम्बलाजिनरत्नानि राङ्कवास्तरणानि च ॥ १३१ ॥ समृद्धान्तां तथा दृष्ट्वा पाण्डवानां तदा श्रियम् । ईर्ष्यासमुत्थः सुमहांस्तस्य मन्युरजायत ॥ ॥ १३२ ॥ विमानप्रतिमान्तत्र मयेन सुकृतां सभाम् । पाण्डवानामुपहृतां स दृष्ट्वा पर्य्यतप्यत ॥ १३३ ॥ तत्रावहसितश्चासात् प्रस्कन्दन्निव सम्भ्रमात् । प्रत्यक्षं वासुदेवस्य भीमेनानभिजातवत् ॥१३४॥ स भोगान् विविधान् भुञ्जन् रत्नानि विविधानि च । कथितो धृतराष्ट्रस्य विवर्णो हरिणः कृशः ॥ १३५ ॥ अन्वजानात्ततो द्यूतं धृतराष्ट्रः सुतप्रियः । तच्छ्रु-

---

जरासन्ध और चेदिराज शिशुपालको मारकर, यज्ञके योग्य अन्न, दक्षिणा आदि जो जो वस्तुएं आवश्यक थीं उन सबको इकट्ठा कर राजसूय नामक महायज्ञके करनेका उद्योग किया अर्थात् राजा युधिष्ठिरने राजसूय महायज्ञ किया ॥ १२७—१२९ ॥ यज्ञमें नानाप्रकारकी भेंट लेनेके लिये दुर्योधनको नियत किया था, यज्ञके समय अनेकों राजाओंके यहाँसे मणि, सुवर्ण, रत्न, गौ, हाथी, घोड़े और अनेकों प्रकारके धन ॥ १३० ॥ विचित्रप्रकारके वस्त्र, पहरनेकी साड़ियें ओढ़नेके वस्त्र, उत्तम शालके जोड़े, बहुमूल्य मृगचर्म, रंकु नामक मृगके रुएंके बने गलीचे आदि भेटें दुर्योधनके पास आई॥ १३१ ॥ इसप्रकार पाण्डवोंकी लक्ष्मीको बढ़तीहुई देखकर डाहके कारण दुर्योनको बड़ाही क्रोध आया ॥ १३२ ॥ तथा सहसा जलके स्थानपर थलका और थलमें जलका तथा द्वार न हो तहाँ द्वारका भ्रम डालनेवाली, विमान की समान अद्भुत, मय दानवने बनाकर पाण्डवोंको भेट की हुई पाण्डवों की सभाको देखकर दर्योधनको बड़ा ही दुःख हुआ ॥१३३॥ दर्योधनको क्रोधजनित क्षोभके कारण सभामें, विदा होते समय जल म थल और थलमें जलका भ्रम होनेलगा उस समय भीमसेनने श्रीकृष्णके सामने उसकी एक ग्रामीण पुरुषकी समान हँसी करी ॥१३४॥ इसकारण नाना प्रकारके भोगोंको भोगता और नाना प्रकार के रत्नादि आभूषणों को धारण करताहुआ भी दर्योधन प्रतिदिन पीले रंगका होता हुआ सूखनेलगा ॥ १३५ ॥ यह बात जब धृतराष्ट्रके जाननेमें आई तब उन्होने पुत्रकेऊपर बड़ाभारी प्रेम होनेके कारण युधिष्ठिरके साथ जुआ खेलनेके लिये अपनी संमति दी, यह बात श्रीकृष्ण

त्वा वासुदेवस्य कोपः समभवन्महान् ॥ १३६ ॥ नातिप्रीतमनाश्चासी-
द्विवादांश्चान्वमोदत । द्यूतादीननयान् घोरान् विविधांश्चाप्युपेक्षत १३७
निरस्य विदुरं भीष्मं द्रोणं शारद्वतं कृपम् । विग्रहे तुमुले तस्मिन् दह
त् क्षत्रं परस्परम् ॥ १३८ ॥ जयत्सु पाण्डुपुत्रेषु श्रुत्वा सुमहदप्रियम् ।
दुर्य्योधनमतं ज्ञात्वा कर्णस्य शकुनेस्तथा ॥१३९॥ धृतराष्ट्रश्चिरं ध्यात्वा
सञ्जयं वाक्यमब्रवीत् । शृणु सञ्जय सर्वं मे न चासूयितुमर्हसि १४०
श्रुतवानसि मेधावी बुद्धिमान् प्राज्ञसम्मतः । न विग्रहे मम मतिर्न च
प्रीये कुलक्षये ॥ १४१ ॥ न मे विशेषः पुत्रेषु स्वेषु पाण्डुसुतेषु वा । वृद्धं
मामभ्यसूयन्ति पुत्रा मन्युपरायणाः ॥ १४२ ॥ अहं त्वचक्षुः कार्पण्यात्
पुत्रप्रीत्या सहामि तत् । मुह्यन्तं चानुमुह्यामि दुर्य्योधनमचेतनम् १४३
राजसूये श्रियं दृष्ट्वा पाण्डवस्य महौजसः । तच्चावहसनं प्राप्य सभारो-
हणदर्शने ॥ १४४ ॥ अमर्षणः स्वयं जेतुमशक्तः पाण्डवान् रणे । निरु-

---

के कानमें पड़ते ही उनको बड़ा क्रोध आया ॥ १३६ ॥ और वह
मनमें अधिक प्रसन्न नहीं रहे तथा उन्होने विवाद और जुए
आदि अनेकों भयानक अन्याय होने दिये ॥ १३७ ॥ तथा
तुमुल युद्धमें विदुर, भीष्म, द्रोण और शरद्वतके पुत्र कृपाचार्य
का तिरस्कार करके दुर्योधन, क्षत्रियोंका परस्पर संहार करनेलगा
॥ १३८ ॥ विजय करनेको जातेहुए पाण्डुपुत्रोंके, मन दुखानेवाले महा-
विजयको सुनकर तथा चाहे प्राण चलेजायँ परन्तु आधा राज्य नहीं
देंगे, ऐसी दुर्योधन कर्ण और शकुनिकी हठको जानकर ॥ १३९ ॥
बहुत देर विचार करके राजा धृतराष्ट्रने सञ्जयसे कहा, कि—हे
संजय ! मैं जो कुछ कहताहूँ, उस सबको तू सुन, इस विषयमें मुझे
बुराई नहीं देना चाहिये ॥ १४० ॥ क्योंकि—तू शास्त्रज्ञ, बुद्धिमान्,
धारणाशक्तिवाला और विद्वानोमें प्रतिष्ठित है, मेरी इच्छा युद्ध करने
की नहीं थी और कुलका नाश हो इसमें भी मैं कुछ प्रसन्न नहीं था
॥ १४१ ॥ मुझे अपने पुत्रोंमें और पाण्डके पुत्रोंमें कुछ भेदभाव नहीं
था, तथापि मेरे पुत्र क्रोधमें होकर मुझ बूढ़े की निन्दा करते हैं १४२
हे संजय ! मैं अन्धा होनेसे लाचार हूँ इसीसे पुत्रोंके प्रेमके कारण मैं
यह सब सहरहा हूँ, और अल्पबुद्धि दुर्योधन जैसे मोहवश मूर्खता
करता है तैसे ही उसके साथ मुझे भी मूर्खता करनी पड़ती है १४३
राजसूय यज्ञके समय महावीर पाण्डवोंकी लक्ष्मीको देखकर तथा सभा
भवनमें चढ़ते समय और उसको देखते समय अपनी हँसीहुई थी,
इसकारण ॥ १४४ ॥ मेरे पुत्र दुर्योधनको बड़ा क्रोध आया, वह रण
पाण्डवोंको जीत भी नहीं सकता है और क्षत्रिय होकर भी अप

त्साहश्च सम्प्राप्तुं सुश्रियं क्षत्रियोऽपि सन् ॥ १४५ ॥ गान्धारराजसहितः छद्मद्यूतममन्त्रयत् । तत्र यद्यथा ज्ञातं मया संजय तच्छृणु ॥ १४६ ॥ श्रुत्वा तु मम वाक्यानि बुद्धियुक्तानि तत्वतः । ततो ज्ञास्यसि मां सौते प्रज्ञाचक्षुषमित्युत ॥ १४७ ॥ यदाश्रौषं धनुरायम्य चित्रं विद्धं लक्ष्यं पातितं वै पृथिव्याम् । कृष्णां हृतां प्रेक्षतां सर्वराज्ञाम् तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १४८ ॥ यदाश्रौषं द्वारकायां सुभद्रां प्रसह्योढां माधवीमर्जुनेन इन्द्रप्रस्थं वृष्णिवीरौ च यातौ तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १४९ ॥ यदाश्रौषं देवराजं प्रविष्टं शरैर्दिव्यैर्वारितं चार्जुनेन । अग्निं तदा तर्पितं खांडवे च तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५० ॥ यदाश्रौषं जातुषाद्वेश्मनस्तान्मुक्तान् पार्थान् पंच कुंत्या समेतान् । युक्तं चैषां विदुरं स्वार्थसिद्धौ तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५१ ॥ यदाश्रौषं द्रौपदीं रंगमध्ये लक्ष्यं भित्वा निर्जितामर्जुनेन । शूरान्पाञ्चालान्पाण्डवेयांश्च युक्तान् तदा नाशंसे विजयाय संजय १५२

---

सामर्थ्यसे सम्पत्ति प्राप्त करनेमें उत्साह हीन है ॥ १४५ ॥ अतः उसने एकान्तमें गान्धारराजशकुनिसे कपटसे जुआ खेलनेका विचार किया, परन्तु हे सञ्जय उस विचारके पहिले और पीछे पाण्डवोंकोजीतनेकी आशा भंग करनेवाले जो २ वानक बने हैं, मैंने उनको जिस प्रकार जाना है सो तुझसे कहताहूं सुन ॥ १४६ ॥ हे सञ्जय तू मेरे बुद्धियुक्त वाक्योंको अच्छीप्रकार सुनकर मुझको प्रज्ञाचक्षु जानेगा ॥१४७॥ जब अर्जुनने हाथमें धनुष लेकर अद्भुत लक्ष्यको वेध पृथ्वीमें गिरादिया और सब राजाओंके देखतेही राजा द्रुपदकी कन्या द्रौपदीको हरलिया, ऐसा मैंने सुना तबसे मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ १४८ ॥ मधुवंशमें उत्पन्न हुई सुभद्राको बलात्कारसे हरकर अर्जुन उसके साथ द्वारिकामें विवाहा गया तो भी वृष्णिवंशके दो शूरवीर द्वेषको त्याग मित्रभावसे इन्द्रप्रस्थमें आये जब मैंने ऐसा सुना तबसे हे सञ्जय मैं विजयकी आशा नहीं रखता ॥ १४९ ॥ जब मैंने सुनाकि-अर्जुनने वृष्टि करतेहुए देवराज इन्द्रको दिव्य बाणोंसे रोकदिया और खाण्डव वनकी बलि देकर अग्निको तृप्त करा तबसे हे सञ्जय मैं विजयकी आशा नहीं करता ॥ १५० ॥ [illegible] मैंने सुनाकि-लाखके घरमेंसे कुन्तीके साथ पांचों पाण्डव [illegible] आशा नहीं रही विदुर पाण्डवोंके हितकारीकार्यमें ही लगे हुए हैं तबसे घोषयात्रामें जाते [illegible] मुझे विजयकी आशा नहीं है ॥१५१॥ रंगभूमिमें [illegible] अर्जुनने छुड़ाया [illegible]पदीको विवाहा और पाञ्चालदेशके [illegible] नहीं ॥ १६५ ॥ हे सूत जब [illegible] गये हैं [illegible] तबसे [illegible] रूप धारणकर युधिष्ठिरके समीप [illegible] युधिष्ठिरने उनका प्रत्युत्तर दिया हे [illegible] मुझको विजयकी आशा नहीं रही ॥१६६॥ हे संजय जब

यदाश्रौषं मागधानाम्वरिष्ठं जरासन्धं क्षत्रमध्ये ज्वलन्तं ।
दोर्भ्यां हतं भीमसेनेन गत्वा तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५३ ॥
यदाश्रौषं दिग्जये पाण्डुपुत्रैर्वशीकृतान् भूमिपालान् प्रसह्य । महाक्रतुं
राजसूयं कृतं च तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५४ ॥ यदाश्रौषं
द्रौपदीमश्रुकण्ठीं सभां नीतां दुःखितामेकवस्त्रां । रजस्वलां नाथव-
तीमनाथवत्तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५५ ॥ यदाश्रौषं वाससां-
तत्र राशिं समाक्षिपत् कितवो मन्दबुद्धिः । दुःशासनो गतवान्नैव
चान्तं तदा नाशंसे विजयाय० ॥ १५६ ॥ यदाश्रौषं हृतराज्यं
युधिष्ठिरं पराजितं सौबलेनाक्षवत्यां । अन्वागतं भ्रातृभिरप्रमेयैस्तदा
नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५७ ॥ यदाश्रौषं विविधास्तत्र चेष्टा
धर्मात्मनां प्रस्थितानां वनाय ॥ ज्येष्ठप्रीत्या क्लिश्यतां पाण्डवानां
तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५८ यदाश्रौषं स्नातकानां सहस्रै
रन्वागतं धर्मराजं वनस्थं । भिक्षाभुजां ब्राह्मणानां महात्मनां तदा

---

क्षत्रियोंमें श्रेष्ठ मगधदेश के महाराज जरासंधको भीमसेनने
केवल दो भुजाओंसेही मारडाला जबमैंने ऐसा सुना तबसे हे
सञ्जय मुझै विजयकी आशा नहींरही १५३ पांडवोंने दिग्विजयमें पृथ्वी
के राजाओंको बलात्कारसे जीतकर राजसूय नामवाला महायज्ञ करा।
ऐसा मैने सुना तबसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही १५४
हे सञ्जय जो एकही वस्त्र पहिरे रजस्वला अर्थात् ऋतुमती और अश्रु-
प्रवाहसे गद्गद कण्ठवाली तथा दुःखसे जिसका हृदय सन्तप्त होरहा था
ऐसी पतिमति द्रौपदीको अनाथ स्त्रीकी समान सभामें खैंचा और दुःख
दिया जब मैंने ऐसा सुना तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही १५५
मन्दबुद्धि दुष्ट दुःशासनने एकवस्त्रधारिणी द्रौपदीका वस्त्र खैंचना
प्रारम्भ किया परन्तु उसका अंत नहीं पाया और वस्त्रोंका ढेर लगगया,
हे सञ्जय जब मैने ऐसा सुना तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही
॥ १५६ ॥ शकुनिसे जुएमें हारे हुए तथा राज्यसे भ्रष्ट हुए राजा युधि-
ष्ठिरके पीछे अपार बलवाले उनके भाई जाते हैं हे सञ्जय ! जब मैंने
ऐसा सुना तबसेही मुझै विजयकी आशा नहीं रही १५७ धर्मनिष्ठ पांडव
वनको जाते समय अपने बड़े भाईके दुःखको देखकर उनसे अधिक
प्रीति होनेके कारण बहुतही खिन्न हुए और उन्होंने बाहु आदिसे बहुत
करके अपना पराक्रम सूचित किया हे संजय! जब मैंने ऐसा
करता है तैसे ही उस विजयकी आशा नहीं रही॥१५८॥ जब मैंने सुना कि-
राजसूय यज्ञके समय मह छे ब्रह्मचर्यावस्थामें विद्या पढ़कर उस विद्याव्रत
भवनमें चढ़ते समय और स्नातक और भिक्षासे आजीविका चलानेवाले
इसकारण ॥ १४४ ॥ मेरे पुत्र दुर्योधन हेसंजय! मैं उसीसमयसे विजयकी
पाण्डवोंको जीत भी नहीं सकता है आश्चर्य है

नाशंसे विजयाय संजय ॥ १५९ ॥ यदाश्रौषमर्जुनं देवदेवं किरातरूपं त्र्यम्बकं तोष्य युद्धे । अवाप्तवन्तं पाशुपतं महास्त्रं तदा नाशंसे विजयाय० ॥१६०॥ यदाश्रौषं त्रिदिवस्थं धनंजयं शक्रात्साक्षाद् दिव्यमस्त्रं यथावत् । अधीयानं शंसितं सत्यसंधं तदा नाशंसे विजयाय० ॥ १६१ ॥ यदाश्रौषं कालकेयास्ततस्ते पौलोमानो वरदानाच्च दृप्ताः देवैरजेया निर्जिताश्चार्जुनेन तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १६२ ॥ यदाश्रौषमसुराणां वधार्थे किरीटिनं यान्तममित्रकर्षणम् । कृतार्थं चाप्यागतं शक्रलोकात्तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १६३ ॥ यदा श्रौषं वैश्रवणेन सार्द्धं समागतं भीममन्यांश्च पार्थान् । तस्मिन्देशे मानुषाणामगम्ये तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १६४ ॥ यदाश्रौषं घोषयात्रागतानां बन्धं गन्धर्वैर्मोक्षणं चार्जुनेन । स्वेषां सुतानां कर्णबुद्धौ रतानां तदा नाशंसे विजयाय० ॥ १६५ ॥ यदाश्रौषं यक्षरूपेण धर्मं समागतेन धर्मराजेन सूत । प्रश्नान् कांश्चित् विब्रुवाणञ्च सम्यक् तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १६६ ॥ यदाश्रौषं न विदुर्मामकास्तान्म-

---

आशा नहीं रखता हूँ ॥ १५९ ॥ जब मैंने सुना कि—अर्जुनने किरात के वेषमें आयेहुए देवोंके देव भगवान् शंकरको युद्धमें अतिप्रसन्न करके उनसे पाशुपत नामवाला महास्त्र प्राप्तकर लिया, हे संजय! तब से मुझे विजयकी आशा नहीं रही॥ १६० ॥ मैंने जिससमय सुना कि सत्यवादी कीर्त्तिमान् धनञ्जयने देवलोकमें जाकर साक्षात् इन्द्र से दिव्य अस्त्रविद्याका अध्ययन करा है, हे संजय तबसे मुझे विजय की आशा नहीं रही १६१हे संजय जिस समय मैंने सुना कि—अर्जुनने देवलोकमें जानेके पश्चात् वरदानके प्रभावसे देवताओंसेभी अजेय मदोन्मत कालकेय और पौलोम नामके राक्षसोंको जीता है तबसे मुझे विजयकी आशा नहीं रही॥ १६२ ॥ जब मैंने सुना कि शत्रुओं के प्राणनाशक अर्जुन असुरोंका वध करनेके लिये इन्द्रलोकमें गये तदनंतर अनेकों असुरों को हराकर स्वर्गलोक से लौट आये हैं तबसे हे संजयमुझे विजयकी आशा नहीं रही॥१६३॥ जिस समय मैंने सुनाकि भीमसेन तथा पाण्डुराजके दूसरे पुत्र, जहां मनुष्य नहीं जासक्ते ऐसे देशमें कुबेरके साथ गये हैं, तबसे मुझको विजयकी आशा नहीं रही १६४ जिससमय मैंने सुना कि—कर्णकी सम्मतिसे घोषयात्रामें जाते हुए मेरे पुत्रोंका गंधर्वोंने बन्दी करलिया और उनको अर्जुनने छुड़ाया तबसे हे संजय मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ १६५ ॥ हे सूत जब मैंने सुना कि—धर्मराजने यक्षका रूप धारणकर युधिष्ठिरके समीप आ बहुतसे प्रश्न किये और युधिष्ठिरने उनका प्रत्युत्तर दिया हे संजय तबसे मुझको विजयकी आशा नहीं रही॥१६६॥ हे संजय जब

छद्मरूपान् वसतः पाण्डवेयान् । विराटराष्ट्रे सह कृष्णया तांस्तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १६७ ॥ यदाश्रौषं मामकानां वरिष्ठान् धनंजयेनैकरथेन भग्नान् । विराटराष्ट्रे वसता महात्मना तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १६८ ॥ यदाश्रौषं सत्कृतां मत्स्यराज्ञा सुतां दत्तामुत्तरामर्जुनाय । ताञ्चार्जुनः प्रत्यगृह्णात् सुतार्थे तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १६९ ॥ यदाश्रौषं निर्जितस्याधनस्य प्रव्राजितस्य स्वजनात्प्रच्युतस्य । अक्षौहिण्यः सप्त-युधिष्ठिरस्य तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १७० ॥ यदाश्रौषं माधवं वासुदेवं सर्वात्मना पाण्डवार्थे निविष्टम् । यस्येमां गां विक्रमसेकमाहुस्तदा नाशंसे विजयाय० ॥ १७१ ॥ यदाश्रौषं नरनारायणौ तौ कृष्णार्जुनौ वदतो नारदस्य । अहं द्रष्टा ब्रह्मलोके च सम्यक् तदा नाशंसे विजयाय० ॥ १७२ ॥ यदाश्रौषं लोकहिताय कृष्णं शमार्थिनमुपयातं कुरूणाम् । शमं कुर्वाणमकृतार्थञ्च यातन्तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १७३ ॥ यदाश्रौषं कर्णदुर्योधनाभ्यां बुद्धिं कृतां निग्रहे केशवस्य । तं

---

मैंने सुनाकि—द्रौपदीके साथ राजा विराटके नगरमें छुपकर रहते हुए पाण्डवोंको ढूंढनेमें मेरे पुत्र सफल नहीं हुए तबसे मुझको विजयकी आशा नहीं रही ॥ १६७ ॥ जब मैंने सुनाकि—विराट नगरमें रहते हुए अकेले महात्मा अर्जुनने ही धेनुओंके हरणके समय रथमें बैठ मेरी ओरके अनेकों योद्धाओंको हरा दिया है सञ्जय तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १६८ ॥ जब मैंने सुनाकि—मत्स्यदेशके राजाने अपनी सर्वगुणालंकृत उत्तरा नामकी कन्या अर्जुनको सत्कारके साथ देनेकी विनती करी और अर्जुनने वह कन्या अपने पुत्रके लिये लेली तबसे हे सञ्जय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १६९ ॥ मैंने जब सुना कि—जुआ खिलाकर जीते हुए धनहीन वनको निकाले हुए और स्वजनोंसे अलग हुए राजा युधिष्ठिरने सात अक्षौहिणी सेना इकट्ठी करली है, तबसे मैं विजयकी आशा नहीं रखता १७० जब मैंने सुनाकि मधुवंशमें उत्पन्न हुए और जिनके एकचरणमें सकल पृथ्वी समागई थी यह शास्त्र कहते हैं ऐसे श्रीकृष्ण चित्तसे पाण्डवोंकी भलाई चाहते हैं, तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही॥१७१॥जब मैंने सुनाकि-नारदमुनि कहते थे कि श्रीकृष्ण और अर्जुन नरनारायण हैं. और मैंने उनको ब्रह्मलोकमें भलेप्रकार देखा है तबसे हे सञ्जय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १७२ ॥ जब मैंने सुना कि-श्रीकृष्ण भगवान् लोकोंके हितके लिये कौरवोंको समझाने आये थे परन्तु कौरवोंने कुछ नहीं माना और वह उनसे निराश होकर लौटगये हे सञ्जय तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १७३ ॥

ात्मानं बहुधा दर्शयानं तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ १७४ ॥ यदाश्रौषं वासुदेवे प्रयाते रथस्यैकामग्रतस्तिष्ठमानाम्। आर्त्तां पृथां सान्त्वितां केशवेन तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ १७५ ॥ यदाश्रौषं मन्त्रिणं वासुदेवं तथा भीष्मं शान्तनवञ्च तेषाम्। भारद्वाजञ्चाशिषोऽनुब्रुवाणं तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १७६ ॥ यदा कर्णो भीष्ममुवाचवाक्यं नाहं योत्स्ये युद्धयमाने त्वयीति। हित्वा सेनामपचक्राम चापि तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १७७ ॥ यदाश्रौषं वासुदेवार्जुनौ तौ तथा धनुर्गाण्डीवमप्रमेयम्। त्रीण्युग्रवीर्याणि समागतानि तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १७८ ॥ यदाश्रौषं कश्मलेनाभिपन्ने रथोपस्थे सीदमानेऽर्जुने वै। कृष्णं लोकान्दर्शयानं शरीरे तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १७९ ॥ यदाश्रौषं भीष्मममित्रकर्षणं निघ्नन्तमाजावयुतं रथीनाम्। नैषां कश्चिद्वध्यते ख्यातरूपस्तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १८० ॥

---

दुर्योधनने श्रीकृष्णको बंदी करनेका विचार किया और श्रीकृष्णने उनको विश्वरूप दिखाया, हे सञ्जय जब मैंने ऐसा सुना तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही॥१७४॥जब श्रीकृष्णजी जानेलगे तबदुःखित हुई अकेली कुन्ती उनके रथके सामने आकर खड़ी होगई और श्रीकृष्णजीने उसको ढाढस दिया हे सञ्जय जब मैंने ऐसा सुना तबसे मैं विजयकी आशा नहीं रखता ॥ १७५ ॥ श्रीकृष्णजी तथा शन्तनुके पुत्र भीष्मपितामहजी पाण्डवोंके मन्त्री हुए और भरद्वाजके पुत्र द्रोणाचार्यने पाण्डवोंको आशीर्वाद दिया जब मैंने ऐसा सुना तबसे मैं विजयकी आशा नहीं रखता ॥ १७६ ॥ जब कर्णने भीष्मपितामहसे कहा कि तुम लड़ोगे तबतक मैं नहीं लड़ूंगा और यह कहकर वह सेनाको छोड़कर चलागया हे सञ्जय ऐसा सुना है तबसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १७७ ॥ श्रीकृष्ण अर्जुन और महापराक्रमवाला गाण्डीव धनुष यह तीनों परमपराक्रमी एकही स्थानमें इकट्ठे हुए हैं हे सञ्जय जबसे मैंने ऐसा सुना है तबसे मुझै, विजयकी आशा नहीं रही ॥ १७८ ॥ मोहको पाकर खिन्न होताहुआ अर्जुन रथके समीप खड़ा होगया और युद्ध न करनेका विचार करनेलगा तब भगवान् श्रीकृष्णने उसको अपने शरीरमें चौदह लोक दिखलाए जब मैंने ऐसा सुना तबसे हे सञ्जय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥१७९॥ जब मैंने सुनाकि शत्रुमर्दन भीष्मपितामह प्रतिदिन दशसहस्र रथियोंको बाणोंसे मारडालते थे तबभी पाण्डवोंका एक भी मुख्य सुभट योद्धा नहीं मारागया तबसे हे सञ्जय मैं विजयकी आशा नहीं रखताहूँ॥१८०॥

यदाश्रौषं चापगेयेन संख्ये स्वयं मृत्युं विहितं धार्मिकेण । तच्चाकर्षुः पाण्डवेयाः प्रहृष्टास्तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १८१ ॥ यदाश्रौषं भीष्ममत्यन्तशूरं हतं पार्थेनाहवेष्वप्रधृष्यम् । शिखण्डिनं पुरतः स्थापयित्वा तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ १८२ ॥ यदाश्रौषं शरतल्पे शयानं वृद्धं वीरं सादितं चित्रपुंखैः । भीष्मं कृत्वा सोमकानल्पशेषां-स्तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ १८३ ॥ यदाश्रौषं शान्तनवे शयाने पानीयार्थं चोदितेनार्जुनेन। भूमिं भित्वा तर्पितं तत्र भीष्मं तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ १८४ ॥ यदा वायुः शक्रसूर्यौ च युक्तौ कौन्तेयानामनुलोमा जयाय । नित्यं चास्मान् श्वापदा भीषयन्ति तदा नाशंसे विजयाय संजय १८५ यदा द्रोणो विविधानस्त्रमार्गान् निदर्शयन् समरे चित्रयोधी। न पाण्ड-वान् श्रेष्ठतरान्निहन्ति तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १८६ ॥ यदा-श्रौषं चास्मदीयान्महारथान् व्यवस्थितानर्जुनस्यान्तकाय। संसप्तकान्नि-हितानर्जुनेन तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १८७ ॥ यदाश्रौषं व्यूहा मभेद्यमन्यैर्भारद्वाजेनात्तशस्त्रेण गुप्तम् । भित्वा सौभद्रं वीरमेकं प्रविष्टं

धर्मात्मा गङ्गापुत्र भीष्मने रणमें अपने मरणका द्वार पाण्डवोंको दिखादिया और पाण्डवोंने उनको आनन्दसे मारदिया ऐसा सुनाहै तबसे मुझे हे संजय विजयकी आशा नहींरही ॥ १८१ ॥ शिखण्डी को आगे करके अत्यन्त शूर वीर अजेय भीष्मपितामहको अर्जुनने मार, दिया जबसे ऐसा सुना है तबसे हे संजय मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ १८२ ॥ मैंने जबसे सुना है कि वृद्ध शूरवीर भीष्मपिता-मह बहुतसे सोमकवंशियोंको नष्ट करकै अनेकों बाणोंसे विंधकर शरशय्यापर सोरहेहैं तबसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १८३ शरशय्यापर सोतेहुए शन्तनु के पुत्र भीष्मने पानी पीनेकी इच्छा का तब अर्जुनने बाणसे पृथ्वीको फोड़ जल निकालकर उनको तृप्त किया जब ऐसा सुना तबसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १८४ ॥ जब पाण्डवोंकी विजयके लिए पवन दक्षिणकी ओर बहने लगा, चन्द्र सूर्य लाभस्थानमें आगए और चौपाये पशु हमको बारम्बार भय उत्पन्न करनेलगे तबसे हे सञ्जय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १८५ ॥ जब अद्भुत युद्धकर्त्ता द्रोणाचार्यने अद्भुतरीतिसे ही युद्धकिया तबभी पाण्डवोंमेंसे श्रेष्ठतर एककोभी न मारसके तबसे हे सञ्जय मुझै विजयको आशा नहीं रही॥१८६॥ जब हमारी सेनाके संसप्तक महारथी अर्जुनको मारनेके लिये आकरखड़ेहुए तब अकेलेही अर्जुनने सबको मारडाला जबसे ऐसा सुना तबसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १८७ ॥ दूसरोंसे अभेद्य व्यूह कि— जिसमें भारद्वाजके पुत्र द्रोण अस्त्र लेकर खडे थे उसको सुभद्राका

तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १८८ ॥ यदाभिमन्युं परिवार्य बालं सर्वे हत्वा हृष्टरूपा बभूवुः । महारथाः पार्थमशक्नुवन्तस्तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १८९ ॥ यदाश्रौषमभिमन्युं निहत्य हर्षान् मूढान् क्रोशतो धार्तराष्ट्रान् । क्रोधादुक्तं सैन्धवे चार्जुनेन तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ १९० ॥ यदाश्रौषं सैन्धवार्थे प्रतिज्ञां प्रतिज्ञातां तद्वधायार्जुनेन । सत्यां तीर्णां शत्रुमध्ये च तेन तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय १९१ यदाश्रौषं श्रान्तहये धनञ्जये मुक्त्वा हयान् पाययित्वोपवृत्तान् पुनर्युक्त्वा वासुदेवं प्रयातं तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १९२ ॥ यदाश्रौषं वाहनेष्वक्षमेषु रथोपस्थे तिष्ठता पाण्डवेन।सर्वान्योधान्वारितानर्जुनेन तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १९३ ॥ यदाश्रौषं नागबलैः सुदुःसहं द्रोणानीकं युयुधानं प्रमथ्य यातं वार्ष्णेयं यत्र तौ कृष्णपार्थौ तदा नाशंसे विजयाय संजय॥१९४॥यदाश्रौषं कर्णमासाद्य मुक्तं वधाद्भीमं कुत्सयित्वा वचोभिः।धनुःकोट्या तुद्य कर्णेन वीरं तदा नाशंसे

---

पुत्र वीर अभिमन्यु भेदकर घुसगया जब ऐसा सुना तबसे ही हे संजय मुझको विजय की आशा नहीं रही ॥ १८८ ॥ अर्जुनको मारनेमें असमर्थ ऐसे हमारे सब महारथियोंने अर्जुनके बालकपुत्र अभिमन्युको घेरकर मारडाला और प्रसन्न हुए, जब यह सुना तबसे हे संजय मुझको विजयकी आशा नहीं रही ॥ १८९ ॥ अभिमन्युको मारकर हर्षित हो अत्यन्त कोलाहल करते हुए कौरवोंकी ओर जाकर अर्जुनने जयद्रथको मारनेकी प्रतिज्ञाकी ऐसा जब मैंने सुना तबसे हे संजय मुझे विजय की आशा नहीं रही ॥१९०॥ अर्जुनने सैंधवराजको मारनेके लिए का हुई प्रतिज्ञा, शत्रुओंके मध्यमें सैंधवराज ( जयद्रथ ) को मारकर सत्यकर दिखाई तबसे हे संजय मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ १९१ ॥ वासुदेव भगवान्ने अर्जुनके रथके थकेहुए घोड़ोंको खोल पानी पिला पुनः रथमें जोड़ दिया और पहलेकी समान हांकने लगे, जब मैंने ऐसा सुना तबसे हे संजय मैंने विजयकी आशा नहीं रक्खी ॥ १९२॥ थके हुए घोड़ोंको जल पिलाकर रथमें जोड़ा तब तक अर्जुन रथके आगे खड़ा होकर शत्रुओंको रोके रहा यह सुना तबसे हे संजय मुझे विजयकी आशा नहीं रही१९३ हाथियोंके बलसे भी न टूट सके ऐसी युद्ध करतीहुई द्रोणकी सेनाको नष्टकर सात्यकी यादव, जहां कृष्ण और अर्जुन थे तहां आगया जब मैंने ऐसा सुना तबसे मुझे विजयकी आशा नही रही ॥ १९४ ॥ कर्णने वशमें आएहुए भीमसेनका तिरस्कार कर उसको बहुतसे दुर्वचन कहे और धनुषकी कोटिसे प्रहार करके छोड़दिया ऐसा जब मैंने सुना तबसे

विजयाय संजय ॥ १९५ ॥ यदाश्रौषं कृतवर्मा कृपश्च कर्णो द्रौणिर्मद्रराजश्च शूरः। अमर्षयन् सैन्धवं वध्यमानं तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १९६ ॥ यदाश्रौषं देवराजेन दत्तां दिव्यां शक्तिं व्यंसितां माधवेन। घटोत्कचे राक्षसे घोररूपे तदा नाशंसे विजयाय संजय ।१९७। यदाश्रौषं कर्णघटोत्कचाभ्यां युद्धे मुक्तां सूतपुत्रेण शक्ति। यया वध्यः समरे सव्यसाची तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १९८ ॥ यदाश्रौषं द्रोणमाचार्यमेकं धृष्टद्युम्नेनाभ्यतिक्रम्य धर्मम्। रथोपस्थे प्रायगते विशस्त्रे तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ १९९॥ यदाश्रौषं द्रौणिनाद्वै रथस्थं माद्रीसुतं नकुलं लोकमध्ये। समं युद्धे मण्डलशश्चरन्तं तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ २०० ॥ यदा द्रोणे निहते द्रोणपुत्रो नारायणं दिव्यमस्त्रं विकुर्वन्। नैषामन्तं गतवान् पाण्डवानां तदा नाशंसे विजयाय संजय ॥ २०१ ॥ यदाश्रौषं भीमसेनेन पीतं रक्तं भ्रातुर्युधि दुःशासनस्यानिवारितं नान्यतमेन भीमं तदा नाशंसे विजयाय संजय

---

मुझै जीतनेकी आशा नहीं रही॥ १९५॥ अर्जुनने जयद्रथको मारडाला उसको द्रोण, कृपाचार्य, कर्ण कृतवर्मा, और शूरवीर शल्य इत्यादिने सहन करा जब मैंने ऐसा सुना तवसे मुझको विजयकी अशा नहीं रही ॥ १९६ कर्णने अर्जुनके मारनेके लिए जो दिव्यशक्ति इन्द्रसे पाकर रख छोड़ी थी वह शक्ति कृष्णने चतुराईसे घोररूप, घटोत्कचके ऊपर छुड़वादी ऐसा जव मैंने सुना तवसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही॥ १९७॥ कर्ण तथा घटोत्कच युद्ध करते थे उस समय, जिस शक्तिसे युद्धमें अर्जुनको मारना था वह शक्ति कर्णने घटोत्कचके ऊपर छोड़दी ऐसा जव मेरे सुननेमें आया तवसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १९८ ॥ जव ऐसा सुनाकि रथके समीप शत्रुओंके मारनेके लिए निश्चल खड़े हुए द्रोणाचार्य्यको धृष्टद्युम्नने अधर्म्मसे मारडाला तवसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ १९९ ॥ जव मैंने सुनाकि माद्रीके पुत्र नकुलने सम्पूर्ण सेनाके मध्यमें द्रोणके पुत्र अश्वत्थामाके साथ अकेलेही युद्ध करना प्रारम्भ किया और मंडलाकार फिरनेमें उसके वरावर उतरा तवसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ २०० ॥ जव द्रोणाचार्य मारेगए तव उनके पुत्र अवश्वत्थामाने नारायणनामका दिव्य अस्त्र छोड़ा तव पाण्डवोंमेंसे एकभी नहीं मारागया जव ऐसा सुना तवसे हेसूत मुझै विजयकी आशा नहीं रही२०१जव युद्धभूमिमें अपने भाई दुःशासनका रुधिर पीतेहुए भीमसेनको उसके भाइयोंमेंसे किसीने नहीं रोका जव ऐसा मैंने सुना तवसे मुझै विजयकी आशा नहीं रही

॥ २०२॥ यदाश्रौषं कर्णमत्यन्तशूरं हतं पार्थेनाहवेष्वप्रधृष्यम् । तस्मिन् भ्रातॄणां विग्रहे देवगुह्ये तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ २०३ ॥ यदाश्रौषं द्रोणपुत्रञ्च शूरं दुःशासनं कृतवर्माणमुग्रम् । युधिष्ठिरं धर्मराजं जयन्तं तदा नाशंसे विजयाय सञ्जय ॥ २०४ ॥ यदाश्रौषं निहतं मद्रराजं रणे शूरं धर्मराजेन सूत । सदा संग्रामे स्पर्द्धते यस्तु कृष्णं तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ २०५ ॥ यदाश्रौषं कलहद्यूतमूलं मायाबलं सौबलं पाण्डवेन । हतं संग्रामे सहदेवेन पापं तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ २०६ ॥ यदाश्रौषं श्रान्तमेकं शयानं ह्रदं गत्वा स्तंभयित्वा तदम्भः । दुर्योधनं विरथं भग्नशक्तिं तदा नाशंसे विजयाय ० ॥२०७॥ यदाश्रौषं पाण्डवान्तिष्ठमानान् गत्वा ह्रदे वासुदेवेन सार्धं । अमर्षणं धर्षयतः सुतं मे तदा नाशंसे विजयाय ० २०८ ॥ यदाश्रौषं विविधांश्चित्रमार्गान् गदायुद्धे मण्डलशश्चरन्तं।मिथ्याहतं वासुदेवस्य बुद्ध्या।

---

॥ २०२ महा शूरवीर युद्धमे अजित कर्ण,जिसको देवता भी नहीं समझसके अर्थात् कर्ण अर्जुनका भाई था परन्तु यह बात न जाननेसे युद्ध हुआथा, उसको भाइयोंकी लड़ाईमें अर्जुनने मारडाला जब ऐसा सुना तबसे हे संजय मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ २०३ ॥ जब मैंने सुना कि—राजा युधिष्ठिरने द्रोणके पुत्र अश्वत्थामाको शूरवीर दुःशासनको और उग्र कृतवर्माको जीतलिया तबसे हे संजय मुझे जीतनेकी आशा नहीं रही ॥ २०४ ॥ हे सूत जब मैंने सुना कि—संग्राममें श्रीकृष्णकी स्पर्धा करनेवाले औररणभूमिमें बड़े शूरवीर मद्रदेशके राजा शल्यको युधिष्ठिरने मारदिया तबसे मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ २०५ ॥ पापी, मायाके बलवाले तथा कलह और जुएमें प्रधान शकुनिको पाण्डवोंमेंके सहदेवने मारदिया मैंने जब ऐसा सुना तबसे हे संजय मुझे जीतनेकी आशा नहीं रही ॥ २०६ ॥ जिस समय मैंने सुनाकि— अकेला ही युद्ध करता हुआ दुर्योधन शक्तिहीन होगया है और वह पानीको रोककर पानीकी भूमिमें बैठगया है तबसे हे संजय मुझे विजयकी आशा नहीं रही ॥ २०७ ॥ दुर्योधन जिस पानीकी पृथ्वीमें ( सरोवरमें ) बैठगया था वहां श्रीकृष्णके साथ पाण्डव गए और मेरे पुत्रसे तिरस्कारके वचन कहनेलगे जबसे मैंने ऐसा सुना तबसे हे संजय मुझे जीतनेकी आशा नहीं रही ॥ २०८ ॥ युद्धके लिये विविधप्रकारसे अनेक-रीतिके चक्राकारसे घूमतेहुए मेरे बेटे दुर्योधनको भीमसेनने श्रीकृष्णकी संमतिसे कपट करकै नीचेके भागमें जंघाके ऊपर गदाका प्रहार कर मारदियाऐसा मैने सुना तबसे हे

तदा नाशंसे विजयाय० ॥ २०९ ॥ यदाश्रौषं द्रोणपुत्रादिभिस्तैर्हतान्पाश्चालान्द्रौपदेयांश्च सुप्तान्। कृतं वीभत्समयशस्यञ्च कर्म तदा नाशंसे विजयाय० ॥ २१० ॥ यदाश्रौषम्भीमसेनानुयातेनाश्वत्थाम्ना परमास्त्रं प्रयुक्तम्। क्रुद्धेनैषीकमवधद्येनगर्भं तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ २११ ॥ यदाश्रौषम् ब्रह्मशिरोऽर्जुनेन स्वस्तीत्युक्त्वास्त्रमस्त्रेण शान्तम्। अश्वत्थाम्ना मणिरत्नम् च दत्तम् तदा नाशंसे विजयाय ० ॥ २१२ ॥ यदाश्रौषम् द्रोणपुत्रेण गर्भे वैराट्या वै पात्यमाने महास्त्रैः। द्वैपायनः केशवो द्रोणपुत्रम् परस्परेणाभिशापैः शशाप ॥ २१३॥ शोच्या गांधारी पुत्रपौत्रैर्विहीना तथा वन्धुभिर्पितृभिर्भ्रातृभिश्च। कृतम् कार्यं दुष्करं पाण्डवेयैः प्राप्तम् राज्यमसपत्नम् पुनस्तैः ॥ २१४ ॥ कष्टं युद्धे दशशेषाः श्रुत्वा मे त्रयोऽस्माकम् पाण्डवानाञ्च सप्त। घूना विंशतिराहताक्षौहिणीनां तस्मिन्संग्रामे भैरवे क्षत्रियाणाम् ॥ २१५ ॥ तमस्त्वतीव-विस्तीर्णं मोह आविशतीव माम्। संज्ञां नोपलभे सूत मनो विह्वल-

---

संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही २०९ जब मैंने सुनाकि-द्रोणके पुत्र अश्वत्थामा आदिने पाञ्चाल देशके राजाओंको तथा द्रौपदीके पुत्रोंको सोते में ही मारडाला ऐसा भयंकर और अपयश देनेवाला कर्म करा तबसे हे संजय मैं जीतकी आशा नहीं रखताहूँ ॥ २१० ॥ भीमसेनको अपने पीछे लगाहुआ देखकर अश्वत्थामाने ऐषीक नामका परम अस्त्र छोड़कर गर्भको नष्ट करनेका विचार किया ऐसा मैंने सुना तबसे हे संजय मुझै विजयकी आशा नहीं रही ॥ २११ ॥ जब मैंने सुनाकि—अश्वत्थामाके छोड़े हुए ब्रह्मास्त्र नामक अस्त्रको अर्जुनने स्वस्ति कहकर और सामने दूसरा अस्त्र छोड़कर रोकदिया तथा अश्वत्थामाने अपने मस्तकमेंकी मणि अर्जुनको देदी तबसे हे संजय मुझै जीतकी आशा नहीं रही ॥ २१२ ॥ हे संजय जब मैंने सुनाकि—अश्वत्थामाने विराट् राजाकी पुत्री उत्तराका गर्भ गिरानेको ब्रह्मास्त्र छोड़ाहै उससमय वेदव्यासजी और श्रीकृष्णजी दोनोंने उसको शाप दिया तबसे मैं विजयकी आशा नहीं रखताहूँ ॥ २१३ ॥ अहाहा पुत्र, पौत्र, पितृ, और सगेस्नेहियोंसे रहित हुई विचारी गांधारीकी दशा कैसी दयाजनक होरहीहै और बड़ाही दुष्कर कर्म करके पाण्डवोंने निष्कण्टक राज्य लौटाकर लेलियाहै ॥२१४॥ अरेरे अठारह अक्षौहिणी सेनावाले क्षत्रियोंके इस भयङ्कर संग्राममेंसे तीन हमारे पक्षके और सात पाण्डवों के पक्षके सब मिलाकर दश मनुष्यही जीते बचे हैं ऐसा सुननेसे मेरे नेत्रोंके सामने अँधेरा आताहै, मुझै मूर्छा आती है और हे सूत मोहसे

तीव मे ॥ ११६ ॥ सौतिरुवाच । इत्युक्त्वा धृतराष्ट्रोऽथ विलप्य बहु-दुःखितः । मूर्छितः पुनराश्वस्तः संजयं वाक्यमब्रवीत् ॥ २१७ ॥ धृत-राष्ट्र उवाच । सञ्जयैवं गते प्राणांस्त्यक्तुमिच्छामि मा चिरं । स्तोकं ह्यपि न पश्यामि फलं जीवितधारणे ॥ २१८ ॥ सौतिरुवाच । तं तथा वादिनं दीनं विलपन्तं महीपतिं । निश्वसन्तं यथा नागं मुह्यमानं पुनः पुनः । गावल्गणिरिदं धीमान् महार्थं वाक्यमब्रवीत् २१९सञ्जयउवाच श्रुतवानसि वै राजन्महोत्साहान्महाबलान्। द्वैपायनस्य वदतो नारदस्य च धीमतः ॥ २२० ॥ महत्सु राजवंशेषु गुणैः समुदितेषु च । जातान्दि-व्यास्त्रविदुषः शक्रप्रतिमतेजसः ॥ २२१ ॥ धर्मेण पृथ्वीं जित्वा यज्ञै-रिष्ट्वा स दक्षिणैः । अस्मिंल्लोके यशः प्राप्य ततः कालवशं गतान् ॥ २२२॥ शैब्यं महारथं वीरं सृंजयं जयतांवरम् । सहोत्रं रन्तिदेवञ्च काक्षीवन्तं महाद्युतिं ॥ २२३ ॥ बाल्हीकं दमनं चैव शर्यातिमजितं नलम् । विश्वामित्रममित्रघ्नमम्बरीषं महाद्युतिम् ॥ २२४ ॥ मरुत्तम-नुमिक्ष्वाकुं गयं भरतमेव च । रामं दाशरथिञ्चैव शशिविन्दुं भगी-रथम् ॥ २२५ ॥ कृतवीर्यं महाभागं तथैव जनमेजयम् । ययातिं शुभ

---

घिराहुआ मेरा मन घबडाताहै तथा व्याकुल होताहै२१५-२१६ सूतजी कहते हैं कि इसप्रकार संजयसे कहकर बहुतही दुःखित हुए धृतराष्ट्र मूर्छित होगए, संजयने पवन करके उन्हें सावधान किया और मूर्छा दूर होनेके अनन्तर वह कहने लगे ॥२१७॥ धृतराष्ट्रने कहा कि हे संजय ऐसा परिणाम निकलनेसे अब मैं जीनेमें कुछ भी फल नहीं देखता और कुछही समयमें मैं अपने प्राण त्यागना चाहता हूँ ॥ २१८ ॥ सौति कहते हैं कि इसप्रकार कहकर दीनतासे विलाप करते, सर्पकी समान श्वास लेते और वारम्वार मोह पाते हुए राजा धृतराष्ट्र से गावल्गणीका चतुर पुत्र संजय गंभीर विषयसेभरे वाक्य कहने लगा ॥ २१९ ॥ संजयने कहा कि—हे राजन् ! व्यासजी और बुद्धिमान् नारदजीके मुखसे आपने सुनाहै कि—बड़े उत्साही महाबली गुणोंसे उज्ज्वल बड़े राजवंशमें उत्पन्नहुए दिव्य अस्त्रोंको जानने वाले और इन्द्रकी समान तेजस्वी, धर्मसे इस पृथ्वीको जीत यज्ञ याग करके बड़ी२ दक्षिणाएँ दे इस संसारमें कीर्त्ति पानेवाले राजाओंको भी अन्तमें कालके वशमें होना पड़ा है, देखो पहिले महारथी और शूरवीर राजा शैब्य, जीतनेवालोंमें श्रेष्ठ सृंजय, कीर्त्तिवालोंमें श्रेष्ठ सुहोत्र, रंतिदेव, काक्षीवंत, औशिज, बाल्हीक, दमन, चैद्य, शर्याति, अजित नल, शत्रुओंके मारनेवाले विश्वामित्र, महाबलवान् अम्बरीष, मरुत्त, मनु, इक्ष्वाकु, गय, भरत, दशरथके पुत्र रामचन्द्र, शशिविन्दु, भगीरथ महाभाग्यशाली कृतवीर्य. और जनमेजय, शुभकर्म करनेवाले ययाति,

कर्माणं देवैर्यो याजितः स्वयम् ॥ २२६ ॥ चैत्ययूपाङ्किता भूमिर्यस्येयं सवनाकरा । इति राज्ञां चतुर्विंशं नारदेन सुरर्षिणा ॥ २२७ ॥ पुत्रशोकाभितप्ताय पुरा शैव्याय कीर्त्तितम् ॥ २२८ ॥ तेभ्यश्चान्ये गताः पूर्वं राजानो बलवत्तराः ॥ २२९ ॥ महारथा महात्मानः सर्वैः समुदिता गुणैः । पुरुः कुरुर्यदुः शूरो विश्वगश्वो महाद्युतिः । अणुहो युवनाश्वश्च ककुत्स्थो ;विक्रमी रघुः ॥ २३० ॥ विजयो वीतिहोत्रोऽङ्गो भवः श्वेतो वृहद्गुरुः। उशीनरः शतरथः कंको दुलिदुहो द्रुमः ॥ २३१ ॥ दम्भोद्भवः परो वेणः सगरः संकृतिर्निमिः । अजेयः परशुः पुण्ड्रः शम्भुर्देवावृधोऽनघः ॥२३२॥ देवाह्वयः सुप्रतिमः सुप्रतीको वृहद्रथः । महोत्साहो विनीतात्मा सुक्रतुर्नैषधो नलः ॥ २३३ ॥ सत्यव्रतः शान्तभयः सुमित्रः सुबलः प्रभुः । जानुजंघोऽनरण्योऽर्कः प्रियभृत्यः शुचिव्रतः ॥ २३४ ॥ बलबन्धुर्निरामर्दः केतुशृङ्गो वृहद्बलः । धृष्टकेतुर्वृहत्केतुर्दीप्तकेतुर्निरामयः २३५ अविक्षिच्चपलो धूर्त्तः कृतबन्धुर्दृढेपुधिः । महापुराणसम्भाव्यः प्रत्यङ्गः परहा श्रुतिः ॥ २३६ ॥ एते चान्ये च राजानः शतशोऽथ सहस्रशः। श्रूयन्ते शतशश्चान्ये संख्याताश्चैव पद्मशः॥२३७॥ हित्वा सु विपुलान् भोगान् बुद्धिमन्तो महाबलाः।राजानो

---

जिनको देवताओंने यज्ञ कराया था और जिनके यज्ञस्तम्भोंसे आधी पृथ्वी घिरगई थी, ऐसे इन चौवीस राजाओंकी कथा, पुत्रशोकसे सन्तप्तहुए श्वैत्यराजसे उसका शोकको दूर करनेके लिए नारदजीने कहीथी ॥ २२०—२२८ ॥ और इन राजाओंसे पहिले भी महारथी, महात्मा, सर्वगुणयुक्त ऊपर कहे राजाओंसे भी अधिक बलवान् राजे होगए हैं, जिनके नाम नीचे लिखे अनुसार हैं ॥ २२९ ॥ पुरु, कुरु शरवीर महाद्यति, विश्वगश्व, अणुह, युवनाश्व, कुकुत्स्थ, पराक्रमी रघु ॥ २३० ॥ विजय, वीतिहोत्र, अंग, भव, श्वेत, वृहद्गुरु, उशीनर, शतरथ, कंक, दुलिदुह, द्रुम ॥२३१॥ दंभोद्भव, पर, वेन, संगर, संकृति निमि, अजय, परशु, पुण्ड्र शंभु, पुण्यवान्, देववृद्ध ॥ २३२ ॥ देवाह्वय, सुप्रतिम, सुप्रतीक, वृहद्रथ, बड़े उत्साहवाले और विनयवान् सुक्रतु निषधदेशका राजा नल ॥ २३३ ॥ सत्यव्रत, शान्तभय, सुमित्र, सुबल, राजाजंघ, अनरण्य, अर्क, प्रियभृत्य, शुचिव्रत ॥ २३४ ॥ बलवंधु, निरामर्द, केतुशृङ्ग, वृहद्बल, धृष्टकेतु, वृहत्केतु, दीप्तकेतु, निरामय, अविक्षित चपल, धूर्त, कृतवंधु, दृढेषुधि, महापुराण, संभाव्य, प्रत्यंग, परहा, और श्रुति, हे राजन् इनके सिवाय दूसरे लाखों और पद्मोंतककी संख्याके तथा महाबली बुद्धिमान् राजे बहुतसा भोग भोगकर, हे प्रभो आपके पुत्रोंकी समान ही कालके वशमें होगए हैं अर्थात् मृत्युको

निधनम् प्राप्तास्तव पुत्रा इव प्रभा ॥ २३८ ॥ येषां दिव्यानि कर्माणि विक्रमस्त्याग एव च । माहात्म्यमपि चास्तिक्यं सत्यं शौचं दयार्जवम् ॥२३९॥ विद्वद्भिः कथ्यते लोके पुराणे कवि सत्तमैः । सर्वर्द्धिगुणसम्पन्नास्ते चापि निधनं गताः ॥२४०॥ तव पुत्रा दुरात्मानः प्रतप्ताश्चैव मन्युना । लुब्धा दुर्वृत्तभूयिष्ठा न ताञ्छोचितुमर्हसि ॥ २४१ ॥ श्रुतवानसि मेधावी बुद्धिमान् प्राज्ञसम्मतः येषां । शास्त्रानुगा बुद्धिर्न ते मुह्यन्ति भारत ॥२४२॥ निग्रहानुग्रहौ चापि विदितौ ते नराधिप । नात्यन्तमेवानुवृत्तिः कार्या ते पुत्ररक्षणे ॥२४३॥ भवितव्यं तथा तच्च नानुशोचितुमर्हसि । दैवं प्रज्ञाविशेषेण को निवर्त्तितुमर्हति ॥२४४॥ विधातृविहितं मार्गं न कश्चिदतिवर्त्तते । कालमूलमिदं सर्वं भावाभावौ सुखासुखे ॥ २४५ ॥ कालः सृजति भूतानि कालः संहरते प्रजाः । निर्दहति प्रजाः कालः कालः शमयते पुनः ॥ २४६ ॥ कालो हि कुरुते भावान् सर्वलोके शुभाशुभान् । कालः संक्षिपते सर्वाः प्रजा विसृजते पुनः २४७ ॥ कालः सुप्तेषु जागर्त्ति कालो हि दुरतिक्रमः । कालः सर्वेषु

---

प्राप्त हुए हैं ॥ २३५—२३८ ॥ इतने ही नहीं परन्तु वली दिव्यकर्मवाले पराक्रमी, दानशील, वड़े माहात्म्यवाले आस्तिक, सत्यवादी, पवित्र, दयावीर, सरल, वड़े २ कवियों और विद्वानोंने पुराणोंमें जिनका वर्णन करा है ऐसे सव प्रकारकी समृद्धिवाले और गुणयुक्त, अनेकों राजे मरणकी शरण हुएहैं तो फिर दुरात्मा, क्रोधसे तप्त, लोभी और अत्यन्त दुराचारी तुह्मारे पुत्र मरणकी शरण हों तो उनके लिए शोक करना आपको शोभा नहीं देता ॥ २३९—२४१ ॥ हे भरतवंशी राजन् ! आप धर्म और शास्त्रके ज्ञाता वुद्धिमान् और विद्वन्मान्य हो, जिनकी बुद्धि शास्त्र अनुसार होतीहै वह शोकको नहीं प्राप्त होतेहैं २४२ हेमनुष्याधिपते आप भाग्यकी भवितव्यता और कर्मकी कठिनताको जानते हैं अतः आपको अपने पुत्रोंकी रक्षाके लिए वहुत व्याकुल नहीं होना चाहिये ॥२४३॥ और जो होनेवालाहै उसकेलिए शोककरना आपकोयोग्य नहीं है क्यों कि कौनसा मनुष्य वुद्धिवलसे दैवको फेरसकता है? कोई नहीं ॥२४४॥ विधाताके दिखायेहुए मार्गका कोई भी उल्लंघन नहीं करसकता जन्म, मरण, सुख और दुःख इन सव का कारण काल ही है ॥ २४५ ॥ कालही सव भूतोंको उत्पन्न करता है और कालही सव प्राणियोंका संहार भी करता है, इतनाहीं नहीं किंतु प्रजाओंका संहारकरनेवाले कालको भी कालही फिर शांत करता है ॥ २४६ ॥ कालही सम्पूर्ण लोकमें शुभ तथा अशुभ भावको उत्पन्न करता है कालही सव प्रजाओंका नाश करता है और फिर उसको उत्पन्न करता है ॥ २४७ ॥ जव सव सुषुप्ति अवस्थामें होते हैं तवभी कालही जागता रहता है

भूतेषु चरत्यविधृतः समः ॥ २४८॥ अतीतानागता भावा ये च वर्त्तन्ति सांप्रतम् । तान् कालनिर्मितान् बुद्ध्वा न संज्ञां होतुमर्हसि ॥ २४९ ॥ सौतिरुवाच । इत्येवं पुत्रशोकार्त्तं धृतराष्ट्रं जनेश्वरम् । आश्वास्य स्वस्थमकरोत् सूतो गावल्गणिस्तदा ॥ २५० ॥ अत्रोपनिषदं पुण्यां कृष्णद्वैपायनोऽब्रवीत् । विद्वद्भिः कथ्यते लोके पुराणे कविसत्तमैः ॥ २५१ ॥ भारताध्ययनं पुण्यमपि पादमधीयतः । श्रद्दधानस्य पूयन्ते सर्वपापान्यशेषतः ॥ १५२ ॥ देवा देवर्षयो ह्यत्र तथा ब्रह्मर्षयोऽमलाः । कीर्त्यन्ते शुभकर्माणस्तथा यक्षा महोरगाः ॥ २५३ ॥ भगवान् वासुदेवश्च कीर्त्यतेऽत्र सनातनः । स हि सत्यमृतञ्चैव पवित्रं पुण्यमेव च ॥ २५४ ॥ शाश्वतं ब्रह्म परमं ध्रुवं ज्योतिः सनातनम् । यस्य दिव्यानि कर्माणि कथयन्ति मनीषिणः ॥ २५५ ॥ असच्च सदसच्चैव यस्माद्विश्वं प्रवर्त्तते सन्ततिश्च प्रवृत्तिश्च जन्ममृत्युपुनर्भवाः ॥ २५६ ॥ अध्यात्मं श्रूयते यच्च

---

और कालही सब लोकोंमें अलङ्घनीय है, वली काल सब प्राणियोंमें बेरोकटोक फिरता है और वह सबका आत्मा है ॥ २४८॥ यह कालही बीता हुआ, होने वाला और आजकल होरहा है अर्थात् भूत भविष्य और वर्तमान कालमें जो कुछ है वह सबही कालने बनाया है यह जानते हुए आपको ज्ञाननिष्ठा नहीं त्यागनी चाहिये क्योंकि शोकको हरने वाला ज्ञानके सिवाय दूसरा नहीं है ॥ २४९ ॥ सूतजी कहते हैं कि पुत्रशोकसे व्याकुल हुए राजा धृतराष्ट्रको इस प्रकार गावल्गणके पुत्र संजयने आश्वासन देकर स्वस्थ करा ॥ २५० ॥ इस वृत्तांतका आधार लेकर व्यासजीने शोकातुरका शोक शांत करने के लिए पुण्यदायक उपनिषदों का ज्ञान वर्णन किया है कि जो विद्वानों और प्रसिद्ध कवियोंकी पुरानी रचनामें आकर जगत् में प्रसिद्ध हुआ है ॥ २५१ ॥ इस महाभारतके एक श्लोकका एक पादभी श्रद्धासे पढ़ाजाय तो सम्पूर्ण पाप पूर्णरूप से नष्ट होजाते हैं तो सम्पूर्ण महाभारतका पढ़ना पुण्यकारी होगा इसमें आश्चर्य ही क्या है? इस महाभारतमें देवता देवर्षि पवित्र ब्रह्मर्षि, शुभकर्म करनेवाले यक्ष और बड़े२ सर्पोंकावृत्तांत कहा है ॥ २५२ ॥ २५३ ॥ और इस भारतमें सनातन भगवान् श्री कृष्णजीका चरित्रभी कहा है, वहही स्वयं सत्य, ऋतु, पवित्र और पुण्यस्वरूप हैं ॥ २५४॥ यहही शाश्वत, ब्रह्म, परम, ध्रुव, सनातन और ज्योतिरूप हैं जिनके दिव्य कर्मोंको चतुर और विद्वान् पुरुष गाते हैं ॥ २५५ ॥ जिनसे असत् और सत्रूप जगत्, सन्तति, यज्ञादिकी प्रवृत्ति, जन्म, मरण, पुनर्जन्म आदि होता है ॥ २५६ ॥ जो शरीर में रहनेवाले पञ्चभूतोंका गुणात्मक सुना जाता है वह यह ही हैं और जो

पञ्चभूतगुणात्मकम् । अव्यक्तादिपरं यच्च स एव परिगीयते ॥ २५७ ॥ यत्तद्यतिवरा मुक्ता ध्यानयोगबलान्विताः । प्रतिबिम्बमिवादर्शे पश्यन्त्यात्मन्यवस्थितम् ॥ २५८ ॥ श्रद्दधानः सदायुक्तः सदा धर्मपरायणः । आसेवन्निममध्यायं नरः पापात् प्रमुच्यते ॥ २५९ ॥ अनुक्रमणिकाध्यायं भारतस्येममादितः । आस्तिकः सततं शृण्वन्न कृच्छ्रेष्ववसीदति ॥ २६० ॥ उभे सन्ध्ये जपन् किञ्चित्सद्यो मुच्येत किल्बिषात् । अनुक्रमण्या यावत् स्यादह्ना रात्र्या च सञ्चितम् ॥ २६१ ॥ भारतस्य वपुर्ह्येतत्सत्यं चामृतमेव च । नवनीतं यथा दध्नो द्विपदां ब्राह्मणो यथा ॥ २६२ ॥ आरण्यकं च वेदेभ्य ओषधीभ्योऽमृतं यथा । ह्रदानामुदधिः श्रेष्ठो गौर्वरिष्ठा चतुष्पदाम् ॥ २६३ ॥ यथैतानीतिहासानां तथा भारतमुच्यते । यश्चैनं श्रावयेच्छ्राद्धे ब्राह्मणान् पादमन्ततः । अक्षय्यमन्नपानं वै पितॄंस्तस्योपतिष्ठते ॥ २६४ ॥ इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत् । बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रहरिष्यति ॥ २६५ ॥ कार्ष्णं वेदमिमं विद्वान् श्रावयित्वार्थमश्नुते । भ्रूणहत्यादिकं चापि पापं ह्यपा-

---

अव्यक्तादि है जो परम निर्विशेष रूप कहा जाता है वह भी यह ही है ॥ २५७ ॥ ध्यान योगके बलवाले जो योगीश्वर मुक्त होगए हैं उनके हृदय में रहनेवाले उन भगवान् श्रीकृष्णको दर्पण में दीखनेवाले प्रतिबिम्बकी समान देखते हैं ॥ २५८ ॥ सर्वदा धर्ममें दत्तचित्त, श्रद्धालु और सर्वदा उद्योगी जोपुरुष,सर्वदा इस अध्यायका पाठ करता है वह मुक्त होजाता है ॥ २५९ ॥ जो आस्तिक पुरुष श्रद्धासे इस महाभारत के अनुक्रमणिका अध्यायको प्रारम्भसे समाप्ति पर्यन्त सुनता है वह कदापि सङ्कटमें नहीं पड़ता है ॥२६०॥ इस अनुक्रमणिकापर्वके एक आधे श्लोकको भी जो कोई मनसे प्रातःकाल या सन्ध्याकालको पढ़ता है तो वह तत्काल दिन या रात्रिमें किए हुए सब पापोंसे छूट जाता है ॥ २६१ ॥ यह अध्याय महाभारतका शरीररूप सत्य और अमृत की समान है, दहीमें जैसे मक्खन मनुष्यों में जैसे ब्राह्मण वेदोंमें जैसे आरण्यक, औषधियों में जैसे अमृत सरोवरों में जैसे समुद्र और पशुओंमें जैसे गौ श्रेष्ठ है उसीप्रकार यह महाभारत इतिहासोंमें श्रेष्ठ कहाजाताहै जो कोई इसका एक चरण भी ब्राह्मणोंको श्राद्धके समय अन्तमें सुनाता है तो उसके पितरोंको अवश्य अक्षय अन्नपान मिलताहै इतिहास और पुराणोंकी सहायता से वेदोंकी वृद्धि करनी चाहिये ॥ २६२—२६५ ॥ परन्तु वेद, अल्पज्ञ पुरुष हमारा नाश करेंगे ऐसा विचार कर उनसे डरतेहैं । व्यासजी के रचेहुए इस सम्पूर्ण वेदको जो पुरुष सुनता है वह पुरुषार्थको पाता

संशयम् ॥ २६६ ॥ य इमं शुचिरध्यायं पठेत् पर्वणि पर्वणि । अधीतं भारतं तेन कृत्स्नं स्यादिति मे मतिः ॥ २६७ ॥ यश्चैनं शृणुयान्नित्यमार्षं श्रद्धासमन्वितः । स दीर्घमायुः कीर्तिंश्च स्वर्गतिं चाप्नुयान्नरः ॥ २६८ ॥ एकतश्चतुरो वेदान् भारतं चैतदेकतः । पुरा किल सुरैः सर्वैः समेत्य तुलया धृतम् ॥ २६९ ॥ चतुर्भ्यः सरहस्येभ्यो वेदेभ्यो ह्यधिकं यदा । तदाप्रभृति लोकेऽस्मिन्महाभारतमुच्यते ॥ २७० ॥ महत्त्वे च गुरुत्वे च ध्रियमाणं यतोऽधिकम् । महत्त्वाद्भारवत्त्वाच्च महाभारतमुच्यते । निरुक्तमस्य यो वेद सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ २७१ ॥ तपो न कल्कोऽध्ययनं न कल्कः स्वाभाविको वेदविधिर्न कल्कः । प्रसह्य वित्ताहरणं न कल्कस्तान्येव भावोपहतानि कल्कः ॥ २७२ ॥

इति श्रीमहाभारतेशतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां आदिपर्वण्यनुक्रमणिकाध्यायो नाम प्रथमोऽध्यायः॥१॥

———०———

है और गर्भपात (बालहत्या) आदि पाप भी महाभारतको सुननेसे अवश्य नष्ट होजातेहैं, इसमें संशय नहीं है जो पुरुष पवित्र होकर इस अध्यायका पर्व २ में पाठ करताहै उसको सम्पूर्ण महाभारतको पढ़नेका पुण्य फल मिलताहै ऐसा मेरा मत है, जो पुरुष इस महाभारतको श्रद्धासे सुनेंगे ॥ २६७ ॥२६८॥ वह बड़ी आयु और कीर्त्ति पाकर अन्तमें स्वर्ग जायंगे पहिले सब देवताओंने एक ओर चारोंवेदोंको और दूसरी ओर अकेले महाभारत मात्र को रखकर तोला था, तब रहस्य सहित चारों वेदोंकी अपेक्षा भी भारत अधिक हुआथा॥ २६९ ॥ २७० ॥ तबसे संसारमें यह महाभारत कहाता है क्योंकि यह ग्रन्थ महत्त्व और गुरुत्व इन दोनोंप्रकारसे उत्तम हुआथा, यह ग्रन्थ सब ग्रन्थों की अपेक्षा बड़ा होनेसे और अर्थमेंभी गंभीरहोनेसे महाभारत कहाता है, जिन पुरुषोंने इसका ठीक २ अर्थ समझा है वह सब पापोंसे मुक्त होगए हैं ॥ २७१ ॥ २७२ ॥ तप निर्मल साधन गिना जाता है, वेदाध्ययन निर्मल साधन गिनाजाता है, स्वाभाविक वेदोक्तविधि भी निर्मल गिनीजाती है हठात् शिलोञ्छवृत्ति भी निर्मल साधन गिनी जाती है परन्तु ऊपर करे हुए यह तप आदिक यदि शुद्ध भावरहित किये हों तो वह शुद्धसाधन नहीं गिनेजाएँगे किन्तु पापप्रद होते हैं ॥ २७३ ॥ * ॥ प्रथम अध्याय समाप्त ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

———०———

ऋषय ऊचुः । समन्तपञ्चकमिति यदुक्तं सूतनन्दन । एतत् सर्वं यथातत्त्वं श्रोतुमिच्छामहे वयम् ॥ १ ॥ सौतिरुवाच । शृणुध्वं मम भो विप्रा ब्रुवतश्च कथाः शुभाः । समन्तपञ्चकाख्यञ्च श्रोतुमर्हथ सत्तमाः ॥ २ ॥ त्रेताद्वापरयोः सन्धौ रामः शस्त्रभृतां वरः । असकृत्पार्थिवं क्षत्रं जघानामर्षचोदितः ॥ ३ ॥ स सर्वं क्षत्रमुत्साद्य स्ववीर्येणानलद्युतिः । समन्तपञ्चके पञ्च चकार रौधिरान् ह्रदान् ॥ ४ ॥ स तेषु रुधिराम्भःसु ह्रदेषु क्रोधमूर्छितः । पितॄन् सन्तर्पयामास रुधिरेणेति नः श्रुतम् ॥ ५ ॥ अथर्चीकादयोऽभ्येत्य पितरो राममब्रुवन् । राम राम महाभाग प्रीताः स्म तव भार्गव ॥ ६ ॥ अनया पितृभक्त्या च विक्रमेण तव प्रभो । वरं वृणीष्व भद्रं ते यमिच्छसि महाद्युते ॥ ७ ॥ राम उवाच । यदि मे पितरः प्रीता यद्यनुग्राह्यता मयि । यच्च रोषाभिभूतेन क्षत्रमुत्सादितं मया ॥ ८ ॥ अतश्च पापान्मुच्येऽहमेष मे प्रार्थितो वरः । ह्रदाश्च तीर्थभूता मे भवेयुर्भुवि विश्रुताः ॥ ९ ॥ एवं भविष्य-

---

ऋषिपूछनेलगे कि–हे सूतपुत्र ! आपने जो समंतपंचक नामका तीर्थ कहा उसके विषयमें हम सबोंको यथार्थरूपसे सुनने की इच्छा है ।१। सूतने कहा कि—हे ब्राह्मणों में वह शुभकारी कथाएं कहताहूँ तुम सुनो हे मनुष्योंमें श्रेष्ठ !समंतपंचक नामक क्षेत्रके विषयमें जो कुछ कहा जाय उसको सुननेके तुम योग्य हो ॥२॥ त्रेतायुग और द्वापरयुग के संधिकालमें क्षत्रियोंने परशुरामजीके पिताको मारडालाथा अतः उत्पन्न हुए क्रोधसे उसकाए हुए अग्निकी समान तेजस्वी और सब शस्त्रधारियोंमे श्रेष्ठ ऐसे जमदग्निके पुत्र परशुरामने अपने पराक्रमसे वारम्वार बहुतसे क्षत्रियोंको नष्ट करके समंतपंचक नामक तीर्थमें क्षत्रियोंके रक्त से भरेहुए पांच तालाव बनाये थे॥३-४॥ आपने सुना है कि क्रोधसे मूर्छित हुए परशुरामने रक्तसे पूर्ण पांच ह्रदों के रक्तसे पितरोंका तर्पण कराथा ॥ ५ ॥ तथा इस तर्पणसे तृप्त हुए ऋचीकादि पितरोंने प्रत्यक्ष दर्शन देकर परशुरामजीसे इस प्रकार कहा था कि-हे राम हे राम हे महाभाग हे भृगुकुलोत्पन्न तुम्हारी इस पितृभक्तिसे और पराक्रमसे हम प्रसन्न हुए हैं हे विभो तुम्हारा कल्याण हो हे महा प्रतापी ! तुम्हारी इच्छामें आवे वह वर हमसे मांगलो ॥ ६ ॥ ७ ॥ परशुराम कहनेलगे कि-हे पितरों ! आप जो मेरे ऊपर प्रसन्न हुए हैं और मुझे कृतार्थ करनेकी इच्छा करतेहैं तो मैंने जो क्रोधवश होकर क्षत्रियों के कुलका नाश करा है मैं इस पापसे छूटूं और यह मेरे सरोवर पृथ्वी में प्रसिद्ध और तीर्थरूप होवें ऐसा वर मुझे दीजिए ॥ ८—९ ॥ तव पितरोंने कहा कि अच्छा ऐसाही होगा और तुमभी अव क्षमाकरो ऐसा

प्रीत्वेदं पितरस्तत्रमथाब्रुवन् । तं क्षमस्वेति निषिपिधुस्ततः स विरराम ह ॥ १० ॥ तेषां समीपे यो देशो ह्रदानां रुधिराम्भसाम् । समन्तपञ्चकमिति पुण्यं तत्परिकीर्तितम् ॥ ११ ॥ येन लिंगेन यो देशो युक्तः समुपलक्ष्यते । तेनैव नाम्ना तं देशं वाच्यमाहुर्मनीषिणः ॥१२ ॥ अन्तरे चैव सम्प्राप्ते कलिद्वापरयोरभूत् । समन्तपञ्चके युद्धं कुरुपाण्डवसेनयोः ॥१३ ॥ तस्मिन् परमधर्मिष्ठे देशे भूदोषवर्जिते । अष्टादश समाजग्मुरक्षौहिण्यो युयुत्सया ॥ १४ ॥ समेत्य तं द्विजास्ताश्च तत्रैव निधनं गताः । एतन्नामाभिनिर्वृत्तं तस्य देशस्य वै द्विजाः ॥ १५ ॥ पुण्यश्च रमणीयश्च स देशो वः प्रकीर्त्तितः । तदेतत् कथितं सर्वं मया ब्राह्मणसत्तमाः ॥ १६ ॥ यथा देशः स विख्यातस्त्रिषु लोकेषु सुव्रताः । ऋषय ऊचुः । अक्षौहिण्य इति प्रोक्तं यत्त्वया सूतनन्दन । एतदिच्छामहे श्रोतुं सर्वमेव यथातथम् ॥ १७ ॥ अक्षौहिण्याः परीमाणं नराश्वरथदन्तिनाम् । यथावच्चैव नो ब्रूहि सर्वं हि विदितं तव ॥ १८ ॥ सौतिरुवाच । एको रथो गजश्चैको नराः पञ्च पदातयः । त्रयश्च तुर-

---

कहकर उनको हिंसा करनेका निषेध किया तब परशुराम हिंसा करनेसे रुके और पितर भी अपने लोकको चलेगए॥१०॥उसके अनन्तर रुधिर के सरोवरोंके समीपमें जो पवित्र प्रदेश था वह समंतपञ्चक इस नामसे प्रसिद्ध हुआ॥११॥जो देश जिस लक्षणसे पहिचाना जाय वह ही उस देश का नाम कहना चाहिये ऐसा चतुर मनुष्य कहते हैं ॥१२॥ कलि और द्वापरके संधिकालमें समंतपंचक नामके क्षेत्रमें कौरवों और पाण्डवों की सेनाका महाभयंकर युद्ध हुआ था॥१३ ॥उस समय परम पवित्र और भूदोष ( कांटा आदि ) से रहित प्रदेशमें युद्ध करनेकी इच्छा करने वाली अठारह अक्षौहिणी सेनाएं इकट्ठी हुई थीं ॥१४॥ और हे श्रेष्ठ ब्राह्मणो! वहसेनाएं उस प्रदेशमें इकट्ठी होकर परस्पर कटमरी हे ब्राह्मणो तबसे उस देशका समंतपञ्चक नाम पड़ा है ॥१५॥ और हे सदाचारी ब्राह्मणो ! वह पवित्र और रमणीयप्रदेश जिसप्रकार तीनों लोकोंमें प्रसिद्ध हुआ वह जानने योग्य सम्पूर्ण वातें मैंने तुमको अच्छी प्रकार कह सुनाई हैं ॥ १६ ॥ ऋषि पंछनेलगे कि हे सूतात्मज आपने जो अक्षौहिणी सेनाके विषयमें कहा है उस विषय में हम पूर्णरीति से सुनना चाहते हैं ॥ १७ ॥ आप सर्वज्ञ हैं अतः अक्षौहिणीका परिमाण तथा उसमें कितने पैदल, घोड़े, हाथी और रथ होते हैं वह हमसे यथार्थ रीतिसे कहियेगा ॥ १८ ॥ सूत कहनेलगे जिसमें एकरथ. एक हाथी, पांच पैदल, और तीन घोड़े होते हैं उस को

गास्तज्ज्ञैः पत्तिरित्यभिधीयते ॥ १९ ॥ पत्तिं तु त्रिगुणामेतामाहुः सेनामुखं बुधाः । त्रीणि सेनामुखान्येको गुल्म इत्यभिधीयते ॥ २० ॥ त्रयो गुल्मा गणो नाम वाहिनी तु गणास्त्रयः । स्मृतास्तिस्रस्तु वाहिन्यः पृतनेति विचक्षणैः ॥ २१ ॥ चमूस्तु पृतनास्तिस्रस्तिस्रश्चम्वस्त्वनीकिनी । अनीकिनीं दशगुणां प्राहुरक्षौहिणीं बुधाः ॥ २२ ॥ अक्षौहिण्यः प्रसंख्याता रथानां द्विजसत्तमाः । संख्यागणिततत्त्वज्ञैः सहस्राण्येकविंशतिः ॥ २३ ॥ शतान्युपरि चैवाष्टौ तथा भूयश्च सप्ततिः । गजानाञ्च परीमाणमेतदेव विनिर्दिशेत् ॥ २४ ॥ ज्ञेयं शतसहस्रन्तु सहस्राणि नवैव तु । नराणामपि पञ्चाशच्छतानि त्रीणि चानघाः ॥ २५ ॥ पञ्चषष्टिसहस्राणि तथाश्वानां शतानि च । दशोत्तराणि षट् प्राहुर्यथावदिह संख्यया ॥ २६ ॥ एतामक्षौहिणीं प्राहुः संख्यातत्त्वविदो जनाः । यथा कथितवानस्मि विस्तरेण तपोधनाः ॥ २७ ॥ एतया संख्या ह्यासन् कुरुपाण्डवसेनयोः । अक्षौहिण्यो द्विजश्रेष्ठाः पिण्डिताष्टादशैव तु ॥ २८ ॥ समेतास्तत्र वै देशे तत्रैव निधनं गताः । कौरवान् कारणं कृत्वा कालेनाद्भुतकर्मणा ॥ २९ ॥ अहानि युयुधे भीष्मो

---

विद्वान् एक पत्ति कहते हैं ॥ १९ ॥ और इस तीनगुणी पत्तिको विद्वान् एक सेनामुख कहते हैं, तीन सेनामुखको एक गुल्म कहते हैं ॥२०॥ तीन गुल्मका एक गण, तीन गणोंकी एक वाहिनी और तीन वाहिनीकी एक पृतना होती है, ऐसा सेनाके गिनने वालोंमें चतुर मनुष्य कहते हैं ॥२१॥ तीन पृतनाकी एक चमू और तीन चमूकी एक अनीकिनी और दश अनीकिनीकी एक अक्षौहिणी होती है, इसप्रकार विद्वान् कहते हैं ॥ २२ ॥ हे श्रेष्ठ ब्राह्मणों गणितवेत्ताओंने गणित करके कहा है कि एक अक्षौहिणीमें २१८७० रथ होते हैं उतनी ही हाथियोंकी संख्याभी कही है ॥ २३ ॥ २४ ॥ और हे दोषरहित ब्राह्मणों १०९३५० पैदल तथा ६५६१० घोड़ोंकी संख्या होती है ॥२५॥ ॥ २६ ॥ हे तपोधनों ! संख्याके तत्त्वको जाननेवाले इसको अक्षौहिणी सेना कहते हैं अक्षौहिणीका जो प्रमाण है वह मैंने तुमको विस्तार से कह सुनाया ॥ २७ ॥ हे ब्राह्मणोंमें उत्तम ! इस गिनतीके अनुसार ही कौरव पाण्डवोंकी अठारह अक्षौहिणी सेना समन्तपंचकमें इकट्ठी हुई थी और तहां ही अद्भुतकर्म करने वाले कालने कौरवोंको निमित्त करके उस प्रदेशमें इकट्ठी हुई सम्पूर्ण सेनाका नाश कियाथा ॥२८॥२९॥ इस युद्धमें बड़े अस्त्रवेत्ता भीष्मपितामहजीने दश दिनतक युद्ध कराथा, पांच दिनतक द्रोणाचार्यने कौरवोंकी सेनाकी रक्षाकी थी, अर्थात् द्रोणा-

कृत है परन्तास्फदिन । अहानि पञ्च द्रोणस्तु ररक्ष कुरुवाहिनीम् ३०
अहनी युयुधे द्वे तु कर्णः परबलार्दनः । शल्योऽर्द्धदिवसञ्चैव गदायु-
द्धमतःपरम् । दुर्योधनस्य भीमस्य दिनार्द्धमभवत्तयोः ॥ ३१ ॥ तस्यैव
दिवसस्यान्ते द्रौणिहार्दिक्यगौतमाः । प्रसुप्तं निशि विश्वस्तं जघ्नुर्यौ-
धिष्ठिरं बलम् ॥ ३२ ॥ यत्तु शौनकसत्रे ते भारताख्यानमुत्तमम् ।
जनमेजयस्य तत्सत्रे व्यासशिष्येण धीमता ॥ ३३ ॥ कथितं विस्तरा-
र्थञ्च यशो वीर्यं महीक्षिताम् । पौष्यं तत्र च पौलोममास्तीकं चादितः
स्मृतम् ॥ ३४ ॥ विचित्रार्थपदाख्यानमनेकसमयान्वितम् । प्रतिपन्नं
नरैः प्राज्ञैर्वैराग्यमिव मोक्षिभिः ॥ ३५॥ आत्मेव वेदितव्येषु प्रियेष्विव
हि जीवितम् । इतिहासः प्रधानार्थः श्रेष्ठः सर्वागमेष्वयम् ॥ ३६ ॥
अनाश्रित्यैतदाख्यानं कथा भुवि न विद्यते । आहारमनपाश्रित्य शरी-
रस्येव धारणम् ॥ ३७ ॥ तदेतद्भारतं नाम कविभिस्तूपजीव्यते । उद-
यप्रेप्सुभिर्भृत्यैरभिजात इवेश्वरः ॥ ३८ ॥इतिहासोत्तमे ह्यस्मिन्नर्पिता

---

द्रोणने पांच दिनतक युद्ध किया था ॥३०॥ शत्रुसेना के पीडक कर्णने
दो दिनतक युद्ध किया था, आधे दिन शल्यने युद्ध कराथा, और बाकी
का आधा दिन, भीमसेन और दुर्योधनके चले हुए गदायुद्धमें पूरा
हुआ था ॥ ३१ ॥ उसहीं दिन रातको द्रोणके पुत्र अश्वत्थामा, कृतवर्मा
और कृपाचार्यने मिलकर निर्भयहो सोती हुई युधिष्ठिरकी सेनाका नाश
करा था ॥ ३२ ॥ हे शौनक ! इस उत्तम महाभारतका जो मैंने तुम्हारे
यज्ञमें वर्णन किया है उसको ही भगवान् वेदव्यासके शिष्य बुद्धिमान्
वैशम्पायनजीने जनमेजय राजाके सर्पयज्ञमें वर्णन किया था महाभारत
का बहुतसा विस्तार है उसमें राजाओंके यश और पराक्रमका विस्तार
से वर्णन करते हुए पौष्य, पौलोम और आस्तीकपर्व प्रारम्भमें कहे हैं
॥ ३३ ॥ ३४ ॥ मोक्षार्थियोंने जैसे वैराग्य ग्रहण करा है, तैसेही विद्वानोंने
विचित्रप्रकारके अर्थ और अनेकों कथाओंसे पूर्ण तथा अनेक प्रकारकी
रीतिभांतिसे भरपूर ऐसे इस महाभारतकोही स्वीकार कराहै ॥ ३५ ॥
जाननेयोग्य विषयोंमें जैसे आत्मज्ञान श्रेष्ठ है, और प्रिय वस्तुओंमें जैसे
जीवन श्रेष्ठ है, तैसे ब्रह्मज्ञान करनेवाला यह महाभारत सब शास्त्रों
में श्रेष्ठ गिनाजाता है ॥३६॥ आहारके विना जैसे शरीर नहीं ठहरसकता
तैसे ही इस जगत्में ऐसी कोई कथा नहीं है जो महाभारतके अधीन
नहो॥३७॥अपनी बढ़ती चाहने वाला सेवक जैसे सत्कुलमें उत्पन्न हुए
स्वामीकी चित्तसे सेवा करताहै, तैसे हा सम्पूर्ण कवि अद्भुतकाव्यकी
रचना करनेके लिए इस महाभारतका ही आश्रय लेते हैं ॥ ३८ ॥ जैसे
संसारको अनेकप्रकारसे वेदका ज्ञान देनेवाली वाणी स्वर और व्यञ्जन

बुद्धिरुत्तमा । स्वरव्यंजनयोः कृत्स्नां लोकवेदाश्रयेव वाक् ॥ ३९ ॥ तस्य प्रज्ञाभिपन्नस्य विचित्रपदपर्वणः । सूक्ष्मार्थन्याययुक्तस्य वेदार्थैर्भूषितस्य च ॥ ४० ॥ भारतस्येतिहासस्य श्रूयतां पर्वसंग्रहः । पर्वानुक्रमणीपूर्वं द्वितीयः पर्वसंग्रहः ॥ ४१ ॥ पौष्यं पौलोममास्तीकमादिवंशावतारणम् । ततः सम्भवपर्वोक्तमद्भुतं रोमहर्षणम् ॥ ४२ ॥ दाहो जतुगृहस्यात्र हैडिम्बं पर्व चोच्यते । ततो बकवधः पर्व पर्व चैत्ररथं ततः ॥ ४३ ॥ ततः स्वयम्वरो देव्याः पाञ्चाल्याः पर्व चोच्यते । क्षात्रधर्मेण निर्जित्य ततो वैवाहिकं स्मृतम् ॥ ४४ ॥ विदुरागमनं पर्व राज्यलाभस्तथैव च । अर्जुनस्य वने वासः सुभद्राहरणं ततः ॥ ४५ ॥ सुभद्राहरणादूर्ध्वं ज्ञेयं हरणहारिकम् : ततः खाण्डवदाहाख्यं तथैव मयदर्शनम् ॥ ४६ ॥ सभापर्व ततः प्रोक्तं मन्त्रपर्व ततः परम् । जरासन्धवधः पर्व पर्व दिग्विजयं तथा ॥ ४७ ॥ पर्व दिग्विजयादूर्ध्वं राजसूयिकमुच्यते । ततश्चार्घाभिहरणं शिशुपालवधस्ततः ॥ ४८ ॥ द्यूतपर्व

---

में रहती है, तैसेही हितकारिणी बुद्धि इसही सर्वोत्तम इतिहासग्रन्थ में रहती है ॥ ३९ ॥ अब तुम सकल प्रज्ञाके भण्डाररूप विचित्रपद और पर्ववाले सूक्ष्म अर्थ और न्यायोंसे भरेहुए तथा वेदोंके अर्थोंसे शोभायमान इस महाभारत नामक इतिहासके विचित्र पदवाले पर्वोंकी अनुक्रमणिकाको सुनो ॥४०॥ प्रथमपर्व अनुक्रमणिकापर्व है दूसरापर्व संग्रहपर्व है उसके अनन्तर पौष्य, पौलोम और आस्तीक पर्व हैं ४१ उसके अनन्तर आदिवंशावतार पर्व है, उसके पीछे, अद्भुत और रोमांचजनक संभवपर्व कहाहै॥४२॥उसके पीछे जतुगृहदाह पर्व हैडिम्ब वधपर्व, बकवधपर्व और उसके पीछे चैत्ररथ पर्व आताहै॥४३॥ फिर जिसमें देवी पांचालीने वर प्राप्त कराहै वह स्वयम्वरपर्व कहाताहै, उसके अनन्तर क्षत्रियधर्मसे सबको जीतकर द्रौपदीको विवाहा वह वैवाहिकपर्व आताहै ॥ ४४ ॥ उसके अनन्तर विदुरागमनपर्व और राज्यलाभपर्व आताहै उसके अनन्तर अर्जुनवनवासपर्व सुभद्राहरणपर्व ॥ ४५ ॥ और उसके अनन्तर हरणाहरणपर्व आता है, उसके अनन्तर खाण्डवदाह नामका पर्व कि जिसमें मयदानवका दर्शन हुआ है ॥ ४६ ॥ उसके पीछे जो पर्व आता है वह सभापर्व कहाता है, उसके भीतर मंत्रपर्व, जरासंधवधपर्व, दिग्विजयपर्व ॥ ४७ ॥ और दिग्विजयके अनन्तर राजसूयिकपर्व आताहै, उसके अनन्तर अर्घाभिहरणपर्व, शिशुपालवधपर्व, ॥ ४८ ॥ द्यूतपर्व और फिर अनुद्यूतपर्व आता है, उसके पीछे आरण्यक ( वन ) पर्वका प्रारम्भ होताहै उसके भीतर

ततः प्रोक्तमनुद्यूतमतः परम्। तत आरण्यकं पर्व किर्मीरवध एव च ॥ ४९ ॥ अर्जुनस्याभिगमनं पर्व ज्ञेयमतः परम् । ईश्वरार्जुनयोर्युद्धं पर्व कैरातसंज्ञितम् ॥ ५० ॥ इन्द्रलोकाभिगमनं पर्व ज्ञेयमतः परम्। नलोपाख्यानमपि च धार्मिकं करुणोदयम्॥ ५१ ॥ तीर्थयात्रा ततः पर्व कुरुराजस्य धीमतः। जटासुरवधः पर्व यक्षयुद्धमतः परम् ५२ निवातकवचैर्युद्धं पर्व चाजगरं ततः। मार्कण्डेयसमस्या च पर्वानन्तरमुच्यते ॥ ५३ ॥ संवादश्च ततः पर्व द्रौपदीसत्यभामयोः। घोषयात्रा ततः पर्व मृगस्वप्नोद्भवस्ततः ॥ ५४ ॥ व्रीहिद्रौणिकमाख्यानमैन्द्रद्युम्नं तथैव च। द्रौपदीहरणं पर्व जयद्रथविमोक्षणम् ॥ ५५ ॥ पतिव्रताया माहात्म्यं सावित्र्याश्चैवमद्भुतम्। रामोपाख्यानमत्रैव पर्व ज्ञेयमतः परम् ॥ ५६ ॥ कुण्डलाहरणं पर्व ततः परमिहोच्यते। आरणेयं ततः पर्व वैराटं तदनन्तरम्। पाण्डवानां प्रवेशश्च समयस्य च पालनम् ॥ ५७॥ कीचकानां वधः पर्व पर्व गोग्रहणं ततः। अभिम-

---

किर्मीरवधपर्व आता है ॥ ४९ ॥ उसके अनन्तर अर्जुनाभिगमननामका पर्व आता है, उसके अनन्तर जिसमें महादेव और अर्जुनका युद्ध हुआ है वह कैरात नामका पर्व आता है॥५०॥ और उसके पीछे इन्द्रलोकाभिगमन पर्व आता है और उसके अनंतर धार्मिक और करुणारससे पूर्ण नलाख्यान पर्व आता है५१ उसके पीछे बुद्धिमान् कुरुराजकी तीर्थयात्रा का पर्व आता है उसके भीतर ही जटासुरवधपर्व कहा है, उसके अनन्तर यक्षयुद्धपर्व आता है ॥ ५२ ॥ उसके पीछे निवातकवचोंके साथ युद्ध हुआ वह पर्व, उसके अनन्तर आजगरपर्व, और उसके पीछे मार्कण्डेयसमस्यापर्व कहनेमें आता है॥५३॥ उसके पीछे द्रौपदी सत्यभामासम्वादपर्व और उसके अनंतर घोषयात्रा पर्व आता है उसमें ही मृगस्वप्नोद्भवपर्व और व्रीहिद्रौणिकपर्वकी कथा कही है, उसके अनंतर ऐंद्रद्युम्नका आख्यान आता है, उसके अनंतर द्रौपदीहरणपर्व आता है, उसमें जयद्रथ विमोक्षण है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ तथा रामोपाख्यान और पतिव्रता सावित्रीके महात्म्यरूपी पर्वोंकी कथाएं आती हैं ॥ ५६ ॥ उसके अनन्तर कुंडलाहरण नामकापर्व कहनेमें आता है, उसके पीछे आरणेय पर्व है और उसके अनन्तर वैराट्पर्वका आरम्भ होता है इस पर्वके भीतर पाण्डवप्रवेशपर्व तथा एक वर्षपर्यन्त गुप्त रहना अर्थात् तद्वचनानुसार समय पालन पर्वकी कथा आती है ॥ ५७ ॥ उसके अनन्तर कीचकवध पर्व है, उसके पीछे गोहरण पर्व आता है, उसके पीछे अभिमन्यु और विराट् राजाकी पुत्रीके विवाहका वैवाहिकपर्व आता है, उसके अनन्तर परम

न्योध्य वैराटयाः पर्व वैवाहिकं स्मृतम् ॥ ५८ ॥ उद्योगपर्व विज्ञेय-मत ऊर्ध्वं महाद्भुतम् । ततः सञ्जययानाख्यं पर्व ज्ञेयमतः परम् ५९ प्रजागरस्तथा पर्व धृतराष्ट्रस्य चिन्तया । पर्व सानत्सुजातं वै गुह्य-मध्यात्मदर्शनम् ॥ ६० ॥ यानसन्धिस्ततः पर्व भगवद्यानमेव च । मातलीयमुपाख्यानं चरितं गालवस्य च ॥ ६१ ॥ सावित्रवामदेवञ्च वैण्योपाख्यानमेव च । जामदग्न्यमुपाख्यानं पर्व षोडशराजिकम् ६२ सभाप्रवेशः कृष्णस्य विदुलापुत्रशासनम् । उद्योगः सैन्यनिर्याणं श्वे-तोपाख्यानमेव ॥ ६३ ॥ ज्ञेयं विवादपर्वात्र कर्णस्यापि महात्मनः । निर्याणञ्च ततः पर्व कुरुपाण्डवसेनयोः ॥ ६४ ॥ रथातिरथसंख्या च पूर्वोक्तं तदनन्तरम् । उलूकदूतागमनं पर्वामर्दविवर्द्धनम् ॥ ६५ ॥ अम्बोपाख्यानमत्रैव पर्व ज्ञेयमतः परम् । भीष्माभिषेचनं पर्व तत-

---

अद्भुत उद्योग पर्वका आरम्भ होता है ॥ ५८ ॥ उसके भीतर संजय-यान पर्व आताहै ॥ ५९ ॥ उसके अनन्तर धृतराष्ट्रकी चिन्तासे भरा हुआ प्रजागर पर्व आताहै, तदनन्तर जिसमें गुह्य अध्यात्मदर्शनका समावेश हुआ है ऐसा सनत्सुजात पर्व जानो ॥ ६० ॥ उसके पीछे यानसंधिपर्व, उसके अनन्तर भगवद्यानपर्व आता है उसमें मातली का उपाख्यान, गालवका चरित्र, सावित्र, वामदेव और वैण्य का आख्यान जमदग्नका आख्यान, षोडशराज नामका आख्यान ॥ ६१ ॥ ॥ ६२ ॥ श्रीकृष्णजीका सभाप्रवेश, विदुलाका पुत्रको उपदेश, उसका कराहुआ उद्योग, आदि पर्वोंकी कथाएं आती हैं उसके पीछे सैन्य-निर्याण नामका पर्व है, उसके अनन्तर श्वेतोपाख्यानपर्व आता है ॥ ६३ ॥ उसके पीछे श्रीकृष्णजी और महात्मा कर्णका वादानुवाद पर्व आता है, उसके पीछे कौरवों और पाण्डवोंकी सेनाका निर्याण-पर्व है, तदनंतर रथातिरथ संख्या पर्व है, और उसके अनन्तर अपार क्रोधको उत्पन्न करे ऐसा उलूकदूताभिगमन नामका पर्व है,।।६४।।६५।। उसके पीछे अम्बोपाख्यानपर्व आता है, ऐसा जानो, उसके अनन्तर भीष्मपितामह जो स्वयं वृद्ध और अद्भुत थे उनका सेनाधिपतिकी रीतिसे अभिषेक हुआ है ऐसा भीष्माभिषेक पर्वका आरम्भ होता है उसके मध्यमें प्रथम जम्बूखण्ड निर्माणपर्व है उसके अनन्तर भूमिपर्व है जिसमें द्वीपका विस्तारसे वर्णन किया है, तदन-न्तर भगवद्गीतापर्व आता है, तदनन्तर भीष्मवधपर्व है, तदनन्तर द्रोणाचार्यका सेनाधिपतिके पदपर प्रतिष्ठित करनेका जिसमें वर्णन है ऐसा द्रोणाभिषेकपर्व है, तदनन्तर संशप्तकवधपर्व है, तदनन्तर अभि-मन्युवध है, तदन्तर प्रतिज्ञापर्व आता है, उसके अनन्तर जयद्रथवध

आद्भुतमुच्यते ॥ ६६ ॥ जम्बूखण्डविनिर्माणं पर्वोक्तं तदनन्तरम् । भूमिपर्व ततः प्रोक्तं द्वीपविस्तारकीर्त्तनम्॥ ६७ ॥पर्वोक्तं भगवद्गीता पर्व भीष्मवधस्ततः । द्रोणाभिषेचनं पर्व संशप्तकवधस्ततः ॥ ६८ ॥ अभिमन्युवधः पर्व प्रतिज्ञापर्व चोच्यते । जयद्रथवधः पर्व घटोत्कच-वधस्ततः ॥ ६९ ॥ ततो द्रोणवधः पर्व विज्ञेयं लोमहर्षणम् । मोक्षो नारायणास्त्रस्य पर्वानन्तरमुच्यते ॥ ७० ॥ कर्णपर्व ततो ज्ञेयं शल्यपर्व ततः परम् । ह्रदप्रवेशनं पर्व गदायुद्धमतः परम् ॥ ७१ ॥ सारस्वतं ततः पर्व तीर्थवंशानुकीर्त्तनम् । अत ऊर्ध्वं सुबीभत्सं पर्व सौप्तिक-मुच्यते ॥ ७२ ॥ ऐषीकं पर्व चोद्दिष्टमत ऊर्ध्वं सुदारुणम् । जलप्रदानिकं पर्व स्त्रीविलापस्ततः परम् ॥ ७३ ॥ श्राद्धपर्व ततो ज्ञेयं कुरूणामौर्ध्वदे-हिकम् । चार्वाकस्य वधः पर्व रक्षसो ब्रह्मरूपिणः ॥ ७४ ॥ आभिषेच-निकं पर्व धर्मराजस्य धीमतः । प्रविभागो गृहाणाञ्च पर्वोक्तं तदन-न्तरम् ॥ ७५ ॥ शान्तिपर्व ततो यत्र राजधर्मानुशासनम् । आपद्धर्म-श्च पर्वोक्तं मोक्षधर्मस्ततः परम् ॥ ७६ ॥ शुकप्रश्नाभिगमनं ब्रह्मप्र-श्नानुशासनम् । प्रादुर्भावश्च दुर्वासाःसंवादश्चमायया ॥ ७७ ॥ ततः पर्व परिज्ञेयमानुशासनिकं परम् । स्वर्गारोहणिकञ्चैव ततो

---

पर्व, तदनन्तर घटोत्कचवधपर्व, तदनन्तर रोमांच खड़े करनेवाला द्रोणवधपर्व है, तदनन्तर नारायणास्त्रमोक्षपर्व कहनेमें आता है, ६६ ७०॥ तदनन्तर कर्णपर्वका आरम्भ होता है, उसके पीछे शल्यपर्वका आरम्भ होता है, उसके भीतर ह्रदप्रवेशपर्व है, तदनन्तर गदायुद्ध-पर्व है ॥ ७१ ॥ उसके अनन्तर सारस्वतपर्व है, उसमें तीर्थोंका और वंशोंका वर्णन कियागया है, तदनन्तर वीभत्सरससे पूर्ण सौप्ति कपर्व कहा जाताहै ॥ ७२ ॥ तदनन्तर जो अतिदारुण है ऐसा ऐषीक पर्व आताहै, तदनन्तर जलप्रदानिकपर्व है, उसके पीछे स्त्रीविलापपर्व आताहै ॥ ७३ ॥ तदनन्तर जिसमें मरे हुए कौरवोंकी उत्तरक्रियाका वर्णन है ऐसा श्राद्धपर्व आताहै, तदनन्तर जिसमें ब्राह्मणके वेषसे आएहुए चार्वाक राक्षसका वध करना रूपी जिसमें कथा है ऐसा चार्वाकराक्षस वधपर्व है, तदनन्तर बुद्धिमान् धर्मराजको राज्याभि-षेकपर्व है, तदनन्तर ग्रहप्रविभाग नामका पर्व कहा है॥ ७४॥ ७५॥ तदनन्तर शांतिपर्वका आरम्भ कियाजाताहै. उसके भीतर प्रथम राज-धर्मानुशासन पर्व है. तिसके अनन्तर आपद्धर्मपर्व है, तदनन्तर मोक्ष-धर्मपर्व है ॥ ७६ ॥ उसमें शुकप्रश्नाभिगमनपर्व ब्रह्मप्रश्नानुशासनपर्व, दुर्वासा प्रादुर्भावप० और मायासम्वाद इत्यादि पर्व आजाते हैं॥ ७७ ॥ तदनन्तर आनुशासिकप० आताहै उसमें बुद्धिमान् भीष्मजीका स्वर्गा-

भीष्मस्य धीमतः ॥ ७८ ॥ ततोऽश्वमेधिकं पर्व सर्वपापप्रणाशनम् । अनुगीता ततः पर्व ज्ञेयमध्यात्मवाचकम् ॥ ७९ ॥ पर्व चाश्रमवासाख्यं पुत्रदर्शनमेव च । नारदागमनं पर्व ततः परमिहोच्यते ॥ ८० ॥ मौसलं पर्व चोद्दिष्टं ततो घोरं सुदारुणम् । महाप्रस्थानिकं पर्व स्वर्गारोहणिकं ततः ॥ ८१ ॥ हरिवंशस्ततः पर्व पुराणं खिलसंज्ञितम् विष्णुपर्व शिशोश्चर्या विष्णोः कंसवधस्तथा ॥ ८२ ॥ भविष्यंपर्वचाप्युक्तं खिले चैवाद्भुतं महत् । [illegible] पर्वशतं पूर्णं व्यासेनोक्तं महात्मना ॥ ८३ ॥ यथावत् सूतपुत्रेण लौमहर्षणिना ततः । उक्तानि नैमिषारण्ये पर्वाण्यष्टादशैव तु ॥ ८४ ॥ समासो भारतस्यायमत्रोक्तः पर्वसंग्रहः । पौष्यं पौलोममास्तीकमादिवंशावतारणम् ॥ ८५ ॥ सम्भवो जतुवेश्माख्यं हिडिम्बबकयोर्वधः । तथा चैत्ररथं देव्याः पाञ्चाल्याश्च स्वयम्वरः ॥ ८६ ॥ क्षात्रधर्मेण निर्जित्य ततो वैवाहिकं स्मृतम् । विदुरागमनञ्चैव राज्यलम्भस्तथैव च ॥ ८७ ॥ वनवासोऽर्जुनस्यापि सुभद्राहरणं ततः । हरणाहरणञ्चैव दहनं खाण्डवस्य च ॥ ८८ ॥ मयस्य दर्शनञ्चैव आदिपर्वणि कथ्यते । पौष्ये पर्वणि माहात्म्यमुत्तङ्कस्योपवर्णितम् ॥ ८९ ॥ पौलोमे भृगुवंशस्य विस्तारः परिकीर्त्तितः । आस्तीके

---

रोहणिकप० भी आजाताहै ॥ ७८ ॥ तदनन्तर सम्पूर्ण पापोंका नाशकरनेवाला आश्वमेधिकप० का आरम्भ होताहै, उसमें आत्मज्ञान करानेवाला अनुगीताप० आताहै ॥ ७९॥ उसके पीछे आश्रमवासी प० का आरम्भ किया जाताहै उसके मध्यमें पुत्रदर्शनप० है, तदनन्तर नारदागमनप० कहा है ॥८०॥ तदनन्तर जिसमें भयानक वर्णन है ऐसा मौसलप० कहाहै, तदनन्तर महाप्रस्थान और स्वर्गारोहणिकप० आता है ॥ ८१ ॥ तदनन्तर हरिवंशप० है जो खिलपुराण कहाता है, इसमें विष्णुप० विष्णुको बाल्यक्रीड़ाप०, और कंसवधप०का समावेश किया गया है॥८२॥ उसके पीछे सर्वोमें अत्यन्त अद्भुत और बड़ा भविष्यप० भी थोड़ेसे भागमें कहा है, इसप्रकार महात्मा व्यासजी ने सौ ( १०० ) प० कहे हैं ॥ ८३ ॥ उनको सूतके पुत्रने अठारह पर्वोंमें बाँधकर नैमिषारण्यमें मुनियोंके सामने यथावत् सुनाया था ॥ ८४॥ मैं अब तुमसे महाभारतके पर्वोका संग्रह संक्षेपसे कहताहूँ उसको सुनो, पौष्य, पौलोम, आस्तीक, आदिवंशावतारणप०, संभव,लाक्षागृहदहन, हिडम्बवध, बकवध, चैत्ररथप०, द्रौपदी स्वयम्वरप० क्षात्रधर्मसे विजय करनेके पीछे वैवाहिकप० विदुरागमनप०, उनका ही राज्यलाभप०, अर्जुनवनवासप०, सुभद्राहरणप० हरणाहरणप० तथा खाण्डववनदाहप०, और मयदानवदर्शनप०, इतने पर्व आदिपर्वमें कहे हैं पौष्यप० में उत्तंकका माहात्म्य वर्णन किया है ॥ ८५—८९ ॥

सुपर्णानां गरुड़स्य च सम्भवः ॥ ९० ॥ क्षीरोदमथनञ्चैव जन्मोच्चैःश्रवसस्तथा । यजतः सर्पसत्रेण राज्ञः पारीक्षितस्य च ॥ ९१ ॥ कथेयमभिनिर्वृत्ता भरतानां महात्मनाम् । विविधाः सम्भवा राज्ञामुक्ताः सम्भवपर्वणि ॥ ९२ ॥ अन्येषाञ्चैव शूराणामृषेर्द्वैपायनस्य च । अंशावतरणं चात्र देवानां परिकीर्त्तितम् ॥ ९३ ॥ दैत्यानां दानवानाञ्च यक्षाणाञ्च महौजसाम् । नागानामथ सर्पाणां गन्धर्वाणां पतत्रिणाम् ॥ ९४ ॥ अन्येषाञ्चैव भूतानां विविधानां समुद्भवः । महर्षेराश्रमपदे कण्वस्य च तपस्विनः ॥ ९५ ॥ शकुन्तलायां दुष्यन्ताद् भरतश्चापि जज्ञिवान् । यस्य लोकेषु नाम्नेदं प्रथितं भारतं कुलम् ॥ ९६ ॥ वसूनां पुनरुत्पत्तिर्भागीरथ्यां महात्मनाम् । शन्तनोर्वेश्मनि पुनस्तेषां चारोहणं दिवि ॥ ९७ ॥ तेजोंऽशानाञ्च सम्पातो भीष्मस्याप्यत्र सम्भवः । राज्यान्निवर्त्तनं तस्य ब्रह्मचर्य्यव्रते स्थितिः ॥ ९८॥ प्रतिज्ञापालनञ्चैव रक्षा चित्राङ्गदस्य च । हते चित्राङ्गदे चैव रक्षा भ्रातुर्य्यवीयसः ॥९९॥ विचित्रवीर्य्यस्य तथा राज्ये संप्रतिपादनम् । धर्मस्य नृषु संभूतिरणीमाण्डव्यशापजा॥१००॥ कृष्णद्वैपायनाच्चैव प्रसूतिर्वरदानजा। धृत-

---

पौलोमपर्वमें भृगुवंशका विस्तार कहा है, आस्तीकप०में सब नागोंकी कथा तथा गरुडकी उत्पत्ति, समुद्रमथन, उच्चैःश्रवा नामक घोड़ेका जन्म, और इसमें जनमेजय राजाके सर्पयज्ञमें कहेहुए महात्मा भरतवंशी राजाओंका चरित्र और वृत्तान्त कहा है, संभवपर्वमें बहुतसे नृपतियोंका अनेकों रीतियोंसे जन्म कहा है ॥ ९०—९२ ॥ उनही बली और पराक्रमी तथा शूरवीर राजवंशियोंका वंश और महामुनि कृष्णद्वैपायनजीका जन्म आदि कहा है, अंशावतरण नामके पर्वमें देव, महाबलशाली दैत्य, दानव, यक्ष, नाग, सर्प, गंधर्व, पक्षी तथा बहुतसे प्राणियोंकी उत्पत्ति कही है । तपस्वी कण्वनामक महर्षिके आश्रममें दुष्यन्त तथा शकुन्तलासे भरत नामके एक कुमारका जन्म हुआथा, जिसके नामसे उसका कुल भारतके नामसे संसारमें प्रसिद्ध हुआ है उसका चरित्र भी इसमें वर्णन करा है, और इसपर्वमें शन्तनुके घर गंगाजीसे महात्मा वसुओंका फिर जन्म और उनकास्वर्ग जाना वर्णन किया है ॥ ९३—९७ ॥ वसुओंके तेजके अंशभूत भीष्मपितामहका जन्म, उनकी राज्यसे निवृत्ति, ब्रह्मचर्यव्रतका पालन, प्रतिज्ञापालन, चित्रांगदकी रक्षा, चित्रांगदका मरण तदनन्तर उसके छोटे भाईकी रक्षा. विचित्रवीर्यको राज्य देकर राज्याभिषेक, और माण्डव्यके शापसे मनुष्यजातिमें धर्मराज ( यम ) की उत्पत्ति, तथा श्रीकृष्णद्वैपायनके वरदानसे धृतराष्ट्र पाण्डु तथा पांचों पाण्डवोंकी उत्पत्ति

राष्ट्रस्य पाण्डोश्च पाण्डवानाञ्च सम्भवः ॥ १०१ ॥ वारणावतयात्रायां मन्त्रो दुर्योधनस्य च । कूटस्य धार्त्तराष्ट्रेण प्रेषणं पाण्डवान् प्रति ॥ १०२ ॥ हितोपदेशश्च पथि धर्मराजस्य धीमतः । विदुरेण कृतो यत्र हितार्थं म्लेच्छभाषया ॥ १०३ ॥ विदुरस्य च वाक्येन सुरङ्गोपक्रमक्रियाः । निषाद्याः पञ्चपुत्रायाः सुप्ताया जतुवेश्मनि ॥ १०४ ॥ पुरोचनस्य चात्रैव दहनं संप्रकीर्त्तितम् । पाण्डवानां वने घोरे हिडिम्बायाश्च दर्शनम् ॥ १०५ ॥ तत्रैव च हिडिम्बस्य वधो भीमान्महाबलात् । घटोत्कचस्य चोत्पत्तिरत्रैव परिकीर्त्तिता ॥ १०६ ॥ महर्षेर्दर्शनञ्चैव व्यासस्यामिततेजसः । तदाज्ञयैकचक्रायां ब्राह्मणस्य निवेशने ॥ १०७ ॥ अज्ञातचर्य्यया वासो यत्र तेषां प्रकीर्त्तितः । बकस्य निधनं चैव नागराणाञ्च विस्मयः ॥ १०८ ॥ सम्भवश्चैव कृष्णाया धृष्टद्युम्नस्य चैव हि । ब्राह्मणात्समुपश्रुत्य व्यासवाक्यप्रचोदिताः ॥ १०९ ॥ द्रौपदीं प्रार्थयन्तस्ते स्वयम्वरदिदृक्षया । पाञ्चालानभितो जग्मुर्यत्र कौतूहलान्विताः ॥ ११० ॥ अङ्गारपर्णं निर्जित्य गङ्गाकूलेऽर्जुनस्तदा । सख्यं कृत्वा तत-

---

कही है ॥९८-१०१॥ लाक्षा-गृहदाहप०में दुर्योधनसे छुपे रहनेके विचार से पाण्डवोंका वारणावतको जाना, तहां दुर्योधनका पुरुषोंको भेजना ।१०२।और बुद्धिमान् युधिष्ठिरको उनके हितके लिए विदुरका कराहुआ म्लेच्छभाषामें उपदेश १०३ तथा विदुरजीके कहनेसे सुरंग खुदवानेका आरम्भ,पांच पुत्रोंके साथ सोती हुई एक भीलकी स्त्रीका और पुरोचनका लाक्षागृहमें जल कर मरजाना इत्यादि विषय वर्णन करे हैं हिडम्ब वधप०में घोरवनमें पाण्डव और हिडम्बाका दर्शन ॥ १०४ ॥ १०५ ॥ महाबलवान् भीमसेनकृत हिडम्ब राक्षसका वध और घटोत्कचका जन्म वर्णन करा है॥१०६॥ तथा महातेजस्वी महर्षि व्यासका पाण्डवों को दर्शन होना भी वर्णन करा है । तदनन्तर बकवधप० में व्यासजीके सिखानेसेही एकाचक्रानगरीमें ब्राह्मणके घर पाण्डवों का गुप्तरूपसे रहना वर्णन करा है। यहांही बकासुरका वध और उससे लोगोंके मनमें उत्पन्नहुआ चमत्कार वर्णित है ॥ १०७॥ १०८॥ द्रौपदीका जन्म, धृष्टद्युम्नकी उत्पत्ति, ब्राह्मणोंसे स्वयम्वरकी वार्ता सुनकर और व्यासजीके कहनेसे द्रौपदीको विवाहनेकी इच्छाकरनेवाले पाण्डवोंका स्वयम्वरमें जानेके निमित्त, आश्चर्यसे पांचालदेशमें जाना इत्यादि विषय वर्णन कियेहैं॥१०९॥११०॥चैत्ररथवधप०में अर्जुन ने गंगातटपर अंगारपर्ण नामक गंधर्वको जीतकर उसके साथ मित्रता की और उससेही तापत्य, वासिष्ठ तथा और्वनामक उत्तम आख्यानोंको सुनने आदिकी कथाएं वर्णन करी हैं, तदनन्तर द्रौपदी स्वयम्वरप०

स्तेन तस्मादेव च शुश्रुवे ॥ १११ ॥ तापत्यमथ वाशिष्ठमौर्वं चाख्यानमुत्तमम् । भ्रातृभिः सहितः सर्वैः पाञ्चालानभितो ययौ ॥ ११२ ॥ पाञ्चालनगरे चापि लक्ष्यं भित्वा धनञ्जयः । द्रौपदीं लब्धवानत्र मध्ये सर्वमहीक्षिताम् ॥ ११३ ॥ भीमसेनार्जुनौ यत्र संरब्धान् पृथिवीपतीन् । शल्यकर्णौ च तरसा जितवन्तौ महामृधे ॥ ११४ ॥ दृष्ट्वा तयोश्च तद्वीर्य्यमप्रमेयममानुषम् । शङ्कमानौ पाण्डवांस्तान् रामकृष्णौ महामती ॥ ११५ ॥ जग्मतुस्तैः समागन्तुं शालां भार्गववेश्मनि । पञ्चानामेकपत्नीत्वे विमर्षो द्रुपदस्य च ॥ ११६ ॥ पञ्चेन्द्राणामुपाख्यानमत्रैवाद्भुतमुच्यते । द्रौपद्या देवविहितो विवाहश्चाप्यमानुषः ॥ ११७ ॥ क्षत्तुश्च धार्त्तराष्ट्रेण प्रेषणं पाण्डवान् प्रति । विदुरस्य च सम्प्राप्तिर्दर्शनं केशवस्य च ॥ ११८ ॥ खाण्डवप्रस्थवासश्च तथा राज्यार्द्धशासनम् । नारदस्याज्ञया चैव द्रौपद्याः समयक्रिया ॥ ११९ ॥ सुन्दोपसुन्दयोस्तद्वदाख्यानं परिकीर्त्तितम् । अनन्तरञ्च द्रौपद्या सहासीनं युधिष्ठिरम् ॥ १२० ॥ अनुप्रविश्य विप्रार्थे फाल्गुनो गृह्य

---

आताहै उसमें सब भाइयोंके साथ अर्जुन पांचाल देशमें गए हैं १११ ॥११२॥ और तहाँ बहुतसे राजाओंके मध्यमें मत्स्यवेध करके अर्जुन ने द्रौपदीको प्राप्त किया यह कथा तथा इन महाबलवान् भीमसेन और अर्जुनने क्रोधमें भरेहुए राजाओंको तथा शल्य और कर्णको युद्धमें जीतलिया यह कथाएं हैं ॥ ११३ ॥ ११४ ॥ तदनन्तर वैवाहिकप० आता है उसमें दोनोंका अमानुषिक अनन्त पराक्रम देखकर यह पाण्डव हैं ऐसी शंकासे बड़े बुद्धिमान् श्रीकृष्ण तथा बलदेवजीका कुम्हार के घरमें ठहरेहुए पाण्डवोंके साथ मिलनेको आना तथा पाँच जनों के साथ अपनी एक कन्याके विवाहके सम्बंधमें द्रुपदराजका विचार अति अद्भुत पांच इन्द्रोंकी कथा देवताओंका कराहुआ द्रौपदीका अमानुष विवाह इतनी कथाएँ आती हैं॥११५-११७॥तदनन्तर विदुरागमनपर्व है उसमें राजा धृतराष्ट्रके पुत्रोंका विदुरजीको पाण्डवोंके पास भेजना, विदुरजीका आना और श्रीकृष्णजीका दर्शन करना दिल्लीमें पाण्डवोंको ठहराना इत्यादि कथाएं हैं ॥ ११८ ॥ तदनन्तर राज्यलाभ पर्व आता है उसमें आधे राज्यका अधिकार मिलना तथा भगवान् नारद मुनि की आज्ञासे द्रौपदीके पासजानेका नियमित समय इत्यादि विषय वर्णन करे हैं ॥ ११९ ॥ तदनन्तर अर्जुनवनवासपर्वमें सुन्द और उपसुन्दका आख्यान कहा है तथा द्रौपदीके साथ एकांतमें बैठे हुए राजा युधिष्ठिरके पास आकर, एक ब्राह्मणके लिए अपने आयुध ले उसे छुड़ाना चाहिये ऐसा जिसने निश्चय किया है तिस

चाशुभम् । मोक्षयित्वा गृहं गत्वा विप्रार्थं कृतनिश्चयः ॥ १२१ ॥ समयं पालयन्वीरो वनं यत्र जगाम ह । पार्थस्य वनवासे च उलूप्या पथि सङ्गमः ॥ १२२ ॥ पुण्यतीर्थानुसंयानं बभ्रुवाहनजन्म च । तत्रैव मोक्षयामास पञ्च सोऽप्सरसः शुभाः ॥ १२३ ॥ शापाद्ग्राहत्वमापन्ना ब्राह्मणस्य तपस्विनः । प्रभासतीर्थे पार्थेन कृष्णस्य च समागमः ॥ १२४ ॥ द्वारकायां सुभद्रा च कामयानेन कामिनी । वासुदेवस्यानुमते प्राप्ता चैव किरीटिना ॥ १२५ ॥ गृहीत्वा हरणं प्राप्ते कृष्णे देवकिनन्दने । अभिमन्योः सुभद्रायां जन्म चोत्तमतेजसः ॥ १२६ ॥ द्रौपद्यास्तनयानाञ्च सम्भवोऽनु प्रकीर्त्तितः । विहारार्थञ्च गतयोः कृष्णयोर्यमुनामनु ॥ १२७ ॥ सम्प्राप्तिश्चक्रधनुषोः खाण्डवस्य च दाहनम् । मयस्य मोक्षो ज्वलनाद्भुजङ्गस्य च मोक्षणम् ॥ १२८ ॥ महर्षेर्मन्दपालस्य शार्ङ्ग्यां तनयसम्भवः ॥ १२९ ॥ इत्येतदादिपर्वोक्तं प्रथमम्बहुविस्तरम् । अध्यायानां शते द्वे तु संख्याते परमर्षिणा । सप्तविंशतिरध्याया व्यासेनोत्तमतेजसा ॥ १३० ॥ अष्टौ श्लोकसहस्राणि अष्टौ श्लोकशतानि च । श्लोकाश्च चतुरशीतिर्मुनिनोक्ता महात्मना ॥ १३१ ॥ द्वितीयन्तु

---

अर्जुनका नियम तोड़नेके कारण वनको जाना और इस वनवासमें उलूपी नामकी एक नागकन्याके साथ मार्गमें समागम होना १२०-१२२ इसके उपरान्त पवित्रतीर्थोंमें अर्जुनका जाना, फिर बभ्रुवाहनका जन्म होना और एक ब्राह्मणके शापसे मच्छी होकर उत्पन्न हुई पांच अप्सराओं का अर्जुनकृत मोक्ष, प्रभासतीर्थमें अर्जुनका श्रीकृष्णजी के साथ मिलना इत्यादि कथाएं वर्णित हैं ॥१२३ ॥ १२४॥ फिर सुभद्राहरणपर्व आता है । उसमें श्रीकृष्ण भगवान् की संमतिसे सुभद्रा के ऊपर आसक्त हुए अर्जुनका द्वारिकासे सुभद्राका हरण करना वर्णन किया है ॥ १२५ ॥ तदनन्तर हरणहारिकपर्व आता है, उसमें श्रीकृष्णकी अनुमतिसे अर्जुनने सुभद्राके साथ विवाह किया और सुभद्रासे महापराक्रमी और तेजस्वी अभिमन्युकी उत्पत्ति तथा द्रौपदीके पुत्रोंका जन्म इत्यादि कथायें आती हैं ॥ १२६ ॥ तदनन्तर खाण्डवपनदाहपर्व आता है—उसमें श्रीकृष्णजी और अर्जुन विहार करने को यमुनाके किनारेके प्रदेशोंमें गए, चक्र और धनुषकी प्राप्ति खाण्डववनका दाह, जलती हुई दावाग्निमेंसे मयदानव और एक नागकी रक्षा करना, और महर्षि मंदपालकी शार्ङ्गीनामक पक्षीसे उत्पत्ति कही है । इस प्रकार बहुत से विस्तार वाला आदिपर्व प्रथम कहा है १२८ ॥१२९॥ इस आदिपर्वमें महातेजस्वी परमर्षि भगवान् व्यासजीने दोसौ सत्ताईस अध्याय रचे हैं ॥ १३० ॥ तथा इन महात्मा मुनिने ही इसमें आठहजार आठसौ चौरासी श्लोकोंकी रचना की है ॥ १३१ ॥

सभापर्व बहुवृत्तान्तमुच्यते । सभाक्रिया पाण्डवानां किङ्कराणाञ्च दर्शनम् ॥ १३२ ॥ लोकपालसभाख्यानं नारदाद्देवदर्शिनः । राजसूयस्य चारम्भो जरासन्धवधस्तथा ॥ १३३ ॥ गिरिव्रजे निरुद्धानां राज्ञां कृष्णेन मोक्षणम् । तथा दिग्विजयोऽत्रैव पाण्डवानां प्रकीर्त्तितः॥१३४॥ राज्ञामागमनञ्चैव सार्हणानां महाक्रतौ । राजसूयेऽर्घ्यसंवादे शिशुपालवधस्तथा ॥ १३५ ॥ यज्ञविभूतिं तां दृष्ट्वा दुःखमर्षान्वितस्य च । दुर्योधनस्यावहासो भीमेन च सभातले ॥ १३६ ॥ यत्रास्य मन्युरुद्भूतो येन द्यूतमकारयत् । यत्र धर्मसुतं द्यूते शकुनिः कितवोऽजयत् ॥ १३७ ॥ यत्र द्यूतार्णवे मग्नां द्रौपदीं नौरिवार्णवात् । धृतराष्ट्रो महाप्राज्ञः स्नुषां परमदुःखिताम् ॥ १३८ ॥ तारयामास तांस्तीर्णान् ज्ञात्वा दुर्योधनो नृपः । पुनरेव ततो द्यूते समाह्वयत पाण्डवान् १३९ जित्वा स वनवासाय प्रेषयामास तांस्ततः । एतत् सर्वं सभापर्व समाख्यातं महात्मना ॥ १४० ॥ अध्यायाः सप्ततिर्ज्ञेयास्तथा चाष्टौ प्रकीर्तिताः । श्लोकानां द्वे सहस्रे तु पञ्चश्लोकशतानि च ॥ १४१ ॥

---

अनेकों बहुतसे वृत्तान्तोंसे भरा हुआ, दूसरा सभापर्व कहाता है इस सभापर्वमें नीचेलिखे विषय आयेहैं, पाण्डवोंकी सभाकी रचना, किंकर नामक राक्षसोंका दीखना ॥ १३२ ॥ देवलोकोंके प्रदेशोंको जाननेवाले नारदमुनिका कहा हुआ लोकपालों की सभाओंका आख्यान, राजसूय यज्ञका समारम्भ, जरासंधका वध ॥ १३३ ॥ गिरिव्रजमें घेरकर रखे हुए राजाओंको श्रीकृष्णका छुड़ाना तथा पाण्डवोंका दिग्विजय कहा है ॥ १३४ ॥ मांडलिकराजाओंका अनेकप्रकारकी भेट लेकर बड़े भारी राजसूय यज्ञमें आना जाना, राजसूययज्ञमें प्रथम किसकी पूजा करनी चाहिये, इस विषयके सम्वादमें शिशुपालकावध ॥ १३५ ॥ यज्ञ समयके पांडवोंके ऐश्वर्यको देखकर दुर्योधनका दुःख और क्रोध पाना, सभामें ही भीमसेनका दुर्योधनकी हंसी करना॥१३६॥ हंसीसे उत्पन्न हुए क्रोधके कारण दुर्योधनका जुएके लिये उद्योग करना जुए में धर्मपुत्र युधिष्ठिरको कपटी शकुनिका जीतना ॥ १३७ ॥ द्यूतरूपी समुद्रमें डूबीहुई और तरंगोंकी झपटसे डगमगाती नावकी समान परम दुःखित हुई पुत्रवधू द्रौपदीको महाबुद्धिमान् राजा धृतराष्ट्रका बचाना अर्थात् जैसे मल्लाह डूबती हुई नौकाको समुद्रमेंसे निकाल लेता है वैसे निकाल लिया तदनन्तर दुर्योधनका जुआ खेलनेके लिए पाण्डवोंको फिर बुलवाना ॥ १३८ ॥ १३९ ॥ और दुर्योधनने उनका पराजय करके वनमें रहनेको भेजा इत्यादि सब वृत्तान्त महात्मा वेदव्यासजीने सभापर्वमें वर्णन करा है॥१४०॥हे द्विजोत्तमो! इस सभापर्वमें अस्सी अध्याय हैं तथा दो हजार पांच सौ ग्यारह श्लोक हैं १४१

श्लोकाश्चैकादश ज्ञेयाः पर्वण्यस्मिन् द्विजोत्तमाः । अतः परं तृतीयन्तु ज्ञेयमारण्यकं महत् ॥ १४२ ॥ वनवासं प्रयातेषु पाण्डवेषु महात्मसु । पौरानुगमनञ्चैव धर्मपुत्रस्य धीमतः ॥ १४३ ॥ अन्नौषधीनाञ्च कृते पाण्डवेन महात्मना । द्विजानां भरणार्थञ्च कृतमाराधनं रवेः ॥ १४४ ॥ धौम्योपदेशात्तिग्मांशुप्रसादादन्नसम्भवः । हितञ्च ब्रुवतः क्षत्तुः परित्यागोऽम्बिकासुतात् ॥ १४५ ॥ त्यक्तस्य पाण्डुपुत्राणां समीपगमनं तथा । पुनरागमनञ्चैव धृतराष्ट्रस्य शासनात् ॥ १४६ ॥ कर्णप्रोत्साहनाच्चैव धार्त्तराष्ट्रस्य दुर्मतेः । वनस्थान् पाण्डवान् हन्तुं मन्त्रो दुर्य्योधनस्य च ॥ १४७ ॥ तं दुष्टभावं विज्ञाय व्यासस्यागमनं द्रुतम् । निर्य्याणप्रतिषेधश्च सुरभ्याख्यानमेव च ॥ १४८ ॥ मैत्रेयागमनं चात्र राज्ञश्चैवानुशासनम् । शापोत्सर्गश्च तेनैव राज्ञो दुर्य्योधनस्य च १४९ किर्मीरस्य वधश्चात्र भीमसेनेन संयुगे । वृष्णीनामागमश्चात्र पाञ्चालानाञ्च सर्वशः ॥ १५० ॥ श्रुत्वा शकुनिना द्यूते निकृत्या निर्जितांश्च तान् । क्रुद्धस्यानुप्रशमनं हरेश्चैव किरीटिना ॥ १५१ ॥ परिदेवनञ्च पाञ्चाल्या वासुदेवस्य सन्निधौ । आश्वासनञ्च कृष्णेन दुःखार्त्तायाः

---

तदनन्तर आरण्यक नामक बड़े पर्वका प्रारम्भ होता है ॥ १४२ ॥ महात्मा पाण्डव जब वनवासको गए तब धर्मके पुत्र विद्वान् धर्मराजके पीछे नगरवासी गए, ब्राह्मणोंके भरण पोषणके लिए अन्न तथा औषधीके निमित्त महात्मा पाण्डवोंका सूर्याराधन, करना॥१४३॥१४४॥ धौम्यऋषिके कहनेके अनुसार सूर्यकी आराधना करने पर सूर्यके प्रसादसे अन्नके अक्षय पात्रकी प्राप्ति होना, सर्वदा स्वामीके हितके लिए बोलनेवाले विदुरजीको धृतराष्ट्रका त्यागना, तदनन्तर विदुरका पाण्डुपुत्रोंके पास जाना फिर ।धृतराष्ट्रकी आज्ञासे विदुरजीका हस्तिनापुरमें आना ॥ १४५ ॥ १४६ ॥ कर्णकी उत्तेजनासे दुर्मति धृतराष्ट्रके पुत्र दुर्योधनका वनमें रहते हुए पाण्डवोंके मारडालनेका विचार करना॥१४७॥उसके दुष्ट अभिप्रायको जानकर व्यासजीका तत्काल वहां आना और ऐसा करनेसे दुर्योधनको रोकना, सुरभिकी कथा॥ १४८ ॥ मैत्रेयका आवगमन, उनका धृतराष्ट्रको उपदेश देना, राजा दुर्योधनको उनकाही शाप देना, युद्धमें भीमसेनका किर्मीरको मारना यादवों और पाञ्चालोंका पाण्डवोंके पास आना ॥ १४९ ॥ १५० ॥ शकुनिने जुएमें कपटके जुएसे पाण्डवोंका पराजय करा ऐसा सुनकर श्रीकृष्णका क्रोध करना और अर्जुनके द्वाराही उनके क्रोधका शान्त होना ॥ १५१ ॥ श्रीकृष्णजीके सामने द्रौपदीका रोना, श्रीकृष्णजीका उस दुःखित अबलाको आश्वासन देना तथा महर्षिका कहा हुआ सौभवधका आख्यान,

प्रकीर्त्तितम् ॥ १५२ ॥ तथा सौभवधाख्यानमत्रैवोक्तं महर्षिणा । सुभद्रायाः सपुत्रायाः कृष्णेन द्वारकां पुरीम् ॥ १५३ ॥ नयनं द्रौपदेयानां धृष्टद्युम्नेन चव हि । प्रवेशः पाण्डवेयानां रम्ये द्वैतवने ततः ॥ १५४॥ धर्मराजस्य चात्रैव संवादः कृष्णया सह । संवादश्च तथा राज्ञा भीमस्यापि प्रकीर्त्तितः ॥ १५५ ॥ समीपं पाण्डुपुत्राणां व्यासस्यागमनं तथा । प्रतिस्मृत्याथ विद्याया दानं राज्ञो महर्षिणा ॥ १५६ ॥ गमनं काम्यके चापि व्यासे प्रतिगते ततः । अस्त्रहेतोर्विवासश्च पार्थस्यामिततेजसः ॥ १५७ ॥ महादेवेन युद्धञ्च किरातवपुषा सह । दर्शनं लोकपालानामस्त्रप्राप्तिस्तथैव च ॥ १५८ ॥ महेन्द्रलोकगमनमस्त्रार्थे च किरीटिनः । यत्र चिन्ता समुत्पन्ना धृतराष्ट्रस्य भूयसी ॥ १५९ ॥ दर्शनं बृहदश्वस्य महर्षेर्भावितात्मनः । युधिष्ठिरस्य चार्त्तस्य व्यसनं परिदेवनम् ॥ १६० ॥ नलोपाख्यानमत्रैव धर्मिष्ठं करुणोदयम् । दमयन्त्याः स्थितिर्यत्र नलस्य चरितं तथा ॥१६१॥ तथाक्षहृदयप्राप्तिस्तस्मादेवमहर्षितः । लोमशस्यागमस्तत्र स्वर्गात् पाण्डुसुतान् प्रति ।१६२। वनवासगतानाञ्च पाण्डवानां महात्मनाम् । स्वर्गे प्रवृत्तिराख्याता

---

सुभद्राका पुत्रोंसहित श्रीकृष्णके साथ द्वारिकाको जाना तथा धृष्टद्युम्नके साथ द्रौपदाके पुत्रोंका पांचालको जाना तदनन्तर पाण्डवोंका रम्य द्वैतवनमें प्रवेश, तहांही द्रौपदीके साथ युधिष्ठिरका सम्वाद और भीमसेनका युधिष्ठिरके साथ सम्वाद वर्णन करा है १५२-१५५ महर्षिव्यासजीका पाण्डवोंके पास आना तहां व्यासजीका राजा युधिष्ठिरको प्रतिस्मृति नामकी मंत्रविद्या सिखाना ॥ १५६ ॥ व्यासजीके चले जानेपर पाण्डवोंका काम्यकवनमें जाना तहांसे परम तेजस्वी अर्जुनका अस्त्र प्राप्त करनेके लिये जाना, वहां किरातकेरूपमें आए हुए महादेवजीके साथ अर्जुनका युद्ध और दिव्य अस्त्रकी प्राप्ति होना तदनन्तर अर्जुनको लोकपालोंका दर्शन और अस्त्रोंकी प्राप्ति होना ( वर्णन किया है ) ॥ १५७ ॥ १५८ ॥ और अस्त्रों को प्राप्त करनेके लिए अर्जुन का इंद्रलोकमें जाना, उससे धृतराष्ट्रको बड़ी चिंता होना ॥ १५९ ॥ तदनन्तर शुद्धात्मा महर्षि बृहदश्वका पांडवों को दर्शन होना, उदास हुए युधिष्ठिर का दुःख तथा विलाप, उनको शोक तथा दुःखसे छुड़ाने के लिऐ ऋषिका करुणा रसपूर्ण धर्म्मबोधक नलाख्यान कहना, जिसमें दमयन्तीका धैर्य तथा नलका चरित्र आताहै ॥ १६० ॥ १६१ ॥ और पांडवोंको उनही महर्षि से द्यूतविद्याके रहस्यका लाभ होना, स्वर्गसे लोमश ऋषिका पांडवोंके समीप पधारना ॥ १६२ ॥ वनवासमें फिरते हुए पांडवोंसे लोमश

लोमशेनार्जुनस्य वै ॥ १६३ ॥ सन्देशादर्जुनस्यात्र तीर्थाभिगमनक्रिया तीर्थानाञ्च फलप्राप्तिः पुण्यत्वञ्चापि कीर्त्तितम् ॥ १६४ ॥ पुलस्त्यतीर्थयात्रा च नारदेन महर्षिणा । तीर्थयात्रा च तत्रैव पांडवानां महात्मनाम् ॥ १६५ ॥ कर्णस्य परिमोक्षोऽत्र कुंडलाभ्यां पुरन्दरात् । तथा यज्ञविभूतिश्च गयस्यात्र प्रकीर्त्तिता ॥ १६६ ॥ आगस्त्यमपि चाख्यानं यत्र वातापिभक्षणम् । लोपामुद्राभिगमनमपत्यार्थमृषेस्तथा ॥ १६७ ॥ ऋष्यशृङ्गस्य चरितं कौमारब्रह्मचारिणः । जामदग्न्यस्य रामस्य चरितं भूरितेजसः ॥ १६८ ॥ कार्त्तवीर्य्यवधो यत्र हैहयानाञ्च वर्ण्यते । प्रभासतीर्थे पांडवानां वृष्णिभिश्च समागमः ॥ १६९ ॥ सौकन्यमपि चाख्यानं च्यवनो यत्र भार्गवः । शर्य्यातियज्ञे नासत्यौ कृतवान् सोमपीतिनौ ॥ १७० ॥ ताभ्याञ्च यत्र स मुनिर्यौवनं प्रतिपादितः । मान्धातुश्चाप्युपाख्यानं राज्ञोऽत्रैव प्रकीर्त्तितम् ॥ १७१ ॥ जन्तूपाख्यानमत्रैव यत्र पुत्रेण सोमकः । पुत्रार्थमयजद्राजा लेभे पुत्रशतञ्च सः १७२ ततः श्येनकपोतीयमुपाख्यानमनुत्तमम् । इन्द्राग्नी यत्र धर्मश्चाप्यजि-

---

ऋषिका स्वर्गमें अस्त्रविद्या सीखने के लिए अर्जुन के रहनेका सब समाचार कहना ॥१६३॥ और अर्जुनका संदेशा पानेके अनन्तर पांडवोंका तीर्थोंमें फिरना, तीर्थोंमें यात्रा करनेसे पुण्यफलकी प्राप्ति तथा तीर्थोंके पुण्यका माहात्म्य कहा है ॥ १६४ ॥ तदनन्तर नारदजीने पुलस्त्य तीर्थकी यात्रा करनेको कहा तब महात्मा पांडवोंने उधर ही तीर्थयात्रा करी ॥१६५॥ तहाँ इन्द्रने राजाकर्णके कुंडल लिये यह, तथा गयराजाके यज्ञकी बड़ीभारी विभूति वर्णन करी है ॥ १६६ ॥ तदनन्तर अगस्त्य की कथा है जिसमें वातापि नामवाले राक्षसको भक्षण करनेकी कथा है, तथा पुत्रप्राप्तिके लिए ऋषिके लोपामुद्राके पास गमनकी कथाहै, तदनन्तर बालकपने से ही ब्रह्मचर्य्य व्रतवाले ऋष्यशृङ्गका चरित्र है फिर जमदग्निके पराक्रमी पुत्र परशुरामजीका चरित्र है, जिसमें कार्तवीर्यका और हैहय राजाओंका वध भी वर्णन कराहै।तदनन्तर प्रभास क्षेत्रमें यादवोंके साथ पांडुराजके पुत्रोंका मिलाप वर्णन कराहै१६७-१६९ तदनन्तर सुकन्याकी कथा है, जिसमें भृगुके पुत्र च्यवन, जिन्होंने शर्यातिराजाके यज्ञमें अश्विनीकुमारोंको सोम पिलाया था और उससे प्रसन्न होकर अश्विनीकुमारोंने ऋषिको यौवन दिया था उसकी कथा है। इसमें ही राजा मांधाता की कथा कही है ॥ १७० ॥ १७१ ॥ और इसमें ही सोमकराजाने पुत्रोंके लिए एक पुत्रका बलिदान देकर एकके बदले सौ पुत्र प्राप्तकिये थे ऐसी कथा कही है ॥ १७२ ॥ तदनन्तर श्येन ( बाज ) और कपोतका अति उत्तम उपाख्यान आता है,

पालनिकृति नृपः ॥ १७३ ॥ अष्टावक्रीयमत्रैव विवादो यत्र वन्दिना अष्टावक्रस्य विप्रर्षेर्जनकस्याध्वरेऽभवत् ॥ १७४ ॥ नैयायिकानां मुख्येन वरुणस्यात्मजेन च । पराजितो यत्र वन्दी विवादेन महात्मना ॥ १७५ ॥ विजित्य सागरं प्राप्तं पितरं लब्धवानृषिः । यवक्रीतस्य चाख्यानं रैभ्यस्य च महात्मनः । गन्धमादनयात्रा च वासो नारायणाश्रमे ॥ १७६ ॥ नियुक्तो भीमसेनश्च द्रौपद्या गन्धमादने । व्रजन् पथि महाबाहुर्दृष्टवान् पवनात्मजम् ॥ १७७ ॥ कदलीषण्डमध्यस्थं हनूमन्तं महाबलम् । यत्र सौगन्धिकार्थेऽसौ नलिनीं तामधर्षयत् १७८ यत्रास्य युद्धमभवत् सुमहद्राक्षसैः सह । यक्षैश्चैव महावीर्यैर्मणिमत्प्रमुखैस्तदा ॥ १७९ ॥ जटासुरस्य च वधो राक्षसस्य वृकोदरात् । वृषपर्वणो राजर्षेस्ततोऽभिगमनं स्मृतम् ॥ १८० ॥ आर्ष्टिषेणाश्रमे चैषां गमनं वास एव च । प्रोत्साहनञ्च पाञ्चाल्या भीमस्यात्र महात्मनः ॥ १८१ ॥ कैलासारोहणं प्रोक्तं यत्र यक्षैर्बलोत्कटैः । युद्धमासीन्महाघोरं मणिमत्प्रमुखैः सह ॥ १८२ ॥ अवाप्य दिव्यान्यस्त्राणि गुर्वर्थं

जिसमें राजा शिविकी इन्द्र, अग्नि और धर्मने परीक्षा की थी वह कथा है ॥ १७३ ॥ तदनन्तर अष्टावक्रकी कथा आती है जिसमें न्यायशास्त्रियोंमें प्रधान वरुणके पुत्र वंदीके साथ जनकराजाके यज्ञमें विप्रर्षि अष्टावक्रका विवाद तथा महात्मा अष्टावक्रका वंदीको जीतना तथा समुद्रमें डालेहुए पिताके साथ अष्टावक्रका पुनः मिलाप इत्यादि कथाएं हैं, तदनन्तर यवक्रीत और महात्मा रैभ्यकी कथा कही है तदनन्तर पाण्डवोंका गंधमादनकी यात्राको जाना और तदनन्तर नारायण नामके आश्रममें उनका रहना वर्णन करा है ॥ १७४-१७६ ॥ तदनन्तर द्रौपदीके कहनेसे कमल लेनेके लिए गंधमादन पर भीमसेनका जाना, मार्गमें जातेहुए कदलीवनमें महाबलवान् पवनपुत्र हनुमान्जीका महाभुज भीमसेनके साथ समागम होनेकी कथा है, फिर सुगंधयुक्त कमलों के लिए भीमसेनका कमलोंसे भरेहुए सरोवरमें नहानेको उतरना. जिससे उसमेंके बहुतसे कमलोंके नष्ट होनेके कारण जिनमें मणिमान् मुख्य था ऐसे यक्ष और राक्षसोंके साथ भीमसेनका महायुद्ध होनेकी कथा है ॥१७७-१७९॥ तदनन्तर भीमसेनके हाथसे जटासुर नामवाले बड़ेभारी राक्षसका वध, और तदनन्तर राजर्षि वृषपर्वाका आगमन कहा है तदनन्तर आर्ष्टिषेण नामक आश्रममें पाण्डवोंका गमन तथा तहां रहना और द्रौपदीके महात्मा भीमसेनको उत्साहित करने की कथा है ॥१८०॥१८१॥ तदनन्तर भीमसेनका कैलासपर्वतपर चढ़ना और तहां बलसे उन्मत्त हुए मणिमान् आदि यक्षोंके साथ भीमसेनको दारुण युद्ध करना पड़ा ॥१८२॥ वड़े भाईके लिये दिव्य अस्त्र मिलनेके अन-

सव्यसाचिना। निवातकवचैर्युद्धं हिरण्यपुरवासिभिः ॥ १८३॥ निवातकवचैर्घोरैर्दानवैः सुरशत्रुभिः । पौलोमैः कालकेयैश्च यत्र युद्धं किरीटिनः ॥ १८४ ॥ वधश्चैषां समाख्यातो राज्ञस्तेनैव धीमता। अस्त्रसन्दर्शनारम्भो धर्मराजस्य सन्निधौ ॥ १८५॥ पार्थस्य प्रतिषेधश्च नारदेन सुरर्षिणा। पुनश्चैवावरोहणं पांडूनां गन्धमादनात् ॥ १८६ ॥ भीमस्य ग्रहणं चात्र पर्वताभोगवर्ष्मणा। भुजगेन्द्रेण बलिना तस्मिन् सुगहने वने ॥ १८७ ॥ अमोक्षयद्यत्र चैनं प्रश्नानुक्त्वा युधिष्ठिरः काम्यकागमनञ्चैव पुनस्तेषां महात्मनाम् ॥ १८८ ॥तत्रस्थांश्च पुनर्द्रष्टुं पांडवान् पुरुषर्षभान्। वासुदेवस्यागमनमत्रैव परिकीर्त्तितम् ॥१८९॥ मार्कण्डेयसमास्यायामुपाख्यानानि सर्वशः । पृथोर्वैन्यस्य यत्रोक्तमाख्यानं परमर्षिणा ॥ १९० ॥ संवादश्च सरस्वत्यास्तार्क्ष्यर्षेः सुमहात्मनः । मत्स्योपाख्यानमत्रैव प्रोच्यते तदनन्तरम् ॥ १९१ ॥ मार्कण्डेयसमास्या च पुराणं परिकीर्त्यते । ऐन्द्रद्युम्नमुपाख्यानं धौन्धुमारन्तथैव च ॥ १९२ ॥ पतिव्रतायाश्चाख्यानं तथैवाङ्गिरसं स्मृतम्।

---

न्तर अर्जुनका हिरण्यपुरमें रहनेवाले निवातकवचोंके साथ युद्धहोने की कथा है, महाघोर निवातकवच नामक दानवों तथा देवोंके शत्रु पौलोम और कालिकेयोंके साथ अर्जुनका युद्ध करना तथा उसमें उनका मारा जाना, बुद्धिशाली अर्जुनने राजा युधिष्ठिरसे निवेदन करा वह कथा और तदनन्तर युधिष्ठिरको अपने दिव्य अस्त्रोंके दिखानेके आरंभकी कथा आती है॥ १८३—१८५॥ ऐसा करते हुए देवर्षि नारदजीने अर्जुनको रोका तदनन्तर पाण्डवोंका गंधमादन पर्वतसे लौटना ॥ १८६ ॥ लौटते समय एक बड़े वनमें पर्वतकी समान शरीरवाला महासर्प, भीमसेनको निगल गया परन्तु युधिष्ठिरसे बहुत से प्रश्नोंके उत्तर पानेपर उसने भीमसेनको छोड़ दिया यह कथा आती है। तदनन्तर महात्मा पाण्डव फिर काम्यकवनमें आए वह कथा है॥ १८७ ॥ १८८ ॥ और काम्यकवनमें रहते हुए पुरुषोंमें श्रेष्ठ पाण्डुराजके पुत्रोंसे मिलनेके लिए भगवान् श्रीकृष्णजी उनके पास आए यह भी उसमेंही वर्णित हैं॥१८९॥तदनन्तर मार्कण्डेय मुनिके साथ समागमकी कथा आती है, उसमें उन महर्षिकी कही हुई सम्पूर्ण कथा हैं जिनमें वेन राजाके पुत्रकी कथा है ॥ १९० ॥ और महात्मा तार्क्ष्य ऋषिका सरस्वतीके साथ सम्वाद है, तदनन्तर मत्स्यका वृत्तान्त भी उसमें ही वर्णित है और भी बहुतसी मार्कण्डेयके साथ बैठतेमें हुई पुराणोंकी कथाओंका वर्णन है, जिनमें इन्द्रद्युम्नकी कथा धुंधुमारका वृत्तान्त ॥ १९१ ॥ १९२ ॥ पतिव्रताका वृत्तान्त तथा आंगिरसका उपा-

द्रौपद्याः कीर्त्तितश्चात्र संवादः सत्यभामया ॥ १९३ ॥ पुनर्द्वैतवनश्चैव पाण्डवाः समुपागताः । घोषयात्रा च गन्धर्वैर्यत्र बद्धः सुयोधनः ॥ १९४ ॥ ह्रियमाणस्तु मन्दात्मा मोक्षितोऽसौ किरीटिना । धर्मराजस्य चात्रैव मृगस्वप्ननिदर्शनम् ॥ १९५ ॥ काम्यके काननश्रेष्ठे पुनर्गमनमुच्यते । व्रीहिद्रौणिकमाख्यानमत्रैव बहुविस्तरम् ॥ १९६ ॥ दुर्वाससोऽप्युपाख्यानमत्रैव परिकीर्त्तितम् । जयद्रथेनापहारो द्रौपद्याश्चाश्रमान्तरात् ॥ १९७ ॥ यत्रैतमन्वयाद्भीमो वायुवेगसमो जवे । चक्रे चैनं पञ्चशिखं यत्र भीमो महाबलः ॥ १९८ ॥ रामायणमुपाख्यानमत्रैव बहुविस्तरम् । यत्र रामेण विक्रम्य निहतो रावणो युधि ॥ १९९ ॥ सावित्र्याश्चाप्युपाख्यानमत्रैव परिकीर्त्तितम् । कर्णस्य परिमोक्षोऽत्र कुंडलाभ्यां पुरन्दरात् ॥ २०० ॥ यत्रास्य शक्तिं तुष्टोऽसावदादेकवधाय च । आरणेयमुपाख्यानं यत्र धर्मोऽन्वशात् सुतम् ॥ २०१ ॥ जगाम लब्धवरो यत्र पाण्डवाः पश्चिमां दिशम् । एतदारण्यकं पर्व तृतीयं परिकीर्त्तितम् ॥ २०२ ॥ अत्राध्यायशते द्वे तु संख्यया परिकीर्त्तिते ॥ २०३ ॥ एकादश सहस्राणि श्लोकानां षट्शतानि च । चतुः

ख्यान है । तदनन्तर द्रौपदी और सत्यभामाका मिलाप तथा उनका सम्वाद आता है ॥ १९३ ॥ तदनन्तर पाण्डवोंके लौटकर द्वैतवनमें आनेकी कथा, घोषयात्रा करते हुए दुर्योधनको गंधर्वोंने पकड़कर बांध लिया था उससे छुड़ा पाई उस मंदबुद्धिको अर्जुनने छुड़ाया तथा वहां धर्मराजको मृगका स्वप्न दीखा, वहांसे चली और श्रेष्ठ पाण्डवोंका काम्यकवनमें पुनरागमन कहा है तथा व्रीहिद्रौणिकका अतिविस्तार युत वृत्तान्त भी उसमें कहा है ॥ १९४—१९६ ॥ तथा दुर्वासाकी कथा भी इसमें ही वर्णित है आश्रममें जयद्रथने द्रौपदीका हरण करा वायु वेगसे भीमसेनने उसको पछाड़ा तथा महाबलवान् भीमसेनने उसको पांच चोटीवाला करा ( पांच स्थानोंसे बाल छोड़कर और सब शिर को मूड़लिया ) वह कथा भी इसमें ही है, तदनन्तर विस्तारसे रामचंद्र जीका इतिहास भी इसमें ही कहा है जिसमें रामचन्द्रने पराक्रम करके रावणको माराथा वह कथा है ॥१९७-१९९॥ तदनन्तर सावित्रीका उपाख्यानभी इसमें ही कहा है. फिर इन्द्रने कर्णके कुण्डलोंको ले प्रसन्न होकर केवल एकको ही मारे ऐसी शक्ति उसको देकर छोड़नेकी रीति बताई तिसकी कथा आती है ॥ तदनन्तर आरणेय नामका उपाख्यान है जिसमें धर्मराजने अपने पुत्र युधिष्ठिरको उपदेश दिया है २००-२०१ तदनन्तर वरदान पाकर पाण्डवोंके पश्चिम दिशाको जानेकी कथा है इस प्रकार कथाओंसे परिपूर्ण तीसरा आरण्यकपर्व वेदव्यासजी ने कहा है ॥ २०२ ॥ इस पर्वमें दौसो उनहत्तर अध्याय कहे हैं ॥ २०३ ॥

षष्टिस्तथा श्लोकाः पर्वण्यस्मिन् प्रकीर्त्तिताः ॥ २०४ ॥ अतः परं निबोधेदं वैराटं पर्व विस्तरम् । विराटनगरे गत्वा श्मशाने विपुलां शमीम् ॥ २०५ ॥ दृष्ट्वा सन्निदधुस्तत्र पाण्डवा आयुधान्युत । यत्र प्रविश्य नगरं छद्मना न्यवसंस्तु ते ॥ २०६ ॥ पाञ्चालीं प्रार्थयानस्य कामोपहतचेतसः । दुष्टात्मनो वधो यत्र कीचकस्य वृकोदरात् ॥ २०७ ॥ पांडवान्वेषणार्थञ्च राज्ञो दुर्योधनस्य च । चराः प्रस्थापिताश्चात्र निपुणाः सर्वतोदिशम् ॥ २०८ ॥ न च प्रवृत्तिस्तैर्लब्धा पांडवानां महात्मनाम् गोग्रहश्च विराटस्य त्रिगर्त्तैः प्रथमं कृतः ॥ २०९ ॥ यत्रास्य युद्धं सुमहत्तैरासील्लोमहर्षणम् । ह्रियमाणश्च यत्रासौ भीमसेनेन मोक्षितः २१० गोधनञ्च विराटस्य मोक्षितं यत्र पांडवैः । अनन्तरञ्च कुरुभिस्तस्य गोग्रहणं कृतम् ॥ २११ ॥ समस्ता यत्र पार्थेन निर्जिताः कुरवो युधि । प्रत्याहृतं गोधनञ्च विक्रमेण किरीटिना ॥ २१२ ॥ विराटेनोत्तरा दत्ता स्नुषा यत्र किरीटिनः । अभिमन्युं समुद्दिश्य सौभद्रमरिघातिनम् २१३ चतुर्थमेतद्विपुलं वैराटं पर्व वर्णितम् । अत्रापि परिसंख्याता अध्या-

---

और ग्यारह सहस्र छः सौ चौंसठ श्लोक इस पर्वमें कहे हैं ॥ २०४ ॥ तदनन्तर विस्तारयुक्त वैराट् पर्व आता है उसको श्रवण करो पाण्डवोंने विराट् नगरको जाते समय श्मशानमें एक बड़े शमीके वृक्षको देखकर उसके ऊपर अपने आयुध रखदिये तदनन्तर विराट् नगरमें पहुँचे और तहां कपट वेषसे छुपकर रहे । तहां दुष्टभावसे पांचाली की प्रार्थना करनेवाले और कामवासनासे बुद्धिहीन हुए दुरात्मा कीचकको भीमसेनने मारडाला ॥ २०५—२०७ ॥ तदनन्तर दुर्योधनने परम चतुर गुप्तचर ( जासूस ) पाण्डवोंको ढूढनेको लिए सम्पूर्ण दिशाओंमें भेजे ॥ २०८ ॥ परन्तु उनको महात्मा पाण्डवोंका कोई समाचार नहीं मिला, पहिले त्रिगर्तोंने राजा विराटकी गौओंका हरण करा ॥ २०९ ॥ इसकारण उनके साथ रोमाञ्च खड़े करनेवाला युद्ध हुआ जिसमें शत्रुओंने राजा विराट्को पकड़ लिया और बंदी करकै लेजानेलगे तब उसको भीमसेनने छुड़ाया ॥ २१० ॥ इतना ही नहीं किंतु राजा विराट्का वह गोधनभी पांडवोंने छुडाया तदनन्तर फिर कुरुओंने राजा विराट्की गौओंका हरण किया २११ जिस युद्ध में बहुतसे कुरुओंको अकेले अर्जुनने हराया और अर्जुन पराक्रम करकै गौओंको लेआया ॥ २१२ ॥ राजा विराट्ने उस कर्मसे प्रसन्न होकर अपनीं पुत्री उत्तरा सुभद्राके पुत्र अभिमन्युके निमित्त अर्जुन को अर्पण करदी ॥ २१३ ॥ यह सब कथाएं विस्तारवाले इस चौथे पर्वमें वर्णन करी हैं, परम ऋषि वेदवेत्ता व्यासजीने इस विराट्पर्वमें

याः परमर्षिणा ॥ २१४ ॥ सप्तषष्टिरथो पूर्णा श्लोकानामपि मे शृणु । श्लोकानां द्वे सहस्रे तु श्लोकाः पञ्चाशदेव तु ॥ २१५ ॥ उक्तानि वेद-विदुषा पर्वण्यस्मिन्महर्षिणा । उद्योगपर्व विज्ञेयं पञ्चमं शृण्वतः परम् ॥ २१६ ॥ उपप्लव्ये निविष्टेषु पाण्डवेषु जिगीषया । दुर्य्योधनोऽर्जु-नश्चैव वासुदेवमुपस्थितौ ॥ २१७ ॥ साहाय्यमस्मिन् समरे भवान्नौ कर्तुमर्हति । इत्युक्ते वचने कृष्णो यत्रोवाच महामतिः ॥ २१८ ॥ अयु-ध्यमानमात्मानं मन्त्रिणं पुरुषर्षभौ । अक्षौहिणीं वा सैन्यस्य कस्य किं वा ददाम्यहम् ॥ २१९ ॥ वव्रे दुर्य्योधनः सैन्यं मन्दात्मा यत्र दुर्म-तिः । अयुध्यमानं सचिवं वव्रे कृष्णं धनञ्जयः ॥ २२० ॥ मद्रराजञ्च राजानमायान्तं पाण्डवान् प्रति । उपहारैरञ्जयित्वा वर्त्मन्येव सुयोधनः ॥ २२१ ॥ वरदं तं वरं वव्रे साहाय्यं क्रियतां मम । शल्यस्तस्मै प्रतिश्रुत्य जगामोद्दिश्य पांडवान् ॥ २२२ ॥ शान्तिपूर्वं चाकथयद्यत्रेन्द्रविजयं नृपः । पुरोहितप्रेषणञ्च पांडवैः कौरवान् प्रति ॥ २२३ ॥ वैचित्रवीर्यस्य वचः समादाय पुरोधसः । तथेन्द्रविजयञ्चापि यानञ्चैव पुरोधसः ॥ २२४ ॥ सञ्जयं प्रेषयामास शमार्थी

---

सड़सठ अध्याय रचे हैं और २०५० श्लोक हैं ॥ २१४ ॥ २१५ ॥ इसके अनन्तर पांचवें उद्योगपर्वका आरम्भ होताहै उसकी कथा सुनो,विजय चाहनेवाले पांडव जब उपप्लव्य नामक स्थानमें जाकर रहे तब दुर्यो-धन और अर्जुन दोनों श्रीकृष्णजीके यहाँ गए ॥ २१६ ॥ २१७ ॥ और उनसे कहा कि आपको इस युद्धमें हमारी सहायता करनी चाहिये, उन दोनोंके वचनको सुनकर महाबुद्धि श्रीकृष्णजीने उत्तर दिया कि हे महा-पुरुषों ! मैं युद्ध तो नहीं करता परन्तु एकका मंत्री मात्र बनजाऊँगा तथा दूसरेको एक अक्षौहिणी सेनाकी सहायतादूंगा । इन दोनों बातों मेंसे किसको क्या दूं ? जो तुम्हारे ध्यानमें आवे उसको मांगलो २१८ ॥ २१९ ॥ इसपर मंदात्मा मूढ़बुद्धि दुर्योधनने एक अक्षौहिणी सेना मांगी और अर्जुनने युद्ध न करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णका मंत्रित्व स्वीकार करा ॥ २२० ॥ मद्रदेशका राजा शल्य पांडवोंके समीप आता था उसको मार्गमें भेंट देकर दुर्योधनने ठगलिया इससे उसने दुर्योधनसे वरदान मांगनेको कहा दुर्योधनने उससे वरदान मांगते हुए कहा कि तुम मेरी सहायता करो, राजा शल्य उसको सहायताके लिए वचन देकर पांडवोंके पास आया ॥ २२१ ॥ २२२ ॥ उनको शान्तिसे इन्द्रकी विजय कह सुनायी तदनन्तर पाण्डवोंने अपने पुरोहितको कौरवोंके पास भेजा ॥ २२३ ॥ २२४ ॥ प्रतापवान् राजाने पुरोहितके मुखसे इन्द्रविजयकी कथा सुनी और मेलकी इच्छा करनेवाले प्रतापी

पाण्डवान् प्रति । यत्र दूतं महाराजो धृतराष्ट्रः प्रतापवान् ॥ २२५ ॥ श्रुत्वा च पाण्डवान्यत्र वासुदेवपुरोगमान् । प्रजागरं संप्रजज्ञे धृतराष्ट्रस्य चिन्तया ॥ २२६ ॥ विदुरो यत्र वाक्यानि विचित्राणि हितानि च । श्रावयामास राजानं धृतराष्ट्रं मनीषिणम् ॥ २२७ ॥ तथा सनत्सुजातेन यत्राध्यात्ममनुत्तमम् । मनस्तापान्वितो राजा श्रावितः शोकलालसः ॥ २२८ ॥ प्रभाते राजसमितौ सञ्जयो यत्र वा विभोः । ऐकात्म्यं वासुदेवस्य प्रोक्तवानर्जुनस्य च ॥ २२९ ॥ यत्र कृष्णोदयापन्नः सन्धिमिच्छन्महामतिः । स्वयमागाच्छमं कर्त्तुं नगरं नागसाह्वयम् ॥ २३० ॥ प्रत्याख्यानञ्च कृष्णस्य राज्ञा दुर्योधनेन वै । शमार्थे याचमानस्य पक्षयोरुभयोर्हितम् ॥२३१॥ दम्भोद्भवस्य चाख्यानमत्रैव परिकीर्त्तितम् । वरान्वेषणमत्रैव मातलेश्च महात्मनः ॥ २३२ ॥ महर्षेश्चापि चरितं कथितं गालवस्य वै । विदुलायाश्च पुत्रस्य प्रोक्तं चाप्यनुशासनम् ॥ २३३ ॥ कर्णदुर्योधनादीनां दुष्टं विज्ञाय मन्त्रितम् । योगेश्वरत्वं कृष्णेन यत्र राज्ञां प्रदर्शितम् ॥ २३४ ॥ रथमारोप्य कृष्णेन यत्र कर्णोऽनुम-

---

महाराज धृतराष्ट्रने दूतकी रीतिसे सञ्जयको पांडवोंके समीप भेजा ॥ २२५ ॥ सञ्जयसे पाण्डवोंका और वासुदेव हैं मुख्य जिनमें ऐसे दूसरे राजाओंका युद्धारंभ सुन राजा धृतराष्ट्रको चिन्तासे नींद भी नहीं आई ॥२२६॥ उस समय विदुरजीने बुद्धिमान् राजा धृतराष्ट्रको जिसमें हित भरा था ऐसे अनेकों प्रकारके वचन सुनाए जिनको विद्वान् विदुरनीतिके नामसे कहते हैं ॥ २२७ ॥ और सनत्सुजातने खिन्नचित्त शोकमें लवलीन धृतराष्ट्रको उत्तम अध्यात्मज्ञान कह सुनाया ॥ २२८ ॥ हे व्यापकराजन् ! उसके पीछे प्रातःकाल संजयने भरी सभाके मध्यमें श्रीकृष्ण और अर्जुनकी एकता भी सुनाई ॥ २२९ ॥ तदनन्तर दयालु महामति श्रीकृष्ण परमात्मा सम्मति करनेकी इच्छासे समाधान करनेके लिए आपही हस्तिनापुरमें आए ॥ २३० ॥ जिसमें दोनों पक्षोंका हित होय ऐसे निवटाव के लिए श्रीकृष्णजीने प्रार्थना करी परन्तु दुर्योधनने उसका स्पष्ट निषेध करदिया यह कथा है ॥ २३१ ॥ तदनन्तर दंभोद्भवका आख्यान कहा है, पुत्रीके लिए योग्यवरको ढूंढते हुए महात्मा मातलीका चरित्र भी इसमें ही आता है ॥ २३२ ॥ तदनन्तर महर्षि गालवका चरित्र कहा गया है तथा उसके पीछे विदुलाने अपने पुत्रसे हितकी शिक्षा कही है ॥२३३॥ तदनन्तर कर्ण दुर्योधन तथा दूसरोंके दुष्ट विचारको जानकर श्रीकृष्णजीने वहां राजाओंके बीचमेंही अपना योगेश्वरपना दिखाया२३४तदनन्तर श्रीकृष्णजीने कर्णको अपने रथमें बैठा बहुतसी समझानेकी बातें

न्वितः। उपायपूर्वं शौटीर्यात् प्रत्याख्यातश्च तेन सः ॥२३५॥ आगम्य हास्तिनपुरादुपप्लव्यमरिन्दमः। पांडवानां यथावृत्तं सर्वमाख्यातवान् हरिः ॥ २३६ ॥ ते तस्य वचनं श्रुत्वा मंत्रयित्वा च यद्धितम्। सांग्रामिकं ततः सर्वं सज्जं चक्रुः परन्तपाः ॥ २३७ ॥ ततो युद्धाय निर्याता नराश्वरथदन्तिनः। नगराद्धास्तिनपुराद्बलसंख्यानमेव च॥२३८॥ यत्र राज्ञा उलूकस्य प्रेषणं पांडवान् प्रति। श्वोभाविनि महायुद्धे दौत्येन कृतवान् प्रभुः ॥ २३९ ॥ रथातिरथसंख्यानमम्बोपाख्यानमेव च। एतत् सुबहुवृत्तान्तं पञ्चमं पर्व भारते ॥ २४० ॥ उद्योगपर्व निर्दिष्टं सन्धिविग्रहमिश्रितम्। अध्यायानां शतं प्रोक्तं षडशीतिर्महर्षिणा ॥ २४१॥ श्लोकानां षट्सहस्राणि तावन्त्येव शतानि च। श्लोकाश्च नवतिः प्रोक्तास्तथैवाष्टौ महात्मना ॥ २४२ ॥ व्यासेनोदारमतिना पर्वण्यस्मिंस्तपोधनाः। अतः परं विचित्रार्थं भीष्मपर्व प्रचक्ष्यते ॥ २४३ ॥ जम्बूखण्डविनिर्माणम् यत्रोक्तं सञ्जयेन ह। यत्र यौधिष्ठिरं सैन्यं विषादमगमत्परम् ॥ २४४ ॥ यत्र युद्धमभूद्घोरं दशाहनि सुदारुणम्। कश्मलं यत्र पार्थस्य

---

कहीं तौभी कर्णने दर्पसे तैसा करनेका स्पष्ट निषेध किया ॥ २३५॥ तदनन्तर शत्रुनाशक श्रीहरि हस्तिनापुरसे उपप्लव नामक स्थानमें पाण्डवोंके समीप आये और पाण्डवोंसे सब बातें जैसीकी तैसी कहकर सुना दीं ॥२३६॥ उनके वचनको सुन उनके साथ हितकारक विचार करके शत्रुओंको दुःख देनेवाले पाण्डवोंने बहुतसी युद्धकी सामग्री तय्यार करना आरम्भ कर दी ॥ २३७॥ युद्धके लिए मनुष्य घोड़े रथ और हाथियोंकी बड़ीभारी सेना हस्तिनापुरसे निकलने लगी यह कथा है तदनन्तर सेनाकी संख्याका विचार आता है॥२३८॥ तदनन्तर दुर्योधनने बड़ाभारी युद्धहोनेके पहिले दिन उलूकको पाण्डवोंकी ओर दूत बनाकर भेजा, यह कथा आती है, तदनन्तर रथ अतिरथ इत्यादिकी गणनाकी कथा आती है, और तदनन्तर अम्बोपाख्यान आताहै इन सबोंका बहुत विस्तारसे महाभारतके पांचवें उद्योगपर्वमें वर्णन करा है ॥ २३९ ॥ २४० ॥ हे तपोधनो ! इस उद्योगपर्वमें महर्षि उदारबुद्धि व्यासजीने संधि और विग्रहका मिलाहुआ भाग वर्णन करा है तथा एकसौछियासी अध्याय रचे हैं तथा उन्ही महात्माने छःहजार छःसौ अठानवे श्लोक रचे हैं। अब मैं तुमसे विचित्र अर्थवाला भीष्मपर्व कहताहूँ ॥ २४१—२४३ ॥ जिसमें संजयने जम्बुद्वीपकी रचना कही है और उसके पीछे युधिष्ठिरकी सेनाने दुःख पाया यह कथा है, और जिसमें दशदिनपर्य्यन्त महादारुण और भयंकर युद्ध वर्णन किया है, जिसमें अर्जुनको परम क्लेश हुआ है,

वासुदेवो महामतिः ॥ २४५ ॥ मोहजं नाशयामास हेतुभिर्मोक्षदर्शिभिः समीक्ष्याधोक्षजः क्षिप्रं युधिष्ठिरहिते रतः ॥ २४६ ॥ रथादाप्लुत्य वेगेन स्वयं कृष्ण उदारधीः । प्रतोदपाणिराधावद्भीष्मं हन्तुं व्यपेतभीः २४७ वाक्यप्रतोदाभिहतो यत्र कृष्णेन पाण्डवः । गाण्डीवधन्वा समरे सर्वशस्त्रभृतांवरः ॥ २४८ ॥ शिखण्डिनं पुरस्कृत्य यत्र पार्थो महाधनुः । विनिघ्नन्निशितैर्बाणैरथाद्भीष्ममपातयत् ॥ २४९ ॥ शरतल्पगतश्चैव भीष्मो यत्र बभूव ह । षष्ठमे तत्समाख्यातं भारते पर्व विस्तृतम् ॥ २५० ॥ अध्यायानां शतं प्रोक्तं तथा सप्तदशापरे । पञ्चश्लोकसहस्राणि संख्ययाष्टौ शतानि च ॥ २५१ ॥ श्लोकाश्च चतुरशीतिरस्मिन् पर्वणि कीर्त्तिताः । व्यासेन वेदविदुषा संख्याता भीष्मपर्वणि ॥ २५२ ॥ द्रोणपर्व ततश्चित्रं बहुवृत्तान्तमुच्यते । सैनापत्येऽभिषिक्तोऽथ यत्राचार्य्यः प्रतापवान् ॥ २५३ ॥ दुर्य्योधनस्य प्रीत्यर्थं प्रतिजज्ञे महास्त्रवित् । ग्रहणं धर्मराजस्य पाण्डुपुत्रस्य धीमतः । यत्र संसप्तकाः पार्थमपनिन्यू रणाजिरात् ॥ २५४ ॥ भगदत्तो महाराजो यत्र शक्रसमो

---

अपने स्नेही और बांधवोंको मारतेमें शोकजनित मोह होनेपर अस्त्रको फेंककर दूर खड़ा होगया, तब महामति वासुदेव भगवान्ने मोक्षको दिखानेवाले सिद्धान्तोंसे उसके मोहजनित खेदका नाश करा यह कथा है, इसके अनन्तर युधिष्ठिरके हितमें लगेहुए उदारमति श्रीकृष्ण झट रथपरसे उतपडे और पाण्डवोंका सेनामें होनेवाली भागड़को देखकर हाथमें चाबुक लेकर निर्भयतासे भीष्मपितामहके मारनेको दौड़े और उन्होने हृदयको वेधने वाली वाणीरूप छुरीसे अर्जुनका हृदय वेध डाला तब गाण्डीव धनुषको धारण करनेवाले और सब शस्त्रधरोंमें श्रेष्ठ महाधनुर्धारी अर्जुनने शिखण्डीको अपने आगेकरके तीक्ष्णबाणोंकी वर्षाकर भीष्मपितामहको रथसे नीचे गिरा दिया ॥ २४५—२४९ ॥ और उससमय भीष्मपितामह बाणोंकी शय्यापर सोगए इतनी कथाएं इस पर्वमें हैं यह विस्तारवाला भीष्मपर्व महाभारतका छटापर्व कहाता है ॥ २५० ॥ वेदवेत्ता भगवान् व्यासजीने इस भीष्मपर्व में १७० अध्याय तथा ५८८४ श्लोक कहे हैं ॥ २५१-२५२ ॥ तदनन्तर विचित्र और बहुतसे आख्यानोंवाला द्रोणपर्व आताहै इसमें प्रतापवान् द्रोणाचार्यका सेनापति के पदपर अभिषेक कियागयाहै॥ २५३ तदनन्तर अस्त्रशस्त्रों में निपुण द्रोणाचार्यने दुर्योधनको प्रसन्न करनेके लिए पाण्डुराजके पुत्र बुद्धिमान् राजा युधिष्ठिरको पकड़लानेके निमित्त करीहुई प्रतिज्ञाकी कथा आती है इसमें ही संसप्तकनामवाले योद्धा, लड़ते २ अर्जुनको रणभूमि में से दूर लेगए तिसकी कथा आती है, तदनन्तर इन्द्रकी

युधि । सुप्रतीकेन नागेन स हि शान्तः किरीटिना ॥ २५५ ॥ यत्राभिमन्युं बहवो जघ्नुरेकं महारथाः । जयद्रथमुखा बालं शूरमप्राप्तयौवनम् ॥ २५६ ॥ हतेऽभिमन्यौ क्रुद्धेन यत्र पार्थेन संयुगे । अक्षौहिणीः सप्त हत्वा हतो राजा जयद्रथः ॥ २५७ ॥ यत्र भीमो महाबाहुः सात्यकिश्च महारथः । अन्वेषणार्थं पार्थस्य युधिष्ठिरनृपाज्ञया । प्रविष्टौ भारतीं सेनामप्रधृष्यां सुरैरपि ॥ २५८ ॥ संसप्तकावशेषञ्च कृतं निःशेषमाहवे । अलम्बुषः श्रुतायुश्च जलसन्धश्च वीर्य्यवान् ॥ २५९ ॥ सोमदत्तिर्विराटश्च द्रुपदश्च महारथः । घटोत्कचादयश्चान्ये निहता द्रोणपर्वणि २६० अश्वत्थामापि चात्रैव द्रोणे युधि निपातिते । अस्त्रं प्रादुश्चकारोग्रं नारायणसमर्पितः ॥ २६१ ॥ आग्नेयं कीर्त्यते यत्र रुद्रमाहात्म्यमुत्तमम् । व्यासस्य चाप्यागमनं माहात्म्यं कृष्णपार्थयोः ॥ २६२ ॥ सप्तमं भारते पर्व महदेतदुदाहृतम् । यत्र ते पृथिवीपालाः प्रायशो निधनं गताः ॥ २६३ ॥ द्रोणपर्वणि ये शूरा निर्दिष्टाः पुरुषर्षभाः । अत्राध्यायशतं प्रोक्तं तथाध्यायाश्च सप्ततिः

---

समान पराक्रमी महाराज भगदत्तको उसके सुप्रतीकनामके हाथी के सहित अर्जुनने मारडाला, तदनन्तर जयद्रथ जिनमें मुख्य है ऐसे महारथियों ने, अभी युवावस्थाको नहीं प्राप्त हुए, बालक तथा अकेले शूरवीर अभिमन्युको मारा, यह कथा आती है, अभिमन्युके मरणसे क्रुद्ध हुए अर्जुनने संग्राम में सात अक्षौहिणीसेना को मार कर राजा जयद्रथ को मारडाला ॥ २५४—२५७ ॥ तदनन्तर महाबाहु भीमसेन और महारथी सात्यकी, राजा युधिष्ठिरकी आज्ञासे अर्जुनको ढूंढने के लिए, जिसमें देवता भी न घुस सकैं ऐसी कौरवोंकी सेना में घुसगए ॥ २५८ ॥ तदनन्तर उन परम उदारचित्त सकल संसप्तक योद्धाओंको अर्जुन ने अतिदारुण युद्ध करकै यमलोक पहुँचा दिया और अलम्बुप, श्रुतायु तथा वीर्यवान् जलसंध ॥ २५९ ॥ सोमदत्तका पुत्र भूरिश्रवा, विराट, महारथी राजा द्रुपद, तथा घटोत्कचादि अन्य भी अनेकों बलवान् योद्धा इस द्रोणपर्व में नाशको प्राप्तहुए यह वर्णन करा है ॥ २६० ॥ इस संग्राम में जब द्रोणाचार्य गिरगए तब अपार क्रोधको प्राप्तहुए उनके पुत्र अश्वत्थामाने महा भयंकर नारायण नामक अस्त्रको शत्रुओंके विनाश के लिए प्रकट करके छोड़ा ॥ २६१ ॥ फिर भगवान् रुद्रकी अग्निसम्बन्धी उत्तम कीर्तिका गान किया है, तदनन्तर व्यासजीका पधारना और श्रीकृष्ण तथा अर्जुनका महात्म्य वर्णित है ॥ २६२ ॥ इसप्रकार यह महाभारतका सातवां द्रोणपर्व कहा है, जिन शूर और महापुरुष राजाओंका वर्णन किया था उन राजाओंने अधिकतर इस द्रोणपर्व

॥२६४॥ अष्टौ श्लोकसहस्राणि तथा नवशतानि च। श्लोका नव तथैवात्र संख्यातास्तत्त्वदर्शिना। पाराशर्य्येण मुनिना सञ्चिन्त्य द्रोणपर्वणि ॥ २६५ ॥ अतः परं कर्णपर्व प्रोच्यते परमाद्भुतम्। सारथ्ये विनियोगश्च मद्रराजस्य धीमतः॥२६६॥आख्यानं यत्र पौराणं त्रिपुरस्य निपातनम्। प्रयाणे परुषश्चात्र संवादः कर्णशल्ययोः। हंसकाकीयमाख्यानं तथैवाक्षेपसंहितम् ॥ २६७ ॥ वधः पाण्ड्यस्य च तथा अश्वत्थाम्ना महात्मना। दंडसेनस्य च ततो दण्डस्य च वधस्तथा ॥ २६८ ॥ द्वैरथे यत्र कर्णेन धर्मराजो युधिष्ठिरः। संशयं गमितो युद्धे मिषतां सर्वधन्विनाम् २६९ अन्योन्यं प्रति च क्रोधो युधिष्ठिरकिरीटिनोः। यत्रैवानुनयः प्रोक्तो माधवेनार्जुनस्य हि ॥ २७० ॥ प्रतिज्ञापूर्वकञ्चापि वक्षो दुःशासनस्य च। भित्वा वृकोदरो रक्तं पीतवान्यत्र संयुगे ॥ २७१ ॥ द्वैरथे यत्र पार्थेन हतः कर्णो महारथः। अष्टमं पर्व निर्दिष्टमेतद्भारतचिन्तकैः ॥ २७२ ॥ एकोनसप्ततिः प्रोक्ता अध्यायाः कर्णपर्वणि। चत्वार्य्येव सहस्राणि नव श्लोकशतानि च ॥ २७३ ॥ चतुःषष्टिस्तथा श्लोकाः पर्वण्यस्मिन् प्रकीर्त्तिताः। अतः परं विचित्रार्थं शल्यपर्व प्रकीर्त्तितम् ॥ २७४ ॥ हतप्र-

---

में ही मरण पायाहै, पराशरके पुत्र तत्वदर्शी भगवान् वेदव्यासजीने विचार करके इस द्रोणपर्वमें १७० अध्याय और ८८९० श्लोक गिनाए हैं॥ २६३—२६५॥ तदनन्तर परमाद्भुत कर्णपर्व कहने में आता है जिसमें बुद्धिमान् मद्रदेशके राजा कर्णको सारथी बनायागया वह कथा आती है ॥ २६६ ॥ तदनन्तर त्रिपुरासुरनिपात सम्बंधी पौराणिक कथा आती है फिर युद्धमें चढ़ाई करते समय कर्ण और राजा शल्यका कठोर सम्वाद आता है तदनन्तर आक्षेपके साथ कहनेमें आनेवाला हंस और कौएका आख्यान आता है ॥ २६७ ॥ तदनन्तर अश्वत्थामाके करे हुए पाण्ड्य राजाके वधकी कथा आती है तदनन्तर देवसेन तथा दण्डका वध कहा गयाहै॥ २६८॥ तदनन्तर सब धनुषधारियोंके देखते हुए कर्ण और युधिष्ठिरके द्वन्द्वयुद्धमें युधिष्ठिरके प्राणोंपर भय आजानेकी कथा है ॥ २६९ ॥ तदनन्तर युधिष्ठिर और अर्जुनके परस्पर संवादमें क्रोध आजानेकी कथा है तदनन्तर श्रीकृष्णजीने अर्जुनको समझाया ॥२७०॥ और पहिले की हुई प्रतिज्ञापूर्वक जिस संग्राम में भीमसेनने दुःशासनका हृदय फाड़कर रुधिर पिया ॥ २७१ ॥ तथा रणमें महारथी कर्णको अर्जुनने मारा इत्यादि सम्पूर्ण कथाएं इस महाभारत के आठवें कर्ण पर्वमें आती हैं ऐसा महाभारतकी कथा विचारनेवाले कहते हैं ॥२७२॥ इसकर्णपर्वमें ६९ अध्याय और ४९६४ श्लोक हैं तदनन्तर विचित्र विषयों से भरा-हुआ शल्यपर्व कहाहै॥२७३-२७४॥अब जिस समय सेनामें से बहुतसे

वीरे सैन्ये तु नेता मद्रेश्वरोऽभवत् । वृत्तानि रथयुद्धानि कीर्त्यन्तेयत्र भागशः ॥ २७५ ॥ विनाशः कुरुमुख्यानां शल्यपर्वणि कीर्त्यते । शल्यस्य निधनं चात्र धर्मराजान्महात्मनः ॥ २७६ ॥ शकुनेश्च वधोऽत्रैव सहदेवेन संयुगे । सैन्ये च हतभूयिष्ठे किञ्चिच्छिष्टे सुयोधनः ॥ २७७ ॥ ह्रदं प्रविश्य यत्रासौ संस्तभ्यापो व्यवस्थितः । प्रवृत्तिस्तत्र चाख्याता यत्र भीमस्य लुब्धकैः ॥ २७८ ॥ क्षेपयुक्तैर्वचोभिश्च धर्मराजस्य धीमतः । ह्रदात् समुत्थितो यत्र धार्त्तराष्ट्रोऽत्यमर्षणः ॥ २७९ ॥ भीमेन गदया युद्धं यत्रासौ कृतवान् सह । समवाये च युद्धस्य रामस्यागमनं स्मृतम् ॥ २८० ॥ सरस्वत्याश्च तीर्थानां पुण्यता परिकीर्त्तिता । गदायुद्धञ्च तुमुलमत्रैव परिकीर्त्तितम् ॥ २८१ ॥ दुर्योधनस्य राज्ञोऽथ यत्र भीमेन संयुगे । ऊरू भग्नौ प्रसह्याजौ गदया भीमवेगया ॥ २८२ ॥ नवमं पर्व निर्दिष्टमेतदद्भुतमर्थवत् । एकोनषष्टिरध्यायाः पर्वण्यत्र प्रकीर्त्तिताः ॥ २८३ ॥ संख्याता बहुवृत्तान्ताः श्लोकसंख्यात्र कथ्यते । त्रीणि श्लोकसहस्राणि द्वे शते विंशतिस्तथा ॥ २८४ ॥ मुनिना सम्प्रणीतानि कौर-

---

वीर पुरुष मारेगए तब मद्रदेश के राजा शल्यको सेनापति नियत किया । और इस पर्वमें ही रथियों के युद्धका विभाग से वर्णन किया है ॥ २७५ ॥ इस शल्यपर्वमें कौरवोंके मुख्य २ पुरुषोंका नाश और महात्मा धर्मराज से शल्यका नाश, तथा रणमें सहदेव के हाथसे शकुनिका वध भी इसमें ही वर्णन किया है जब बड़ी भारी सेना मारी गई और किञ्चिन्मात्र ही बची तब दुर्योधन एक सरोवर में घुस पानीको स्थिर करके उसमें छुपगया लुब्धकों ( लोभी जासूसों ) से भीमसेन को इस बातकी खबर मिलते ही पाण्डव तहां गए और बुद्धिमान् धर्मराज के तिरस्कार भरे कठोर वचनों को न सहने से बडे क्रोध में भरकर धृतराष्ट्रका पुत्र दुर्योधन पानीमें से बाहर निकल आया और उसने बाहर निकलकर भीमसेन के साथ गदायुद्धका आरम्भ किया गदायुद्ध होरहा थो, उसी समय बलरामजी तहां आगए ॥ २७६–२८० ॥ उन्होंने सरस्वती तथा दूसरे तीर्थोंकी पवित्रताका वर्णन किया फिर राजा दुर्योधन और भीमसेन का बड़ा घोर गदायुद्ध कहा है, २८१ ॥ जिसमें भीमसेन ने युद्धमें भयंकर वेगवाली गदाके बलपूर्वक प्रहारसे दुर्योधन की जांघें तोड़दीं ॥ २८२ ॥ इसप्रकार अद्भुत कथाओंसे परिपूर्ण यह महाभारतका नौवां पर्व कहा है कौरवों की कीर्त्तिको कहनेवाले मुनि वेदव्यासजीने इस शल्यपर्व में बहुतसे वृत्तान्तोंसे भरेहुए ५६ अध्याय और ३२२० श्लोक रचे हैं इसके उपरान्त दारुण सौप्तिक पर्वको

वाणां यशोभृता । अतः परं प्रवक्ष्यामि सौप्तिकं पर्व दारुणम् ॥ २८५ ॥ भग्नोरुं यत्र राजानं दुर्य्योधनममर्षणम् । अपयातेषु पार्थेषु त्रयस्तेऽभ्याययू रथाः । कृतवर्मा कृपो द्रौणिः सायाह्ने रुधिरोक्षितम् ॥२८६॥ समेत्य ददृशुर्भूमौ पतितं रणमूर्द्धनि । प्रतिजज्ञे दृढक्रोधो द्रौणिर्यत्र महारथः ॥ २८७ ॥ अहत्वा सर्वपाञ्चालान् धृष्टद्युम्नपुरोगमान् । पाण्डवांश्च सहामात्यान्न विमोक्ष्यामि दंशनम् ॥ २८८ ॥ यत्रैवमुक्त्वा राजानमपक्रम्य त्रयो रथाः । सूर्य्यास्तमनवेलायामासेदुस्ते महद्वनम् ॥ २८९ ॥ न्यग्रोधस्याथ महतो यत्राधस्ताद्व्यवस्थिताः । ततः काकान् बहून् रात्रौ दृष्ट्वोलूकेन हिंसितान् ॥ २९० ॥ द्रौणिः क्रोधसमाविष्टः पितुर्वधमनुस्मरन् । पाञ्चालानां प्रसुप्तानां वधं प्रति मनो दधे ॥ २९१ ॥ गत्वा च शिबिरद्वारि दुर्दर्शं तत्र राक्षसम् । घोररूपमपश्यत्स दिवमावृत्य धिष्ठितम् ॥ २९२ ॥ तेन व्याघातमस्त्राणां क्रियमाणमवेक्ष्य च । द्रौणिर्यत्र विरूपाक्षं रुद्रमाराध्य सत्वरः ॥ २९३ ॥ प्रसुप्तान्निशि विश्वस्तान्धृष्टद्युम्नपु-

---

कहेंगे ॥२८३॥ २८५॥ ( दुर्योधन व्याकुल होकर गिरागया तब पाण्डव रणभूमि में से चलेगए ) पाण्डवों के जानेके पीछे महारथी कृतवर्मा, कृपाचार्य और द्रोणाचार्यका पुत्र अश्वत्थामा सायंकालके समय समर में आए, तहां उन्होंने लोहलुहान हुए और जिसकी जांघें टूटगई थीं ऐसे शक्तिहीन राजा दुर्योधनको समरभूमि में पड़ा हुआ देखा, उस समय महारथी दृढ़ क्रोधवाले द्रोणपुत्र अश्वत्थामा ने प्रतिज्ञाकरी २८६-२८७कि-जिससमय तक धृष्टद्युम्न जिनमें प्रधान है ऐसे सकल पांचालों को तथा मंत्रियों सहित पाण्डवोंको न मारलूंगा तबतक अपना कवच नहीं उतारूँगा ॥ २८८ ॥ इसप्रकार प्रतिज्ञा करने के पीछे वह तीनों महारथी राजा दुर्योधन को तहांही पड़ा छोड़कर सायंकालके समय चलते २ एक बड़े वनमें आपहुँचे ॥ २८९ ॥ और वह तहांही एक बड़े बड़के पेड़के नीचे ठहरगए, तहां उन्होंने रात्रिमें देखा कि एक उल्लूने क्रमसे बहुतसे कागोंको मारडाला, यह देखकर पिताका मरण याद आने से जिसका हृदय क्रोधसे भरगया है ऐसे द्रोणाचार्य के पुत्र अश्वत्थामाने सोतेहुए पांचाल राजाओंको मारने का मनमें विचार किया ॥ २९०—२९१ ॥ और उनकी छावनी की ओर गया, तो तहां महा विकराल रूपवाले अतिभयंकर और जिसका मस्तक आकाशमें पहुँचा हुआ था ऐसे एक दुर्दर्श राक्षसको छावनीके द्वारपर देखा कि जो सोते हुओं की रक्षा कररहा था ॥ २९२ ॥ अपने छोड़े हुए अस्त्रोंको वह राक्षस पीछे को लौटादेता है, ऐसा देखकर द्रोणके पुत्र अश्वत्थामा ने उस समय तुरन्त त्रिनेत्र भगवान् रुद्रका स्मरण किया ॥ २९३ ॥ तदनन्तर कृपाचार्य कृतवर्मा और अश्वत्थामाने इकट्ठे होकर तीनोंने

घोगमान्। पाञ्चालान् सपरीवारान्द्रौपदेयांश्च सर्वशः। कृतवर्मणा च सहितः कृपेण च विजघ्निवान् ॥ २९४ ॥ यत्रामुच्यन्त ते पार्थाः पञ्च कृष्णबलाश्रयात्। सात्यकिश्च महेष्वासः शेषाश्च निधनं गताः ॥२९५॥ पाञ्चालानां प्रसुप्तानां यत्र द्रोणसुताद्वधः। धृष्टद्युम्नस्य सूतेन पाण्डवेषु निवेदितः ॥ २९६ ॥ द्रौपदी पुत्रशोकार्त्ता पितृभ्रातृवधार्दिता। कृतानशनसङ्कल्पा यत्र भर्तृनुपाविशत् ॥ २९७ ॥ द्रौपदीवचनाद्यत्र भीमो भीमपराक्रमः। प्रियं तस्याश्चिकार्षन् वै गदामादाय वीर्य्यवान्। अन्वधावत् सुसंक्रुद्धो भारद्वाजगुरोः सुतम् ॥ २९८ ॥ भीमसेनभयाद्यत्र दैवेनाभिप्रचोदितः। अपाण्डवायेति रुषा द्रौणिरस्त्रमवासृजत् ॥२९९॥ नैवमित्यब्रवीत् कृष्णः शमयंस्तस्य तद्वचः। यत्रास्त्रमस्त्रेण च तच्छमयामास फाल्गुनः ॥ ३०० ॥ द्रौणेश्च द्रोहबुद्धित्वं वीक्ष्य पापात्मनस्तदा। द्रौणिद्वैपायनादीनां शापाश्चान्योन्यकारिताः ॥ ३०१ ॥ मणिं

---

रात्रि में निश्चिन्त सोते हुए, धृष्टद्युम्न जिन में मुख्य है ऐसे परिवार सहित पांचालोंको तथा द्रौपदीके सब पुत्रों को अश्वत्थामा ने मारडाला॥२९४॥ श्रीकृष्ण भगवान् के बलवान् आश्रयसे पांचों पांडव और शूरवीर सात्यकि मात्र ही बचा और सब उस घोर रात्रि में अश्वत्थामाके हाथसे मारेगए॥२९५॥तदनन्तर धृष्टद्युम्नके सारथीने आकर पांडवों से कहाकि-द्रोणके पुत्र अश्वत्थामाने सोते हुए पांचालोंको मारडाला है॥ २९६ ॥ इस बातको सुनकर पुत्रशोकसे व्याकुल हुई तथा पिता और भाईयों के मरने से अति दुःखित हुई द्रौपदी, अपने पुत्रोंके मारनेवाले को मरवादूंगी तबही भोजन करूंगी ऐसी प्रतिज्ञा कर अपने स्वामियोंके पास आबैठी ॥२९७॥द्रौपदीके इस वचनको सुनकर भीमपराक्रमी वीर्यवान् भीमसेनने द्रौपदीको प्रसन्न करनेके लिए अत्यन्त क्रोधकर शीघ्रही गदा लेकर, अपने अस्त्र शस्त्रकी विद्या के गुरु द्रोणाचार्यके पुत्र अश्वत्थामाका पीछा किया ॥ २९८ ॥ भीमसेनके भयसे तथा दैवके प्रेरणा किये हुए और अत्यन्त क्रोधके आवेशमें हुए द्रोणाचार्यके पुत्र अश्वत्थामाने पाण्डवोंके नाशके लिए रोषमें आ "अपाण्डवाय" ऐसा मंत्र पढ़कर महाभयंकर अस्त्र पाण्डवोंकी ओरको छोड़ा, परन्तु श्रीकृष्णजी ने "नैवं" ऐसा नहीं होना चाहिये, यह कहकर उसके मन्त्रको शान्त करदिया तथा अर्जुनने उसके सामने अपना अस्त्र छोड़कर उस के अस्त्रको शान्त करदिया ॥ ३०० ॥ द्रोणके पुत्र पापात्मा अश्वत्थामा की द्रोहबुद्धि को जानकर भगवान् कृष्णद्वैपायनने उसको शापदिया इसपर उसने भी उनको शाप दिया इसप्रकार परस्पर शाप दियागया ॥३०१॥ तदनन्तर महारथी द्रोणपुत्र

तथा समादाय द्रोणपुत्रान्महारथात् । पाण्डवाः प्रदुर्हृष्टा द्रौपद्यै जितकाशिनः ॥ ३०२ ॥ एतद्वै दशमं पर्व सौप्तिकं समुदाहृतम् । अष्टादशास्मिन्नध्यायाः पर्वण्युक्ता महात्मना ॥ ३०३ ॥ श्लोकानां कथितान्यत्र शतान्यष्टौ प्रसंख्यया । श्लोकाश्च सप्ततिः प्रोक्ता मुनिना ब्रह्मवादिना ॥ ३०४ ॥ सौप्तिकैषीकसंबद्धे पर्वण्युत्तमतेजसा । अत ऊर्ध्वमिदं प्राहुः स्त्रीपर्व करुणोदयम् ॥ ३०५ ॥ पुत्रशोकाभिसन्तप्तः प्रज्ञाचक्षुर्नराधिपः । कृष्णोपनीतां यत्रासावायसीं प्रतिमां दृढाम् । भीमसेनद्रोहबुद्धिर्धृतराष्ट्रो बभञ्ज ह ॥ ३०६ ॥ तथा शोकाभितप्तस्य धृतराष्ट्रस्य धीमतः । संसारगहनं बुद्ध्या हेतुभिर्मोक्षदर्शनैः ॥ ३०७ ॥ विदुरेण च यत्रास्य राज्ञ आश्वासनं कृतम् । धृतराष्ट्रस्य चात्रैव कौरवायोधनं तथा । सान्तःपुरस्य गमनं शोकार्त्तस्य प्रकीर्त्तितम् ॥३०८ ॥ विलापो वीरपत्नीनां यत्रातिकरुणः स्मृतः । क्रोधावेशः प्रमोहश्च गान्धारीधृतराष्ट्रयोः ॥ ३०९ ॥ यत्र तान् क्षत्रियाः शूरान् संग्रामेष्वनिवर्त्तिनः पुत्रान् भ्रातॄन् पितॄंश्चैव ददृशुर्निहतान् रणे ॥ ३१० ॥ पुत्रपौत्रवधार्त्ता-

---

अश्वत्थामाके मस्तकमेंसे मणि निकालकर हर्षको प्राप्त हुए और अपनी विजयसे शोभित हुए पाण्डवोंने प्रसन्न होकर वह मणि द्रौपदीके अर्पण करी ॥ ३०२ ॥ यह दशमांपर्व सौप्तिकपर्व कहाता है, ब्रह्मवादी महात्मा व्यासजीने इस पर्वमें १८ अध्याय रचे हैं और इस पर्वमें ८७० श्लोक रचे हैं तथा इसपर्वमें उन महर्षिने उत्तम तेजवाले सौप्तिक और ऐषिक नामक दो पर्व जोड़ दिए हैं, और तदनन्तर करुणा रसको उत्पन्नकरनेवाला स्त्रीपर्व कहा है ॥ ३०३—३०५ ॥ पुत्रशोकसे दुःखित, और भीमसेन के ऊपर क्रोधमें भरेहुए प्रज्ञाचक्षु राजा धृतराष्ट्रने अतिदृढ और कृष्णने लाकर उनके सामने रक्खी हुई भीम सेनकी लोहेकी मूर्त्तिको भीम जानकर कौलियामें भरकर चूर्ण २ कर डाला, ॥ ३०६ ॥ तदनन्तर विदुरजी ने अपनी बुद्धिमानी से मोक्ष दिखानेवाले हेतुओं के द्वारा पुत्रशोकसे व्याकुल हुए बुद्धिमान् राजा धृतराष्ट्रको इन सांसारिक गहन विषयों की प्रीतिका विस्मरण कराकर आश्वासन दिया।३०७।तदनन्तर शोकसे आतुर हुए राजा धृतराष्ट्र अपने कुलकी सम्पूर्ण स्त्रियोंके साथ कौरवोंके रणक्षेत्रकी ओर गए, यह कथा कही है॥३०८॥तहां वीरपुरुषोंकी स्त्रियोंको अत्यन्त करुणाजनक विलाप तथा गांधारी और धृतराष्ट्रका क्रोधमें आना एवं मूर्छित होना वर्णित है ॥३०९॥जहां क्षत्रियोंकी स्त्रियोंने उस रणभूमिमें पीछे को नहीं हटने वाले अपने बेटे भाई और पिताओं को रणक्षेत्र में मरे हुए देखा ॥ ३१० ॥ तदनन्तर पुत्रपौत्रोंके मरनेसे दुःखित हुई

यास्तथात्रैव प्रकीर्त्तिता । गान्धार्य्याश्चापि कृष्णेन क्रोधोपशमनक्रिया ॥ ३११ ॥ यत्र राजा महाप्राज्ञः सर्वधर्मभृतां वरः । राज्ञां तानि शरीराणि दाहयामास शास्त्रतः ॥ ३१२ ॥ तोयकर्मणि चारब्धे राज्ञामुदकदानिके । गूढोत्पन्नस्य चाख्यानं कर्णस्य पृथयात्मनः ॥ ३१३ ॥ सुतस्यैतदिह प्रोक्तं व्यासेन परमर्षिणा । एतदेकादशं पर्व शोकवैक्लव्यकारकम् ॥ ३१४ ॥ प्रणीतं सज्जनमनोवैक्लव्याश्रुप्रवर्त्तकम् । सप्तविंशतिरध्यायाः पर्वण्यस्मिन् प्रकीर्त्तिताः ॥ ३१५ ॥ श्लोकसप्तशती चापि पञ्चसप्ततिसंयुता । संख्ययाभारताख्यानमुक्तं व्यासेन धीमता ॥ ३१६ ॥ अतः परं शान्तिपर्व द्वादशम्बुद्धिवर्द्धनम् । यत्र निर्वेदमापन्नो धर्मराजो युधिष्ठिरः । घातयित्वा पितॄन् भ्रातॄन् पुत्रान् सम्बन्धिमातुलान् ३१७ शान्तिपर्वणि धर्माश्च व्याख्याताः शारतल्पिकाः । राजभिर्वेदितव्यास्ते सम्यग्ज्ञानबुभुत्सुभिः ॥ ३१८ ॥ आपद्धर्माश्च तत्रैव कालहेतुप्रदर्शिनः । यान्बुद्ध्वा पुरुषः सम्यक् सर्वज्ञत्वमवाप्नुयात् ॥३१९॥ मोक्षधर्माश्च कथिता विचित्रा बहुविस्तराः । द्वादशं पर्व निर्दिष्टमेतत् प्राज्ञज-

---

गांधारी के क्रोधको भगवान् श्रीकृष्णजीने शान्त करा तिसकी कथा है ।। ३११ ।। तदनन्तर सकल धर्मज्ञों में श्रेष्ठ महाबुद्धिमान् राजा धृतराष्ट्रने तहां पड़ेहुए राजाओंके शरीरोंका विधिपूर्वक अग्निसंस्कार कराया तिस की कथा कही है ॥ ३१२ ॥ तदनन्तर जब मरेहुए राजाओंको दाहांजलि देनेके लिए तर्पणका आरम्भ हुआ, तब कुन्ती ने बाल्यावस्थामें स्वयं गुप्तरीतिसे उत्पन्न करेहुए कर्णको भी अपना पुत्र बताकर जलदान किया, इस ग्यारहवें पर्वमें परमर्षि भगवान् वेदव्यासजीने शोकित तथा विह्वल करनेवाला, और सत्पुरुषोंके चित्तको मोहमें डालकर रुलानेवाला, अनेकों विषयोंसे भरपूर ग्यारहवां पर्व रचा है, इस पर्व में २७ अध्याय कहे हैं ॥३१३—३१५॥ और७७५ श्लोक रचे हैं इसप्रकार बुद्धिमान् व्यासजीने महाभारतका आख्यान कहा है३१६ इसके अनन्तर बुद्धिको बढ़ानेवाला बारहवां शान्ति पर्व है, जिसमें पिता, भाई, पुत्र, संबंधी और मामाओंको मरवाकर धर्मराज युधिष्ठिर खेदको प्राप्त हुए ॥ ३१७ ॥ तब शरशय्या पर सोयेहुए भीष्मपितामहने, उत्तम प्रकारका ज्ञान पानेकी इच्छावाले राजाओंके जानने योग्य राजधर्म कहे ॥ ३१८ ॥ तथा तहां ही कालके हेतुओंको दिखानेवाले आपद्धर्म कहे, जिन धर्मोंको भले प्रकार जानकर पुरुष सर्वज्ञपनेको पाता है ॥ ३१९ ॥ तदनन्तर अतिविस्तारवाले विचित्र मोक्षधर्म भी कहे, इसप्रकार विद्वानोंके प्यारे इस बारहवें पर्वका वर्णन करा है ॥ ३२० ॥ हे तपोधनो ! महातपस्वी भगवान् व्यासजी

नप्रियम् ॥ ३२० ॥ अत्र पर्वणि विज्ञेयमध्यायानां शतत्रयम् । त्रिंशच्चैव तथाध्याया नव चैव तपोधनाः ॥ ३२१ ॥ चतुर्दशसहस्राणि तथा सप्तशतानि च । सप्तश्लोकास्तथैवात्र पञ्चविंशतिसंख्यया ॥ ३२२ ॥ अत ऊर्द्ध्वञ्च विज्ञेयमनुशासनमुत्तमम् । यत्र प्रकृतिमापन्नः श्रुत्वा धर्मविनिश्चयम् । भीष्माद्भागीरथीपुत्रात् कुरुराजो युधिष्ठिरः ॥ ३२३ ॥ व्यवहारोऽत्र कार्त्स्न्येन धर्मार्थीयः प्रकीर्त्तितः । विविधानाञ्च दानानां फलयोगाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ३२४ ॥ तथा पात्रविशेषाश्च दानानाञ्च परो विधिः । आचारविधियोगश्च सत्यस्य च परा गतिः ॥ ३२५ ॥ महाभाग्यं गवाञ्चैव ब्राह्मणानां तथैव च । रहस्यञ्चैव धर्माणां देशकालोपसंहितम् ॥ ३२६ ॥ एतत् सुबहुवृत्तान्तमुत्तमं चानुशासनम् । भीष्मस्यात्रैव सम्प्राप्तिः स्वर्गस्य परिकीर्त्तिता ॥ ३२७ ॥ एतत्त्रयोदशं पर्व धर्मनिश्चयकारकम् । अध्यायानां शतन्त्वत्र षट्चत्वारिंशदेव तु ३२८ श्लोकानान्तु सहस्राणि प्रोक्तान्यष्टौ प्रसंख्यया । ततोऽश्वमेधिकं नाम पर्व प्रोक्तं चतुर्द्दशम् ॥ ३२९ ॥ तत् सम्वर्त्तमरुत्तीयं यत्राख्यानमनुत्तमम् । सुवर्णकोषसम्प्राप्तिर्जन्म चोक्तं परीक्षितः । दग्धस्यास्त्राग्निना पूर्वं कृष्णात् सञ्जीवनं पुनः ॥ ३३० ॥ चर्य्यायां हयमुत्सृष्टं पाण्डव-

---

ने इस शान्तिपर्व में तीनसौ उनतालीस अध्याय रचे हैं ॥ ३२१ ॥ तथा चौदह सहस्र, सातसौ बत्तीस श्लोक कहे हैं ॥ ३२२ ॥ तदनन्तर उत्तम अनुशासन पर्व कहाहै, जिसमें गङ्गाके पुत्र भीष्मपितामहके कहेहुए धर्मनिश्चयको सुन कुरुराज युधिष्ठिरका शोक दूर होकर वह स्थिर चित्त हुए ॥ ३२३ ॥ इसमें धर्म और अर्थके सम्बन्धका व्यवहार भी पूरे विस्तारसे कहाहै और नानाप्रकारके दानोंके फल कहेहैं ॥ ३२४ ॥ तथा दान देने योग्य पात्र, दानकी मुख्य विधि, आचारका निर्णय और उसकी शास्त्रोक्त विधि तथा सत्यका स्वरूप कहाहै ॥ ३२५ ॥ ब्राह्मणों का तथा गौओंका माहात्म्य, देशकालके अनुसार धर्मोंका रहस्य ३२६ इत्यादि विषयोंका इस अनुशासन पर्वमें विस्तारसे वर्णन है, इसमें ही भीष्मपितामहका स्वर्गमें पहुँचना कहाहै, इसकारण यह उत्तम है ३२७ यह तेरहवां पर्व धर्मका निश्चय करानेवाला है, इसमें एकसौ छियालीस अध्याय हैं ॥ ३२८ ॥ और गणनामें आठ सहस्र श्लोक कहे हैं, इसके अनन्तर चौदहवां आश्वमेधिक पर्व कहाहै ॥ ३२९ ॥ इसमें संवर्त्त और मरुत्तकी अति उत्तम कथा कही है, पाण्डवोंको सुवर्णभण्डार प्राप्त होनेकी कथा तथा अश्वत्थामाके अस्त्रकी अग्निसे गर्भमें राजा परीक्षितका भस्म होना और फिर उसका श्रीकृष्णजीके द्वारा सञ्जीवन ॥ ३३० ॥ यज्ञके घोड़ेको पृथिवी पर विचरनेके लिये छोड़ा, पाण्डव

स्यानुगच्छतः । तत्र तत्र च युद्धानि राजपुत्रैरमर्षणैः ॥ ३३१ ॥ चित्राङ्गदायाः पुत्रेण पुत्रिकाया धनञ्जयः । संग्रामे बभ्रुवाहेण संशयं चात्र दर्शितम् ॥ ३३२ ॥ अश्वमेधे महायज्ञे नकुलाख्यानमेव च । इत्याश्वमेधिकं पर्व प्रोक्तमेतन्महाद्भुतम् ॥ ३३३ ॥ अध्यायानां शतञ्चैव त्रयोध्यायाश्च कीर्त्तिताः। त्रीणि श्लोकसहस्राणि तावन्त्येव शतानि च । विंशतिश्च तथा श्लोकाः संख्यातास्तत्त्वदर्शिना ॥ ३३४ ॥ ततश्चाश्रमवासाख्यं पर्व पञ्चदशं स्मृतम् । यत्र राज्यं समुत्सृज्य गान्धार्य्या सहितो नृपः । धृतराष्ट्रोऽश्रमपदं विदुरश्च जगाम ह ॥ ३३५ ॥ यं दृष्ट्वा प्रस्थितं साध्वी पृथाप्यनुययौ तदा । पुत्रराज्यं परित्यज्य गुरुशुश्रूषणे रता ॥ ३३६ ॥ यत्र राजा हतान् पुत्रान् पौत्रानन्यांश्च पार्थिवान् । लोकान्तरगतान् वीरानपश्यत् पुनरागतान् ॥ ३३७ ॥ ऋषेः प्रसादात् कृष्णस्य दृष्ट्वाश्चर्य्यमनुत्तमम् । त्यक्त्वा शोकं सदारश्च सिद्धिं परमिकां गतः ॥ ३३८ ॥ यत्र धर्मं समाश्रित्य विदुरः सुगतिं गतः । सञ्जयश्च सहामात्यो विद्वान् गावल्गणिर्वशी ॥ ३३९ ॥ ददर्श नारदं यत्र धर्म-

रक्षा करनेको उसके पीछे २ गए, स्थानों २ पर क्रोधी राजपुत्रोंके साथ युद्धोंकी कथा ॥ ३३१ ॥ तदनन्तर ( मणिपुरके राजाकी दत्तक पुत्री ) चित्राङ्गदाके उदरमें अर्जुनसे उत्पन्नहुए बभ्रुवाहन पुत्रके साथ युद्ध करतेहुए संग्राममें अर्जुनके प्राणोंपर आ बनना, तदनन्तर अश्वमेध नामक महायज्ञमें नकुलकी कथा कहीहै, इत्यादि बड़े अद्भुत विषयों से भराहुआ यह आश्वमेधिक पर्व समाप्त होता है ॥ ३३२ ॥ ३३३ ॥ तत्त्वदर्शी भगवान् वेदव्यासजीने इस आश्वमेधिक पर्वमें, एक सौ तीन अध्याय और तीन हजार तीन सौ बीस श्लोक रचे हैं ॥ ३३४ ॥ तदनन्तर पन्द्रहवां आश्रमवासिक पर्व कहा है, इसमें राजा धृतराष्ट्र राज पाटको त्यागकर गान्धारी और विदुरके साथ आश्रमको चलेहैं ३३५ सर्वदा गुरुजनोंकी सेवामें तत्पर रहनेवाली पतिव्रता कुन्ती भी उन को इसप्रकार जातेहुए देखकर, अपने पुत्रोंके राज्यको त्यागकर उनके पीछे २ गई है ॥ ३३६ ॥ तदनन्तर कृष्णद्वैपायन ऋषिके अनुग्रहसे राजा धृतराष्ट्रने यह बड़े आश्चर्यकी बात देखी कि–मरणको प्राप्तहुए उनके पुत्र, पौत्र, अन्य राजे तथा इस लोकसे ,चलेजानेवाले वीरोंने फिर आकर दर्शन दिया, यह देखकर उन्होंने अपने शोकको त्यागदिया और स्त्री सहित परमगतिको प्राप्त होगए ॥ ३३७ ॥ ३३८ ॥ तथा धर्मका आश्रय करनेवाले विदुरजी भी तहाँ ही सद्गति को प्राप्त हुए, जितेन्द्रिय विद्वान् गावल्गणिका पुत्र सञ्जय भी मंत्रियों सहित परमगतिको प्राप्त हुआ यह कथा कही है ॥ ३३९ ॥ तदनन्तर

राजो युधिष्ठिरः । नारदाच्चैव शुश्राव वृष्णीनां कदनं महत् ॥ ३४० ॥ एतदाश्रमवासाख्यं पर्वोक्तं सुमहाद्भुतम् । द्विचत्वारिंशदध्यायाः पर्वैतदभिसंख्यया ॥ ३४१ ॥ सहस्रमेकं श्लोकानां पञ्चश्लोकशतानि च । षडेव च तथा श्लोकाः संख्यातास्तत्त्वदर्शिना ॥ ३४२ ॥ अतः परं निबोधेदं मौषलं पर्व दारुणम् । यत्र ते पुरुषव्याघ्राः शस्त्रस्पर्शसहा युधि। ब्रह्मदण्डविनिष्पिष्टाः समीपे लवणाम्भसः ॥ ३४३ ॥ आपाने पानकलिता दैवेनाभिप्रचोदिताः । एरकारूपिभिर्वज्रैर्निजघ्नुरितरेतरम्३४४ यत्र सर्वक्षयं कृत्वा तावुभौ रामकेशवौ । नातिचक्रमतुः कालं प्राप्तं सर्वहरं महत् ॥ ३४५ ॥ यत्रार्जुनो द्वारवतीमेत्य वृष्णिविनाकृताम् । दृष्ट्वा विषादमगमत् परां चार्त्तिं नरर्षभः ॥ ३४६ ॥ स संस्कृत्य नरश्रेष्ठं मातुलं शौरिमात्मनः । ददर्श यदुवीराणामापाने वैशसं महत् ॥ ३४७ ॥ शरीरं वासुदेवस्य रामस्य च महात्मनः । संस्कारं लम्भया

---

धर्मराज युधिष्ठिरको नारदमुनिका दर्शन हुआ, और नारद मुनिने उनसे यादवकुल के महा कदन ( विनाश ) की कथा कही है ॥३४०॥ इसप्रकार महाअद्भुत आश्रमवासिक नामक पन्द्रहवां पर्व कहा है और उसमें तत्त्वदर्शी भगवान् व्यासजीने बयालीस अध्याय और एक सहस्र पांच सौ छः श्लोक कहे ह ॥ ३४१ ॥३४२ ॥ हे तपोधनो ! इसके अनन्तर दारुण मौसल पर्व है, उसको तुम सुनो, जिस में ब्राह्मण के शापसे और दैवकी ही प्रेरणा से, मद्यपान के स्थान में जा, मदिरा पीकर, हित अहित के विचारसेफिरे हुए, पुरुषोंमें व्याघ्र समान वृष्णिवंश के शूर, कि-जो ब्राह्मण केशापसे नष्ट होचुकेथे, वह खारी समुद्र के तटपर (प्रभास पट्टन से आगे) उगे हुए पतेल नामक घास रूपी वज्रके प्रहार से एक दूसरेको काटकर आपस में हीकटमरे, यह कथा वर्णन करी है ॥ ३४३॥ ३४४॥ इस प्रकारबलराम और कृष्ण दोनों अपने वंशका नाश करके, सबका नाश करने वाला, हमारा भी प्रयाणकाल आपहुँचा है,ऐसाजानकर आपभी, सबको हरनेवाले कालका उल्लंघन न करके उसके अधीन होगए ॥ ३४५ ॥ तदनन्तर पुरुषों में श्रेष्ठ अर्जुन द्वारका में गया, और उसको यादवों से सूनी देखकर बड़ा शोक किया एवं परम दुःखी हुआ ॥ ३४६ ॥ तदनन्तर यादवों में श्रेष्ठ अपने मामा वसुदेव का अग्निसंस्कार किया, जहां मदिरा पान किया था, उस स्थान में यादव वीरों का जो आपस में महासंहार हुआ था, उसको अपनी दृष्टि से देखा और तदनन्तर अर्जुनने महात्मा कृष्ण और बलराम के शरीरका तथा यादवकुल के अन्य प्रधान प्रधान पुरुषों के शरीरों का भी अग्निसंस्कार

नाशं वृष्णीनां च प्रधानतः ॥ ३४८ ॥ स वृद्धबालमादाय द्वारवत्या-
स्ततो जनम् । ददर्शापदि कष्टायां गाण्डीवस्य पराभवम् ॥ ३४९ ॥
सर्वेषाञ्चैव दिव्यानामस्त्राणामप्रसन्नताम् । नाशं वृष्णिकलत्राणां प्रभा-
वाणामनित्यताम् ॥ ३५० ॥ दृष्ट्वा निर्वेदमापन्नो व्यासवाक्यप्रचोदितः
धर्मराजं समासाद्य सन्न्यासं समरोचयत् ॥ ३५१ ॥ इत्येतन्मौषलं
पर्व षोडशं परिकीर्त्तितम् । अध्यायाष्टौ समाख्याताः श्लोकनाञ्च शत-
त्रयम् ॥ ३५२ ॥ श्लोकानां विंशतिश्चैव संख्यातास्तत्त्वदर्शिना । महाप्रा-
स्थानिकं तस्मादूर्द्धं सप्तदशं स्मृतम् ३५३ यत्र राज्यं परित्यज्य पाण्डवाः
पुरुषर्षभाः । द्रौपद्या सहिता देव्या महाप्रस्थानमास्थिताः ॥ ३५४ ॥
यत्र तेऽग्निं ददृशिरे लौहित्यं प्राप्य सागरम् ॥ यत्राग्निनाः चो-
दितश्च पार्थस्तस्मै महात्मने । ददौ सम्पूज्य तद्दिव्यं गाण्डीवं धनुरु-
त्तमम् ॥ ३५५ ॥ यत्र भ्रातॄन्निपतितान्द्रौपदीं च युधिष्ठिरः । दृष्ट्वा हित्वा
जगामैव सर्वाननवलोकयन् ॥ ३५६ ॥ एतत् सप्तदशं पर्व महाप्रास्था-
निकं स्मृतम् । यत्राध्यायास्त्रयः प्रोक्ताः श्लोकानाञ्च शतत्रयम् । विंश-
तिश्च तथा श्लोकाः संख्यातास्तत्वदर्शिना ॥ ३५७ ॥ स्वर्गपर्व ततो

---

किया ॥ ३५७ ॥ ३४८ ॥ इसके पीछे अर्जुन, द्वारका में से यदुवंश के वृद्ध पुरुषों को, स्त्रियोंको तथा बालकों को लेकर हस्तिनापुर को जातेहुए मार्ग में बड़ी विपत्तिमें आपड़ा उससमय गांडीव धनुष से काम लेनेपर भी उसका तिरस्कार हुआ, सकल दिव्य अस्त्रों की अप्रसन्नता, यादवकुलकी स्त्रियोंकी अष्टता और महाप्रबल प्र-भावोंकी अनित्यताको देखकर वह बड़ादुःखीहुआ, और व्यासजीके वचनोंका उपदेश पाकर अर्जुन ने धर्मराज के पास जा संन्यास धारण करनेकी इच्छा प्रकट की, ऐसा सोलहवें मौसलपर्व में वर्णन किया है, इसमें तत्त्वदर्शी व्यासजीने आठ अध्याय और तीनसौ वीस श्लोक कहे हैं. इसके पीछे सत्रहवां महाप्रस्थानिकपर्व आता है॥३४९-॥ ३५३ ॥ जिसमें पुरुष श्रेष्ठ पाण्डव अपना राजपाट छोड़कर देवी द्रौपदीको साथ लिये हुए हिमालयकी ओर महाप्रस्थान को चलदिये ॥३५४॥ लाल समुद्रके तटपर आनेपर उनको अग्निकादर्शन हुआ, जहा अग्निके प्रार्थना करने से अर्जुनने उसकी पूजा करके अपना दिव्य गाण्डीव नामक उत्तम धनुष महात्मा अग्निदेवको अर्पण करदिया, एक के पीछे एक बवड़ाकर गिरतेहुए अपने भाइयों को तथा द्रौपदी को भी गिरीहुई छोड़कर, उनकी क्या दशा हुई, यह जानने को भी पीछै की ओर कोन देखकर राजा युधिष्ठिर आगैको चलेगए, इस प्रकार सत्रहवाँ महाप्रस्थान पर्व समाप्त होताहै तत्त्वदर्शी भगवान् वेदव्यासने इस पर्वमें तीन अध्याय और तीनसौ वीस श्लोक कहे हैं॥॥३५५-३५७॥

सेयं दिव्यं यत्तदमानुषम्। प्राप्तं देवरथं स्वर्गान्नेष्टवान् यत्र धर्मराट्। आरोढुं सुमहाप्राज्ञ आनृशंस्याच्छुना विना ॥ ३५८ ॥ तामस्याविचलां ज्ञात्वा स्थितिं धर्मेमहात्मनः। स्वरूपं यत्र तत्यक्त्वा धर्मेणासौ समन्वितः ॥ ३५९ ॥ स्वर्गं प्राप्तः स च तथा यातनां विपुलां भृशम्। देवदूतेन नरकं यत्र व्याजेन दर्शितम् ॥ ३६० ॥ शुश्राव यत्र धर्मात्मा भ्रातृणां करुणा गिरः। निर्देशे वर्त्तमानानां देशे तत्रैव वर्त्तताम्॥३६१॥ अनुदर्शितश्च धर्मेण देवराज्ञा च पाण्डवः। आप्लुत्याकाशगङ्गायां देहं त्यक्त्वा स मानुषम् ॥ ३६२ ॥ स्वधर्मनिर्जितं स्थानं स्वर्गे प्राप्य स धर्मराट्। मुमुदे पूजितः सर्वः सेन्द्रैः सुरगणैः सह ॥ ३६३ ॥ एतदष्टादशं पर्व प्रोक्तं व्यासेन धीमता। अध्यायाः पञ्च संख्याताः पर्वण्यस्मिन्महात्मना ॥ ३६४ ॥ श्लोकानां द्वे शते चैव प्रसंख्याते तपोधनाः। नव श्लोकास्तथैवान्ये संख्याताः परमर्षिणा ॥ ३६५ ॥ अष्टादशैवमुक्तानि पर्वाण्येतान्यशेषतः। खिलेषु हरिवंशश्च भविष्यश्च प्रकीर्त्तितम् ॥ ३६६ ॥ दशश्लोकसहस्राणि विंशत् श्लोकशतानि च। खिलेषु हरिवंशे च संख्यातानि महर्षिणा ॥ ३६७ ॥ एतत्सर्वं समाख्यातं भारते

---

तदनन्तर अलौकिक और आश्चर्य वृत्तान्तोंवाला स्वर्गनामक अठारहवाँ पर्व आताहै, उसको सुनो, मुझे भी स्वर्गमें लेजायँ, इस इच्छासे अपने पीछे लगे आतेहुए कुत्तेके विना दयार्द्रचित्त महाबुद्धिमान् धर्मराज युधिष्ठिरने देवरथ नामक विमानमें बैठनेकी इच्छा नहीं करी ॥ ३५८ ॥ इसप्रकार उन महात्माकी धर्म पर अविचल श्रद्धाको देखकर यमराज ने कुत्तेके रूपको त्यागकर तहाँ ही साक्षात् दर्शन दिया ॥ ३५९ ॥ और युधिष्ठिरको अपने साथ स्वर्गमें लेगए, तदनंतर देवदूतने छल करके युधिष्ठिर को बड़े २ कष्ट दिखाये, ॥ ३६० ॥ जहां आगे जाकर धर्मात्मा युधिष्ठिरने अपने वशमें रहनेवाले भाइयोंकी दयाको उद्दीपन करने वाली चिल्लाहट सुनी, ॥ ३६१ ॥ तदनन्तर यमराज ने और इन्द्रने अपनी आज्ञामें रहनेवाले पापियों के स्थान दिखाये फिर धर्मराज आकाश गंगामें स्नानकरके अपने मनुष्यदेहको त्याग, देवगणों तथा इन्द्रसे पूजित हो अपार आनंद पाकर अपने धर्म कर्मसे प्राप्तहुए स्वर्गरूपी उत्तम स्थानमें चलेगए. ॥ ३६२ ॥ ३६३ ॥ इसप्रकार बुद्धिमान् व्यासजीने अठारहवां पर्व कहाहै। हे तपोधनो! परमऋषि महात्मा व्यासजीने इस पर्वमें पाँच अध्याय और दो सौ नौ श्लोक की रचना करी है, इसप्रकार अठारह पर्व अनुक्रमणिका सहित कहे हैं और खिल नामक प्रकरणमें हरिवंश पर्व और भविष्य पर्व कहे हैं, महर्षि व्यासजीने खिलपर्वमें आयेहुए हरिवंश पर्वमें बारह सहस्र श्लोक कहे हैं, ॥ ३६४ ॥ ३६७ ॥ इसप्रकार महाभारतमें सब पर्वोंका

पर्वसंग्रहः । अष्टादश समाजग्मुरक्षौहिण्यो युयुत्सया । तन्महादारुणं युद्धमहान्यष्टादशाभवत् ॥ ३६८ ॥ यो विद्याच्चतुरो वेदान् साङ्गोपनिषदो द्विजः । न चाख्यानमिदं विद्यान्नैव स स्याद्विचक्षणः ॥ ३६९ ॥ अर्थशास्त्रमिदं प्रोक्तं धर्मशास्त्रमिदं महत् । कामशास्त्रमिदं प्रोक्तं व्यासेनामितबुद्धिना ॥ ३७० ॥ श्रुत्वा त्विदमुपाख्यानं श्रव्यमन्यन्न रोचते । पुंस्कोकिलगिरःश्रुत्वा रूक्षा ध्वाङ्क्षस्य वागिव ॥ ३७१ ॥ इतिहासोत्तमादस्माज्जायन्ते कविबुद्धयः । पञ्चभ्य इव भूतेभ्यो लोकसम्विधयस्त्रयः ॥ ३७२ ॥ अस्याख्यानस्य विषये पुराणं वर्त्तते द्विजाः । अन्तरीक्षस्य विषये प्रजा इव चतुर्विधाः ॥ ३७३ ॥ क्रियागुणानां सर्वेषामिदमाख्यानमाश्रयः । इन्द्रियाणां समस्तानां चित्रा इव मनःक्रिया ३७४ अनाश्रित्यैतदाख्यानं कथा भुवि न विद्यते । आहारमनपाश्रित्य शरीरस्येव धारणम् ॥ ३७५ ॥ इदं कविवरैः सर्वैराख्यानमुपजीव्यते । उदयप्रेप्सुभिर्भृत्यैरभिजात इवेश्वरः ॥ १७६ ॥ अस्य काव्यस्य कवयो न

---

संग्रह कहा है अठारह अक्षौहिणी सेना कुरुक्षेत्रमें युद्ध करनेको इकट्ठी हुईथी, उसका महाघोर युद्ध बराबर अठारह दिनतक होतारहा था ॥ ३६८ ॥ अंगों और उपनिषदों सहित चारों वेदोंका जाननेवाला भी यदि इस इतिहासको न जानता हाय तो उसको चतुर नहीं कहा जासकता ॥ ३६९ ॥ क्योंकि-परम बुद्धिमान् भगवान् वेदव्यासजीने इस महाभारतकी रचनामें महान्, अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र और कामशास्त्र कहा है अर्थात् इसमें सब ही विषय कहे हैं ॥ ३७० ॥ जिसने नर कोकिल के मधुर स्वरोंको सुनाहै उसको जैसे कौएकी रूखी वाणी अच्छी नहीं लगती, तैसे ही जिसने इस महाभारतको सुनलिया है, उसको और किसी भी कथाको सुननेकी रुचि नहीं होती ॥ ३७१ ॥ जैसे तीनो लोकोंकी उत्पत्ति पञ्चमहाभूतमेंसे होती है तैसे ही सकल कवियोंकी बुद्धि, इस उत्तम इतिहासको सुननेसे प्रफुल्लित होतीहै ३७२ और हे ब्राह्मणो ! जैसे चार प्रकारकी सृष्टि अन्तरिक्षमें रहतीहै, तैसे ही सब पुराणोंकी कथाएँ इस महाभारतके अन्तर्गत हैं ॥ ३७३ ॥ जैसे सब इन्द्रियोंकी विचित्र क्रियाएं मनके अधीन रहतीहैं, तैसे ही लौकिक तथा वैदिक सब क्रियाओंके फलोंके उत्तम साधन इस महाभारतके आश्रयमें रहतेहैं ॥ ३७४ ॥ और जैसे भोजनके बिना शरीर नहीं टिक सकता तैसे ही इसके आश्रयके विना एक भी कथा इस भूतल पर नहीं टिकसकती ॥ ३७५ ॥ उन्नति चाहनेवाले सेवक जैसे कुलीन स्वामी पर श्रद्धा रखतेहैं, तैसे ही सकल महा कवि भी इस बड़ीभारी कथाके ऊपर अपना आजीवन रखते हैं ॥ ३७६ ॥ और जैसे उत्तम गृहस्थ आश्रम

समर्था विशेषणे । साधोरिव गृहस्थस्य शेषास्त्रय इवाश्रमाः ॥ ३७७ ॥ धर्मे मतिर्भवतु वः सततोत्थितानां स ह्येक एव परलोकगतस्य बन्धुः अर्था स्त्रियश्च निपुणैरपि सेव्यमाना नैवाप्तभावमुपयान्ति न च स्थिरत्वम् ॥ ३७८ ॥ द्वैपायनौष्ठपुटनिःसृतमप्रमेयं पुण्यं पवित्रमथ पापहरं शिवञ्च । यो भारतं समधिगच्छति वाच्यमानं किं तस्य पुष्करजलैरभिषेचनेन ॥ ३७९॥ यदह्ना कुरुते पापं ब्राह्मणस्त्विन्द्रियैश्चरन् । महाभारतमाख्याय सन्ध्यां मुच्यति पश्चिमाम् ॥ ३८० ॥ यद्रात्रौ कुरुते पापं कर्मणा मनसा गिरा । महाभारतमाख्याय पूर्वां सन्ध्यां प्रमुच्यते ॥३८१॥यो गोशतं कनकशृङ्गमयं ददाति विप्राय वेदविदुषे च बहुश्रुताय। पुण्याञ्च भारतकथां शृणुयाच्च नित्यं तुल्यं फलं भवति तस्य च तस्य चैव ॥ ३८२ ॥ आख्यानं तदिदमनुत्तमं महार्थं विज्ञेयं महदिह पर्वसंग्रहेण । श्रुत्वादौ भवति नृणां सुखावगाहं विस्तीर्णं लवणजलं यथा

---

के सामने दूसरे आश्रम उत्तम नहीं मानेजाते, तैसे ही इस काव्यसे अच्छा काव्य कोई भी कवि नहीं बनासकता ॥ ३७७ ॥ हे तपस्वियों ! तुम संसारभावनाओंको त्यागो और सावधान रहकर अपने चित्तको धर्मके ऊपर निश्चल करो, क्योंकि-परलोकमें जाने समय केवल एक धर्म ही सहायक है, चतुर पुरुष धन और स्त्रियोंका सेवन करते हैं तो भी वह अपने मनमें उनके श्रेष्ठ होनेका विश्वास नहीं करते, इतना ही नहीं किन्तु वह इन दोनोंके स्थिरपनेको भी नहीं पाते ३७८ कृष्णद्वैपायन के अधरोष्ठमेंसे निकलाहुआ यह भारत सबसे श्रेष्ठ ज्ञानका साधन, पवित्र, पापोंको हरनेवाला और शुभ है, जो बँचतेहुए भारतको सुनता है, उसको पुष्कर तीर्थमें स्नान करनेकी क्या आवश्यकता है ? अर्थात् तीर्थोंमें स्नान करनेसे जो पुण्य होताहै, उससे अधिक पुण्य इस भारत को सुननेसे मिलताहै ॥ ३७९ ॥ ब्राह्मण इन्द्रियोंसे दिनमें जो पाप करता है, उस पापसे सायंकालको महाभारत पढ़कर छूटजाता है॥३८०॥और रातमें जो मन वचन तथा कर्मसे पाप करता है, उस पापसे प्रातःकाल के समय महाभारतको पढ़कर मुक्त होजाता है ॥ ३८१ ॥ वेद पढ़ेहुए और अनेकों विद्याओंके ज्ञाता ब्राह्मणको सोनेसे मढ़ेहुए सींगोंवाली सौ गौएं देनेसे जो पुण्य मनुष्यको प्राप्त होताहै, उतना ही पुण्य इस महाभारतकी पवित्र कथाकोसुनने से मनुष्यको प्राप्त होताहै ॥ ३८२॥ जिस के पास जहाज है उस मनुष्यको जैसे समुद्रके पार होना सहज होता है, तैसे ही मनुष्य महाभारतको सुननेसे पहिले इस पर्वसंग्रहाध्याय को सुनलेय तो, विस्तारवाले, बड़े २ विषयोंसे युक्त, सबसे श्रेष्ठ और

प्लवेन ॥ ३८२ ॥ इतिश्रीमहाभारते आदिपर्वणि पर्वसंग्रहः समाप्तः २

सौतिरुवाच । जनमेजयः पारिक्षितः सह भ्रातृभिः कुरुक्षेत्रे दीर्घ-सत्रमुपास्ते । तस्य भ्रातरस्त्रयः श्रुतसेन उग्रसेनो भीमसेन इति । तेषु तत्सत्रमुपासीनेष्वागच्छत् सारमेयः ॥ १ ॥ स जनमेजयस्य भ्रातृभिरभिहतो रोरूयमाणो मातुः समीपमुपागच्छत् ॥ २ ॥ तं माता रोरूयमाणमुवाच किं रोदिषि केनास्यभिहत इति ॥ ३ ॥ स एवमुक्तो मातरं प्रत्युवाच जनमेजयस्य भ्रातृभिरभिहतोऽस्मीति ॥ ४ ॥ तं माता प्रत्युवाच व्यक्तं त्वया तत्रापराद्धं येनास्यभिहत,इति ॥ ५ ॥ स तां पुनरुवाच नापराध्यामि किञ्चिन्नावेक्षे हवींषि नावलिह इति ॥ ६ ॥ तच्छ्रुत्वा तस्य माता सरमा पुत्रदुःखार्त्ता तत् सत्रमुपागच्छद्यत्र स जनमेजयः सह भ्रातृभिर्दीर्घं सत्रमुपास्ते ॥ ७ ॥ स तया क्रुद्धया तत्रोक्तोऽयं मे पुत्रो न किञ्चिदपराध्यति नावेक्षते हवींषि नावलेढि किमर्थमभिहत इति ॥ ८ ॥ न किञ्चिदुक्तवन्तस्ते सा तानुवाच यस्मादय-

---

मर्मार्थ टिप्पणीसे भरेहुए इस महाभारतको सहजमें ही समझसकता है ॥ ३८२ ॥ इति द्वितीय अध्याय समाप्त ॥ २ ॥ छ ॥

उग्रश्रवाने कहा कि--राजा परीक्षितका पुत्र जनमेजय अपने भाइयों के साथ कुरुक्षेत्रमें बहुत समयमें होसकनेवाले यज्ञका अनुष्ठान कर रहा था. उसके श्रुतसेन, उग्रसेन और भीमसेन नामवाले तीन भाई थे, वह भी उस यज्ञमें बैठे थे, उस समय उनके समीप सरमाका पुत्र (इस नामवाली देवताओंकी कुत्तीका पुत्र सारमेय ) आया ॥ १ ॥ राजा जनमेजयके भाइयोंने उस कुत्तेको यज्ञभूमिमें आयाहुआ देखकर मारा तब वह रोता २ अपनी माताके पास गया ॥ २ ॥ माताने उसको अकस्मात् रोतेहुए देखकर कहा, कि--बेटा ! क्यों रोता है ? तुझे किसने मारा है ? ॥ ३ ॥ माताके बूझनेसे उसने उत्तर दिया. कि--राजा जनमेजयके भाइयोंने मुझे मारा है ॥ ४ ॥ उसकीमाताने कहा, कि-तूने प्रकट में उनका कोई अपराध किया होगा, इसकारण ही उन्होंने तुझे मारा होगा ॥ ५ ॥ उसने उत्तर दिया. कि--मैंने उनका कुछ भी अपराध नहीं किया था, मैंने उनके यज्ञके हविको भी नहीं देखा था और उसको चाटा भी नहीं था ॥ ६ ॥ यह सुनकर पुत्रके दुःखसे बड़ी दुःखित हुई उसकी माता सरमा, अधिक समय तक होनेवाले उस यज्ञमें भाइयों के साथ अनुष्ठानमें बैठेहुए राजा जनमेजयके पास गई और क्रोधमें भरकर उनसे कहने लगी, कि--इस मेरे पुत्रने तुम्हारा कुछ भी अपराध नहीं कियाथा, इसने हविको नहीं चाटा, उधरको दृष्टि पर्यन्त नहीं डाली, फिर तुमने इसको क्यों मारा ? ॥ ७ ॥ ८ ॥ यह बात सुनकर

सभिहतोऽनपकारी तस्मादद्दष्टन्त्वां भयमागमिष्यतीति ॥ ९ ॥ जन-
मेजय एवमुक्तो देवशुन्या सरमया भृशं संभ्रान्तो विषण्णश्चासीत्॥१०॥
स तस्मिन् सत्रे समाप्ते हास्तिनपुरं प्रत्येत्य पुरोहितमनुरूपमन्वि-
च्छमानः परं यत्नमकरोत् यो मे पापकृत्यां शमयेदिति ॥ ११ ॥ स
कदाचिन्मृगयां गतः पारीक्षितो जनमेजयः कस्मिंश्चित् स्वविषये आ-
श्रममपश्यत् ॥ १२ ॥ तत्र कश्चिदृषिरासाञ्चक्रे श्रुतश्रवा नाम तस्य तप-
स्यभिरतः पुत्र आस्ते सोमश्रवा नाम ॥ १३ ॥ तस्य तं पुत्रमभिगम्य
जनमेजयः पारीक्षितः पौरोहित्याय वव्रे ॥ १४ ॥ स नमस्कृत्य तमृषि-
मुवाच भगवन्नयं तव पुत्रो मम पुरोहितोऽस्त्विति ॥ १५ ॥ स एव-
मुक्तः प्रत्युवाच जनमेजयं भो जनमेजय पुत्रोऽयं मम सर्प्यांञ्जातो म-
हातपस्वी स्वाध्यायसम्पन्नो मत्तपोवीर्य्यसम्भृतो मच्छुक्रपीतवत्या-
स्तस्याः कुक्षौ जातः ॥ १६ ॥ समर्थोऽयं भवतः सर्वाः पापकृत्याः शम-
यितुमन्तरेण महादेवकृत्याम् ॥ १७ ॥ अस्य त्वेकमुपांशुव्रतं यदेनं कश्चि-

---

वह कुछ भी नहीं बोले, तब तो सरमा कहने लगी, कि—मेरे निरप-
राध पुत्रको तुमने मारा है तो जाओ तुम्हारे ऊपर कोई अनर्कित
विपत्ति आवेगी ॥ ९ ॥ इसप्रकार दिव्य कुत्ती सरमाके शाप देने पर
राजा जनमेजय चिन्तामें पड़कर बड़ा दुःखी हुआ ॥ १० ॥ उस यज्ञ
के समाप्त होनेपर वह हस्तिनापुर में आया और उस शापका प्राय-
श्चित्त कराकर बल, आयु तथा प्राणोंका नाश करनेवाली कृत्याको शान्त
करके मुझे कोई आपत्तिसेमुक्तकरदेय, ऐसे योग्य पुरोहितको पानेकी
इच्छासे यत्न करनेलगा ॥ ११ ॥ उस परीक्षितके पुत्र राजा जनमे-
जयने एक दिन शिकार में जाकर किसी अपनेही प्रदेशमें एक आश्रम
देखा ॥ १२ ॥ उस आश्रम में एक श्रुतश्रवा नाम वाले ऋषि रहते थे,
उनका एक सोमश्रवा नामक पुत्र था, जो निरन्तर तपस्या में ही लगा
रहता था ॥ १३ ॥ उस ऋषिकुमारको अपना पुरोहित बनाने की
इच्छावाले परीक्षित के पुत्र राजा जनमेजय ने ऋषिके पास जाकर
प्रणाम किया और इसप्रकार कहने लगे. कि—हे भगवन् ! आपके यह
पुत्र मेरे पुरोहित बनजायँ, ऐसी कृपा करिये ॥ १४ ॥ १५ ॥ राजा जन-
मेजयके इसप्रकार कहने पर ऋषिने जनमेजयको उत्तर दिया, कि—
यह मेरा पुत्र बड़ा तपस्वी है, निरन्तर वेदका स्वाध्याय किया करता
है और तपके वीर्य से पुष्ट हुआ है। एक समय एक सर्पिणीने मेरे
वीर्यको पीलिया था, उसके ही पेटसे यह उत्पन्न हुआ है ॥ १६ ॥ यह
एक महादेव के अपराधसे प्राप्त हुए शापको छोड़कर अन्य सकल
अपराधों के शापसे तुम्हें छुटासकता है ॥ १७ ॥ परन्तु इसका यह

द्ब्राह्मणः कश्चिदर्थमभियाचेत्तं तस्मै दद्यादयं यद्येतदुत्सहसे ततो नयस्वैनमिति ॥ १८ ॥ तेनैवमुक्तो जनमेजयस्तं प्रत्युवाच भगवंस्तत्तथा भविष्यतीति ॥ १९ ॥ स त पुरोहितमुपादायोपावृत्तो भ्रातॄनुवाच मयायं वृत उपाध्यायो यदयं ब्रूयात्तत् कार्य्यमविचारयद्भिर्भवद्भिरिति तेनैवमुक्ता भ्रातरस्तस्य तथा चक्रुः । स तथा भ्रातॄन् सन्दिश्य तक्षशिलाम् प्रत्यभिप्रतस्थे तञ्च देशं वशे स्थापयामास ॥२०॥ एतस्मिन्नन्तरे कश्चिदृषिर्धौम्यो नामायोदस्तस्य शिष्यास्त्रयो बभूवुः उपमन्युरारुणिर्वेदश्चेति ॥ २१ ॥ स एकं शिष्यमारुणिं पाञ्चाल्यं प्रेषयामास गच्छ केदारखण्डं बधानेति ॥ २२ ॥ स उपाध्यायेन संदिष्ट आरुणिः पाञ्चालयस्तत्र गत्वा तत् केदारखण्डं बद्धुं नाशकत् स क्लिश्यमानोऽपश्यदुपायं भवत्वेवं करिष्यामीति ॥ २३ ॥ स तत्र

---

एक गूढ़ नियम है, कि—कोई भी ब्राह्मण इसके पास आकर किसी वस्तुकी याचना करै तो यह उसको वही देता है, यदि तुम इसके इस व्रतको पूरा करने का साहस रखते होओ तो तुम भलेही इसको लिवाजाओ ॥ १८ ॥ श्रुतश्रवाकी इस बातको सुनकर जनमेजयने उत्तर दिया कि—महाराज ! आपने जो आज्ञा दी है, मैं ऐसाही करने को उद्यत हूँ, ॥ १९ ॥ तदनन्तर जनमेजयने उस मुनिकुमारको अपना पुरोहित बनालिया और उनको साथ लेकर अपनी राजधानीमें आये, और अपने भाइयों से कहा कि-इन मुनिकुमारको मैंने अपना पुरोहित बनायाहै, इसकारण आजसे यह जो कुछ भी कहैं, तुम विना विचारे तैसाही करना, ऐसा कहनेपर जनमेजयके भाई अपने भाई की आज्ञा के अनुसार वर्त्ताव करनेलगे, राजा जनमेजय अपने भाइयोंको इस प्रकार सूचना देकर तक्षशिला नगरी पर चढ़ाई करने को गए और उस देश को अपने वशमें करलिया ॥ २० ॥ उस समय एक स्थान पर आयोदधौम्य नामक एक ऋषि रहते थे, उन ऋषिके यहाँ आरुणि, उपमन्यु और वेद नामवाले तीन शिष्य पढ़ने को रहते थे ॥ २१ ॥ एक समय ऋषिने अपने शिष्यों में से पांचाल देशमें रहनेवाले आरुणि नामक शिष्य को अपने पास बुलाकर आज्ञा दी, कि—बेटा ! तुम खेत पै जाकर क्यारियों की मेंड बाँधदो ॥ २२ ॥ पांचालदेशवासी आरुणि गुरुकी आज्ञानुसार खेतपर गया तहाँ बहुतसा क्लेश उठाकर भी क्यारियों की मेंड न बनासका और मनमें बड़ा दुःखी हुआ, परन्तु अन्तमें उसको एक उपाय सूझा और मनमें कहने लगा कि—ठीक है, लाओ ऐसाही करूँ ॥ २३ ॥ ऐसा मनही मनमें कहकर जहाँ पानी बहकर निकला जाता था तहाँ गया और जल निकलने के स्थान पर

संविवेश केदारखण्डे शयाने च तथा तस्मिंस्तदुदकं तस्थौ ॥ २४ ॥ ततः कदाचिदुपाध्याय आयोदो धौम्यः शिष्यानपृच्छत् क आरुणिः पाञ्चाल्यो गत इति ॥ २५ ॥ ते तं प्रत्यूचुर्भगवंस्त्वयैव प्रेषितो गच्छ केदारखण्डं बधानेति । स एवमुक्तस्तान् शिष्यान् प्रत्युवाच तस्मात्तत्र सर्वे गच्छामो यत्र स गत इति ॥ २६ ॥ स तत्र गत्वा तस्याह्नाय शब्दञ्चकार भो आरुणे पाञ्चाल्य क्वासि वत्सैहीति ॥ २७ ॥ स तच्छ्रुत्वारुणिरुपाध्यायवाक्यं तस्मात् केदारखण्डात् सहसोत्थाय तमुपाध्यायमुपतस्थे ॥ २८ ॥ प्रोवाच चैनमयमस्म्यत्र केदारखण्डे निःसरमाणमुदकमवारणीयं संरोद्धुं संविष्टो भगवच्छब्दं श्रुत्वैव सहसा विदार्य्य केदारखण्डं भवन्तमुपस्थितः ॥ २९ ॥ तदभिवादये भगवन्तमाज्ञापयत भवान् कमर्थं करवाणीति ॥ ३० ॥ स एवमुक्त उपाध्यायः प्रत्युवाच यस्माद्भवान् केदारखण्डं विदार्य्योत्थितस्तस्मादुद्दालक एव नाम्ना भवान् भविष्यतीत्युपाध्यायेनानुगृहीतः ॥ ३१ ॥ यस्माच्च त्वया मद्वचनमनुष्ठितं तस्माच्छ्रेयोऽवाप्स्यसि। सर्वे एव ते

---

आपही लंबा २ लेटरहा, ऐसा करने पर क्यारी में से जो पानी निकलाजाता था वह रुकगया ॥ २४ ॥ तदनन्तर कुछ समय बीतने पर उपाध्याय आयोदधौम्यने अपने दूसरे दोनो शिष्योंसे बूझा, कि—पांचालदेशका आरुणि कहाँगया है ॥ २५ ॥ शिष्योंने उत्तर दिया कि-महाराज ! आपने ही तो उसको खेतमें पानीकी क्यारियें बाँधने को भेजा है, यह बात याद आतेही धौम्य ऋषिने शिष्योंसे कहा, कि—जहाँ आरुणि गया है, चलो तहाँ ही हम भी चलें ॥ २६ ॥ तदनन्तर धौम्यऋषिने खेतपर जाकर उसको पुकारकर बुलाया कि—ओ पांचाल देशवासी आरुणि ! तू कहाँ है, यहाँ आ, आरुणि गुरुके बुलानेका शब्द सुनते ही, जिस क्यारीकी मेंडपर लेटा हुआ था तहाँसे खड़ाहो गुरु के सामने आकर उपस्थित होगया ॥ २७ ॥ २८ ॥ और उनको प्रणाम करके कहने लगा, कि-महाराज! यह हूँ, क्यारी में से पानी बहाजाता था, किसी प्रकार रुक नहींसका तब मैं आप ही उस बहतेहुए पानीको रोकनेके लिये, क्यारीमें आड़ा २ लेटगया था, इतनेहीमें आपका शब्द सुननेके साथ ही क्यारीको तोड़ पानीको बहताहुआ छोड़कर यहां आपके पास आयाहूँ और आपको प्रणाम करता हूँ, कहिये अब आप की किस आज्ञाका पालन करूँ ॥ २९ ॥ ३० ॥ आरुणि के वचनको सुनकर गुरुने उससे कहा, कि—तू क्यारीको तोड़कर यहां आया है इसकारण आजसे तू उद्दालक कहावेगा तथा ऋषिने उसके ऊपर कृपा करके यह भी कहा कि—हे बेटा आरुणि ! तूने मेरी आज्ञाका

वेदाः प्रतिभास्यन्ति सर्वाणि च धर्मशास्त्राणीति ॥ ३२ ॥ स एवमुक्त उपाध्यायेनेष्टं देशं जगाम । अथापरः शिष्यस्तस्यैवायोदधौम्यस्योपमन्युर्नाम ॥ ३३ ॥ तं चोपाध्यायः प्रेषयामास वत्सोपमन्यो गा रक्षस्वेति ॥ ३४ ॥ स उपाध्यायवचनादरक्षद्गाः स चाहनि गा रक्षित्वा दिवसक्षये गुरुगृहमागम्योपाध्यायस्याग्रतः स्थित्वा नमश्चक्रे ॥ ३५ ॥ तमुपाध्यायः पीवानमपश्यदुवाच चैनं वत्सोपमन्यो केन वृत्तिं कल्पयसि पीवानसि दृढमिति ॥ ३६ ॥ स उपाध्यायं प्रत्युवाच भो भैक्ष्येण वृत्तिं कल्पयामीति तमुपाध्यायः प्रत्युवाच ॥ ३७ ॥ मय्यनिवेद्य भैक्ष्यं नोपयोक्तव्यमिति । स तथेत्युक्तो भैक्ष्यं चरित्वोपाध्यायाय न्यवेदयत् ॥ ३८ ॥ स तस्मादुपाध्यायः सर्वमेव भैक्ष्यमगृह्णात् । स तथेत्युक्तः पुनररक्षद्गाः अहनि रक्षित्वा निशामुखे गुरुकुलमागम्य गुरोरग्रतः स्थित्वा नमश्चक्रे ॥ ३९ ॥ तमुपाध्यायस्तथापि पीवानमेव दृष्ट्वोवाच वत्सोपमन्यो सर्वमशेषतस्ते भैक्ष्यं गृह्णामि केनेदानीं वृत्तिं कल्पयसीति ॥ ४० ॥ स एवमुक्त उपाध्यायं प्रत्यु-

---

पूरा २ पालन किया है, इससे तेरा कल्याण होगा, इतना ही नहीं, किंतु जा सब वेद तथा धर्मशास्त्रके ग्रन्थ तुझै विना पढे हीं आजायँगे ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ इसप्रकार गुरुसे वरदान पाकर पाञ्चालदेशवासी आरुणि अपने देशको चलागया, आयोद धौम्य ऋषिके दूसरे शिष्य का नाम उपमन्यु था ॥ ३३ ॥ उस शिष्यको बुलाकर एक समय गुरु ने कहा, कि—हे वेटा उपमन्यु ! तू गौएं चरानेको जा ॥ ३४ ॥ तदनन्तर वह गुरुकी आज्ञानुसार गौएं चरानेलगा, दिनभर गौएं चरायीं और सायंकालके समय गौओंको आश्रममें लाकर गुरुके पास पहुँचा और उनको प्रणाम करकै खड़ा होगया ॥ ३५ ॥ उपाध्यायने उसको हृष्ट पुष्ट देखकर वूझा कि—वेटा उपमन्यु ! तू क्या खाता है ? कि—जिससे तू ऐसा अत्यन्त हृष्ट पुष्ट होरहा है ॥ ३६ ॥ उसने उपाध्याय को उत्तर दिया कि—महाराज ! मैं केवल भिक्षा मांगकर (लाता हूँ) उससे ही अपना निर्वाह करता हूँ, उपाध्यायने इस से कहा कि— ॥ ३७ ॥ आजसे मांगकर लाईहुई भिक्षा मुझे दिखाए विना मत खाना ऐसा कहदेने पर वह शिष्य मांगकर लाईहुई भिक्षा प्रतिदिन उपाध्यायको निवेदन करनेलगा, ॥ ३८ ॥ और उपाध्याय उसकी लाई, हुई सब भिक्षाको आप लेनेलगे । एक समय किसी दिन गौएं चराकर आया और सायंकालके समय गुरुके आश्रममें उनके पास जा नमस्कार करकै खड़ा रहा, उसको हृष्ट पुष्ट देखकर इन्होंने फिर कहा, कि—वेटा उपमन्यु ! मैं तेरी सब भिक्षा लेलेता हूँ, इस दशामें तू अपना निर्वाह किस आधार पर करता है ? ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ऐसा

चाय भगवते निवेद्य पूर्वमपरं चरामि तेन वृत्तिं कल्पयामीति तमुपाध्यायः प्रत्युवाच ॥४१॥ नैषा न्याय्या गुरुवृत्तिरन्येषामपि भैक्ष्योपजीविनां वृत्त्युपरोधं करोषि इत्येवं वर्त्तमानो लुब्धोऽसीति ॥४२॥ स तथेत्युक्त्वा गा रक्षितुं पुनश्चान् रक्षित्वा च पुनरुपाध्यायगृहमागम्योपाध्यायस्याग्रतः स्थित्वा नमश्चक्रे ॥ ४३ ॥ तमुपाध्यायस्तथापि पीवानमेव दृष्ट्वा पुनरुवाच वत्सोपमन्यो अहं ते सर्वं भैक्ष्यं गृह्णामि न चान्यच्चरसि पीवानसि भृशं केन वृत्तिं कल्पयसीति ॥ ४४ ॥ स एवमुक्तस्तमुपाध्यायं प्रत्युवाच भो एतासां गवां पयसा वृत्तिं कल्पयामीति तमुवाचोपाध्यायो नैतन्न्याय्यं पय उपयोक्तुं भवतो मया नाभ्यनुज्ञातमिति ॥ ४५ ॥ स तथेति प्रतिज्ञाय गा रक्षित्वा पुनरुपाध्यायगृहमेत्य गुरोरग्रतः स्थित्वा नमश्चक्रे ॥४६॥ तमुपाध्यायः पीवानमेव दृष्ट्वोवाच वत्सोपमन्यो भैक्ष्यं नाश्नासि नचा-

---

बूझने पर उपमन्युने उपाध्यायको उत्तर दिया कि—महाराज ! मैं पहिले मांगकर लाईहुई भिक्षा आपको निवेदन करदेता हूँ और दूसरी बार फिर भिक्षा मांगकर लाता हूँ, इससे अपना निर्वाह करता हूँ, यह बात सुनकर उपाध्यायने उससे कहा. कि— ॥ ४१ ॥ ऐसा वर्त्ताव करना ठीक नहीं है, क्योंकि—दो समय भिक्षा मांगकर तू दूसरे भिक्षा मांगनेवाले विद्यार्थियोंके निर्वाहमें बाधा डालता है, इससे प्रतीत होता है, कि—तू लोभी है, अब आगेसे ऐसा मत करना॥ ४२॥ उपमन्युने उपाध्यायकी इस आज्ञाको मस्तक पर चढ़ाकर कहा, कि—अब आगे से ऐसा नहीं करूँगा, ऐसा कहकर वह फिर गौएं चराने के काममें लगगया और गौएं चराकर सायंकालके समय उपाध्यायके आश्रममें आ उनके सामने खड़ा होगया और प्रणाम किया ॥ ४३ ॥ तब भी हृष्टपुष्ट देखकर उपाध्यायने उससे फिर कहा, कि—हे बेटा उपमन्यु ! मैं तेरी सब भिक्षा लेलेता हूँ और अब तू दूसरी बार भी भिक्षा नही मांगता है, तो भी तू शरीरसे बड़ा हृष्ट पुष्ट रहता है, अतः बता कि—तू किस आधार पर निर्वाह रखता है, इसप्रकार बूझा तब उपमन्युने उपाध्यायको उत्तर दिया कि—हे महाराज ! मैं इन गौओंका दूध पीकर निर्वाह करलेता हूँ, उपाध्यायने कहा, कि--अरे! मेरी आज्ञाके विना तू गौओंका दूध पीलेता है, यह अन्याय करता है, अर्थात् अब तू मेरी आज्ञा विना पाये गौओंका दूध मत पीना ॥ ४४ ॥ ॥ ४५ ॥ जो आज्ञा इस प्रकार प्रतिज्ञा करके वह फिर गौओंको चरानेके काममें प्रवृत्त होगया और फिर एक समय गौओंको चराकर उपाध्यायके घर जा उनके समीपमें खड़ा होगया और उन को प्रणाम किया ॥ ४६ ॥ उपाध्यायने उसको हृष्ट पुष्ट देखकर बूझा, कि

न्यच्चरसि पयो न पिबसि पीवानसि भृशं केनेदानीं वृत्तिं कल्पयसीति ॥ ४७ ॥ स एवमुक्त उपाध्यायं प्रत्युवाच भोः फेनं पिबामि यमिमे वत्सा मातॄणां स्तनात् पिबन्त उद्गिरन्ति ॥ ४८ ॥ तमुपाध्यायः प्रत्युवाच एते त्वदनुकम्पया गुणवन्तो वत्साः प्रभूततरं फेनमुद्गिरन्ति तदेषामपि वत्सानां वृत्त्युपरोधं करोष्येवं वर्त्तमानः फेनमपि भवान्न पातुमर्हतीति स तथेति प्रतिश्रुत्य पुनररक्षद्गाः ॥ ४९ ॥ तथा प्रतिषिद्धो भैक्ष्यं नाश्नाति न चान्यच्चरति पयो न पिबति फेनं नोपयुङ्क्ते स कदाचिदरण्ये क्षुधार्त्तोऽर्कपत्राण्यभक्षयत् ॥ ५० ॥ स तैरर्कपत्रैर्भक्षितैः क्षारतिक्तकटुरूक्षैस्तीक्ष्णविपाकैश्चक्षुष्युपहतोऽन्धो बभूव ततः सोऽन्धोऽपि चंक्रम्यमाणः कूपे पपात ॥ ५१ ॥ अथ तस्मिन्ननागच्छति सूर्य्ये चास्ताचलावलम्बिनि उपाध्यायः शिष्यानवोचत् नायात्युपमन्युः त ऊचुर्वनं गतो गा रक्षितुमिति तानाह उपाध्यायः ॥ ५२ ॥ मयोपमन्युः सर्वतः प्रतिषिद्धः स नि-

---

बेटा उपमन्यु ! तू भिक्षा मांगकर लाता है उसको खाता नहीं, दूसरी बार भिक्षा मांगकर लाता नहीं, और गौओंका दूध भी पीता नहीं है, तो भी तू बड़ा हृष्ट पुष्ट होरहा है, सो बता कि—अब तू किस आधार पर अपना निर्वाह करता है, यह सुनकर उपमन्यने उत्तर दिया कि— महाराज ! गौएं बछड़ोंको दूध पिलाती हैं, उस समय जो झाग गिरपड़ते हैं उनको खाकर ही मैं अपना निर्वाह कर लेता हूँ ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ उपाध्यायने कहा, कि-ओः ! यह शान्त स्वभाव बछड़े तेरे ऊपर दया करके अधिक झाग गिरादेते हैं, अतः इसप्रकार आजीविका करनेसे तू उनकी आजीविका में बाधा डालता है, इसकारण तू उन झागों को खाकर भी निर्वाह मत किया कर, अच्छा अब ऐसा नहीं करूँगा, ऐसा कहकर उपमन्यु फिर गौएं चरानेलगा ॥ ४९ ॥ इस प्रकार गुरुके निषेध करदेने पर उसने भिक्षासे निर्वाह करना छोड़दिया था, दूसरीवार भिक्षा मांगना भी छोड़दी थी, दूध पीना बंद कर दिया था और अब झागोंसे निर्वाह करना भी छोड़ दिया, केवल उपवास करने लगा, एक दिन उसने वनमें भूखसे घबड़ाकर आकके पत्ते खालिये ॥ ५० ॥ खारे, तीखे, कडुए, रूखे तथा पेटमें जलन डालनेवाले आकके पत्ते खानेसे उस की आँखें फूटगई और वह विचारा अंधा होगया, तथापि जंगल में गुरुकी गौओंको चराता हुआ फिरने लगा, एक दिन वनमें गौओंको चराते में फिरते २ एक कुए में जापड़ा ॥ ५१ ॥ सूर्यास्त होजाने पर भी उपमन्यु लौटकर घर नहीं आया, तब आयोदधौम्य उपाध्यायने दूसरे शिष्यसे बूझा, कि—अरे आज उपमन्यु क्यों नहीं आया? शिष्यने उत्तर दिया, कि—महाराज ! आपकी आज्ञासे वह गौएं चराने वनमें गया है, उपाध्यायने उस शिष्यसे कहा, कि—॥ ५२ ॥ मैंने उपमन्यु

यतं कुपितस्ततो नागच्छति चिरं ततोऽन्वेष्य इत्येवमुक्त्वा शिष्यैः सार्द्ध मरण्यं गत्वा तस्याह्वानाय शब्दं चकार भो उपमन्यो क्वासि वत्सैहीति ॥ ५३ ॥ स उपाध्यायवचनं श्रुत्वा प्रत्युवाचोच्चैरयमस्मिन् कूपे पतितो हमिति तमुपाध्यायः प्रत्युवाच कथं त्वमस्मिन् कूपे पतित इति ॥ ५४॥ स उपाध्यायं प्रत्युवाच अर्कपत्राणि भक्षयित्वान्धीभूतोऽस्म्यतः कूपे पतित इति ॥ ५५ ॥ तमुपाध्यायः प्रत्युवाच अश्विनौ स्तुहि तौ देवभिषजौ त्वां चक्षुष्मन्तं कर्त्ताराविति स एवमुक्त उपाध्यायेनोपमन्युरश्विनौ स्तोतुमुपचक्रमे देवावश्विनौ वाग्भिर्ऋग्भिः ॥ ५६ ॥ प्रपूर्वगौ पूर्वजौ चित्रभानू गिरा वाशंसामि तपसा ह्यनन्तौ दिव्यौ सुपर्णौ विरजौ विमाना वधिक्षिपन्तौ भुवनानि विश्वा ॥ ५७॥ हिरण्मयौ शकुनी साम्परायौ

का भोजन सब प्रकार से बंद करदिया है, इसकारण उसको अवश्य ही क्रोध आया होगा, इसी कारण आज वह इतना समय होजाने पर भी नहीं आया है, इसकारण चलो हम उसको ढूंढलावें, इसप्रकार शिष्य सहित धौम्यऋषि वनमें जाकर उपमन्यु को पुकारने लगे कि-अरे उपमन्यु! ओ उपमन्यु! तू कहाँ है ? बेटा यहाँ आ ॥ ५३ ॥ उपाध्यायके पुकारने को सुनकर कूप में से ही उपमन्यु ऊँचे स्वर से बोला, कि—हे गुरु महाराज! मैं इस कूपमें गिरगया हूँ, उपाध्यायने उससे बूझा, कि—बेटा! तू कूपमें कैसे गिरगया? उसने उत्तर दिया कि—महाराज आकके पत्ते खाने से मैं अंधा होगया हूँ, इसकारण फिरते २ कूपमें जापड़ा ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ यह सुनकर गुरुने कहा, कि—बेटा! तो तू देवलोकके वैद्य अश्विनीकुमारोंकी स्तुति कर वह तुझे नेत्रदेंगे, इसप्रकार गुरुके कहने से उपमन्यु, ऋग्वेदकी ऋचाओं से देवता अश्वनीकुमारों की स्तुति करनेलगा ॥ ५६ ॥ हे अश्विनीकुमारो! तुम सृष्टिसे पहिले विद्यमान थे, तुमही सकल भूतों में प्रधान हिरण्य गर्भरूप से उत्पन्न हुए हो, तुमही विचित्र प्रपंचरूप से प्रकट होतेहो, देश काल और अवस्थाके द्वारा तुम्हारा परिमाण नहीं किया जासकता, मैं वाणी और तपस्याके द्वारा तुम्हें आत्मस्वरूपसे पानेकी इच्छा रखता हूँ, तुमही माया और मायारूढ़ चैतन्यरूप से प्रकाशित होते हो, तुम शरीररूपी वृक्षपर पक्षीरूपसे रहते हो, तुम प्रकृतिमें रहनेवाली विक्षेपशक्ति के द्वारा सकल जगत्को रचते हो, सत्त्व-रज और तमोगुणसे रहित हो, मन तथा वाणीके अगोचर हो ॥ ५७ ॥ तुम ज्योतिर्मय, सङ्गरहित, परब्रह्मरूप, जगत्के लय और अधिष्ठानरूप हो, भ्रम और क्षयसे रहित हो, तुम सुन्दर नासिकावाले अर्थात् शारीरिक धर्मवाले हो तो भी कालको जीतते हो, और तुम सूर्यकी सृष्टि करके दिन और रात्रिरूपी श्वेत काले तन्तुओंसे संवत्सररूपी वस्त्रको बुनते

नासत्यदस्रौ सुनसौ वैजयन्तौ। शुक्लं वयन्तौ तरसा सुवेमावधिव्ययन्तावसितं विवस्वतः ॥ ५८ ॥ ग्रस्तां सुपर्णस्य बलेन वर्त्तिकाममुञ्चतामश्विनौ सौभगाय। तावत् सुवृत्तावनमन्तमाययावसत्तमा गा अरुणा उदाऽवहन् ॥ ५९ ॥ षष्टिश्च गावस्त्रिशताश्च धेनव एकं वत्सं सुवते तं दुहन्ति। नाना गोष्ठा विहिता एकदोहनास्तावश्विनौ दुहतो धर्ममुक्थ्यम् ॥ ६० ॥ एका नाभि सप्तशता अराः श्रिता प्रधिष्वन्या विंशतिरर्पिता अराः अनेमिचक्रं परिवर्त्ततेऽजरं मायाश्विनौ समनक्ति चर्षणी ॥६१॥ एकं चक्रं वर्त्तते द्वादशारं षण्णाभिमेकाक्षमृतस्य धारणम्। यस्मिन्देवा अधिविश्वे विषक्तास्तावश्विनौ मुञ्चतो मा विषीदतम् ॥ ६२ ॥ अश्विनाविन्दुममृतं वृत्तभूयौ तिरोधत्तामश्विनौ दासपत्नी। हित्वा

---

हो, और तुम कर्मफल भोगनेके लिये लोकोंको मार्ग दिखाते हो ॥५८॥ जीवरूपी पक्षिणीको परमात्माकी कालशक्ति ने ग्रसरक्खा है, इसकारण उसके मोक्षरूपी महासौभाग्य के लिये तुम अश्विनीकुमाररूप से प्रकट होतेहो, राग आदि विषयोंके वशमें हुए अत्यन्त मूढ़ पुरुष जब तक इन्द्रियोंके अधान होकर बँधे रहते हैं तबतक वह सकल दोषों से रहित आपको देहधारी मानते हैं और तबतक ही वह जन्म मरणको पाया करते हैं, इसकारण मुक्ति पानेका उपाय उत्पत्ति आदिका विजय है ॥ ५९ ॥ दिन-रातरूपी तीनसौ साठ गौएं सबको उत्पन्न करनेवाले तथा सबका संहार करनेवाले एक संवत्सररूपी बछड़े को उत्पन्न करती हैं, तत्त्वके जिज्ञासु पुरुष जिस बछड़ेके द्वारा तत्त्वज्ञानरूपी दूधको दुहते हैं, हे अश्विनीकुमारो! तुम उसही बछड़ेको उत्पन्न करनेवाले हो ॥ ६० ॥ कालरूप चक्रकी संवत्सररूप नाभि है, तिस नाभिके आधारसे रात और दिन मिलकर सात सौ बीस आरे लगेहुए हैं तथा उस कालचक्रमें बारह महीनेरूप बारह प्रधि [ आरोंको थामनेवाले काठ ] लगेहुए हैं, यह नेम रहित कालचक्र निरन्तर घूमा करता है, यह अविनाशी और मायामय है, इसके प्रवर्त्तक तुम ही हो, यह चक्र इस लोक और स्वर्गलोक दोनोका संहार करता है अर्थात् दोनो लोकों के भोग नाशवान् हैं, इस कारण उनकी चाहना कदापि नहीं करनी चाहिये ॥ ६१ ॥ मेष आदि राशिरूप बारह आरे, ऋतुरूपी छः नाभि, संवत्सररूपी एक आँख तथा कर्मका फलरूपी एक आधार वाला एक कालचक्र है, इसमें कालकी अधिष्ठात्री देवीभी रहती है, उस कालचक्रमें से तुम मुझै छुटकारा दो, हम जन्म आदि के दुःखसे परम दुःखी हैं ॥ ६२ ॥ तुम ही विषय आदि प्रपञ्चरूप हो, तुमही कर्मके फलरूप हो, तुम ही

गिरिमश्विनौ गामुदा चरन्तौ तद्वृष्टिमह्ना प्रस्थितौ बलस्य ॥६३॥ युवां दिशो जनयथो दशाग्रे समानं मूर्ध्नि रथयातं वियन्ति । तासां यातमृषयोऽनुप्रयान्ति देवा मनुष्याः क्षितिमाचरन्ति ॥ ६४ ॥ युवां वर्णान्विकुरुथो विश्वरूपांस्तेऽधिक्षिपन्ते भुवनानि विश्वा । ते भानवोऽप्यनुसृताश्चरन्ति देवा मनुष्याः क्षितिमाचरन्ति ॥ ६५ ॥ तौ नासत्यावश्विनौ वां महेऽहं स्रजं च यां बिभृथः पुष्करस्य । तौ नासत्यावमृतावृतावृधा वृते देवास्तत् प्रपदे न सूते ॥ ६६ ॥ सुखेन गर्भं लभेतां युवानौ गतासुरेतत् प्रपदे न सूते । सद्यो जातो मातरमत्ति गर्भस्तावश्विनौ मुञ्चथा जीवसे गाः ॥ ६७ ॥ इत्येवं तेनाभिष्टुतावश्विनावाजग्मतुराहतुश्चैनं प्रीतौ स्व एष तेऽपूपोऽशानेनमिति ॥६८॥ स एवमुक्तः प्रत्युवाच नानृ-

---

आकाश आदिकी लयके कारणभूत हो, तुमही अनादिकाल की अविद्याके दोषसे भोगने योग्य विषयों में इन्द्रियोंका संयोग होनेसे परम हर्षके साथ संसारमें भ्रमण करते हो और परब्रह्म भी तुम ही हो ॥ ६३ ॥ हे अश्विनीकुमारो ! तुमने आरंभ में दश दिशा, सूर्य तथा अन्तरिक्षको रचा है, तथा सूर्यकी दिखाई हुई दिशाएं और काल के अनुसार ऋषिगण वेदोक्त कर्म करते हैं तथा देवता और मनुष्य अपने अपने अधिकार के अनुसार ऐश्वर्योंको भोगते हैं ॥ ६४॥ तुमने पञ्चतन्मात्राकी सृष्टिको उत्पन्न करके उनमें से एकको दूसरेके साथ इकट्ठा करदिया है और उनमें से अनेकों पदार्थ उत्पन्न करे हैं, चौदह भुवन भी उनमें से ही हुए हैं, जीव देह, इन्द्रियें और बुद्धि नामक विकारोंको प्राप्त होनेके अनन्तर विषयोंको भोगते हैं तथा देवता, मनुष्य और पशु आदि सब प्राणी इस पृथ्वीका आश्रय करके रहते हैं ॥ ६५ ॥ हे प्रसिद्ध अश्विनीकुमारो ! मैं तुम्हारी पूजा करता हूँ तथा तुम्हारे रचेहुए आनन्दमय आकाशके सब कार्योंकी भी मैं पूजा करता हूँ, कर्मोंके फलके विना देवता भी किसी प्रकारका फल नहीं पासकते और उन कर्मफलोंको उत्पन्न करनेवाले तथा नित्यमुक्त तुम ही हो ॥६६॥ तुम अन्नके द्वारा पिता तथा माताके मुखसे गर्भ धार कराते हो और उस अन्नका वीर्य विषयेन्द्रियके द्वारा देहमें जाते ही वह फिर जड़ शरीरका रूप धारण करता है और तत्काल उत्पन्न हुआ गर्भ [ बालक ] अपनी माताका स्तन पीने लगता है, हे अश्विनीकुमारो ! जीवनकी इच्छा करनेवाले मुझे मेरे नेत्र देकर अंधेपनसे छुटाइये ॥ ६७ ॥ इसप्रकार उसके स्तुति करनेसे अश्विनीकुमार तहां आये और उपमन्युसे कहा, कि—हम तेरी स्तुति से प्रसन्न हुए हैं और तेरे लिये यह अपूप [पुए ] लाये हैं, इनको तू ले और खाले ॥६८॥

तपूर्वमूचतुर्भगवन्तौ । न त्वहमेतमपूपमुपयोक्तुमुत्सहे गुरवेऽनिवेद्येति ॥ ६९॥ ततस्तमश्विनावूचतुः आवाभ्यां पुरस्तादभवत उपाध्यायेनैवमेवा भिष्टुताभ्यामपूपो दत्त उपयुक्तः स तेनानिवेद्य गुरवे त्वमपि अथैवं कुरुष्व यथाकृतमुपाध्यायेनेति ॥ ७० ॥ स एवमुक्तः प्रत्युवाच एतत् प्रत्यनुनये भवन्तावश्विनौ नोत्सहेऽहमनिवेद्य गुरवेऽपूपमेनमुपयोक्तुमिति ॥ ७१ ॥ तमश्विनावाहतुः प्रीतौ स्वस्तवानया गुरुभक्त्यत उपाध्यायस्य ते कार्ष्णायसा दन्ता भवतोऽपि हिरण्मया भविष्यन्ति चक्षुष्मांश्च भविष्यसि श्रेयश्चावाप्स्यसीति ॥७२॥ स एवमुक्तोऽश्विभ्यां लब्धचक्षुरुपाध्यायसकाशमागम्योपाध्यायमभ्यवादयत् ॥७३॥ आचचक्षे च स चास्य प्रीतिमान्बभूव आह चैनं यथाश्विनावाहतुस्तथा त्वं श्रेयोऽवाप्स्यसीति ॥ ७४ ॥ सर्वे च ते वेदाः प्रतिभास्यन्ति सर्वाणि च धर्मशास्त्राणीति एवा तस्यापि परीक्षोपमन्योः ॥ ७५ ॥ अथापरः शिष्यस्तस्यैवा

---

अश्विनीकुमारोंके ऐसा कहने पर उपमन्युने उत्तर दिया, कि—हे अश्विनीकुमारो ! आप असत्य नहीं बोलते हैं, परन्तु यह पुए मैं अपने गुरुको निवेदन किये विना नहीं खाना चाहता ॥ ६९ ॥ उपमन्युकी यह बात सुनकर अश्विनीकुमारोंने कहा, कि—पहिले तेरे गुरुने इसीप्रकार हमारी स्तुति करी थी और उस समय हमने उनको भी यही पुए दिये थे, जिनको कि—उन्होंने अपने गुरुको अर्पण किये विना खालियाथा, इसकारण जैसा तेरे गुरुने किया था तैसा ही तू कर ॥७०॥ अश्विनी कुमारोंके ऐसे कहनेको सुनकर उपमन्युने उनसे कहा, कि-हे अश्विनीकुमारो ! मैं आपसे विनय करताहूँ, कि—अपने गुरुको निवेदन किये विना इन पुओंको नहीं खाना चाहता ॥ ७१ ॥ इस पर अश्विनी कुमारोंने कहा, कि-तेरी ऐसी गुरुभक्तिसे हम तेरे ऊपर परम प्रसन्न हैं, तेरे गुरुके दाँत लोहेकी समान काले हैं परन्तु तेरे दांत सुवर्णकी समान चमकदार होंगे, हे बेटा ! जा तेरी आंखें अच्छी होजायँगी और तेरा कल्याण होगा ॥ ७२॥ अश्विनी कुमारोंके इसप्रकार कहने ( वरदान देने ) से उपमन्यु तत्काल सुआखा होकर देखनेलगा और अपने गुरुके पास जाकर उनको प्रणाम किया ॥ ७३ ॥ और उनसे सब वृत्तान्त कहा, कि—जिसको सुनकर गुरु बडे प्रसन्न हुए और उससे कहा कि-कि अश्विनीकुमारोंने तुझै जैसा वरदान दिया है उसके अनुसार तेरा कल्याण होगा ॥ ७४ ॥ और सकल वेद तथा संपूर्ण धर्मशास्त्र तुझै सर्वदा उपस्थित रहकर प्रकाशित रहेंगे, इस प्रकार उपमन्युकी परीक्षा पूरी हुई ॥ ७५ ॥ आयोद धौम्यके तीसरे शिष्यका नाम वेदःथा, गुरुने एक दिन उसको आज्ञा दी कि—बेटा

योदधौम्यस्य वेदो नाम तमुपाध्यायः समादिदेश वत्स वेद इहास्यतां तावन्मम गृहे कञ्चित्कालं शुश्रूषुणा च भवितव्यं श्रेयस्ते भविष्यतीति ॥ ७६ ॥ स तथेत्युक्त्वा गुरुकुले दीर्घकालं गुरुशुश्रूषणपरोऽवसत् गौरिव नित्यं गुरुणा धूर्षु नियोज्यमानः शीतोष्णक्षुत्तृष्णादुःखसहः सर्वत्राप्रतिकूलस्तस्य महता कालेन गुरुः परितोषं जगाम ॥ ७७ ॥ तत्परितोषाच्च श्रेयः सर्वज्ञतां चावाप एषा तस्यापि परीक्षा वेदस्य ॥७८॥ स उपाध्यायेनानुज्ञातः समावृत्तस्तस्माद्गुरुकुलवासाद्गृहाश्रमं प्रत्यपद्यत ॥ ७९॥ तस्यापि स्वगृहे वसतस्त्रयः शिष्या बभूवुः स शिष्यान्न किञ्चदुवाच कर्म वा क्रियतां गुरुशुश्रूषा वेति ॥ ८० ॥ दुःखाभिज्ञो हि गुरुकुलवासस्य शिष्यान् परिक्लेशेन योजयितुं नेयेष ॥ ८१ ॥ अथ कस्मिंश्चित्काले वेदं ब्राह्मणं जनमेजयः पौष्यश्च क्षत्रियावुपेत्य वरयित्वोपाध्यायं चक्रतुः ८२ स कदाचिद्याज्यकार्य्येणाभिप्रस्थित उत्तङ्कनामानं शिष्यं नियोजयामास ॥ ८३ ॥ भो यत्किञ्चिदस्मद्गृहे परिहीयते तदिच्छाम्यहमपरिहीयमानं

---

वेद ! तू मेरे घरमें रहकर मुझ अपने गुरुकी सेवा कर, इसमें ही तेरा कल्याण होगा ॥ ७६ ॥ इसप्रकार गुरुके कहने पर "बहुत अच्छा" कहकर वेद, उनकी आज्ञानुसार गुरुकुल में रहकर चिरकाल पर्यन्त गुरुसेवा करता रहा, गुरु नित्य बैलकी समान उसको काम धंधेके जुएमें जोतते रहे और वह उस बोझेको अपने कन्धे पर लियेहुए, सरदी, गरमी, भूख, प्यास आदि दुःखोंको सहता हुआ, सब कामोंको गुरुकी इच्छानुसार करनेलगा, ऐसा करते२ बहुत समय बीत गया, तब गुरु उसके ऊपर प्रसन्न हुए ॥७६॥ ७७॥ गुरुके प्रसन्न होनेसे वेद कल्याण और सर्वज्ञपनेको प्राप्त हुआ, इसप्रकार वेदकी परीक्षा भी पूरीहुई ॥ ७८ ॥ तब वेदने गुरुकी आज्ञासे विद्याभ्यासको समाप्त किया और गुरुके घरका वास छोड़कर अपने घरको चलागया तथा गृहस्थाश्रममें पड़गया, अपने घर रहतेहुए उसके पास भी तीन विद्यार्थी पढ़नेको आये गुरुके घर रहनेके दुःखको जाननेवाले वेदने, उनको किसी समय भी अपने घरका काम अथवा गुरुसेवा करनेको नहीं कहा, क्योंकि—वह शिष्योंको दुःख देना नहीं चाहता था ॥ ७९-८१ ॥ कुछ समय बीतजाने पर एक दिन जनमेजय और पौष्य यह दो क्षत्रिय उस वेद नामक ब्राह्मणके घर आये और उन्हाने वेदको उपाध्याय बनालिया ॥ ८२ ॥ एक समय किसी यज्ञविषयक कामके निमित्त इन वेदको बाँहर जानेका अवसर पड़ा उस समय इन्होने अपने तीन शिष्योंमेंसे उत्तंक नामक शिष्यको अपने पास बुलाकर कहा, कि—॥ ८३ ॥ हे बेटा उत्तङ्क ! मेरे घरमें यदि कुछ काम होय

भवता क्रियमाणमिति स एवं प्रतिसन्दिश्योत्तङ्कं वेदः प्रवासं जगाम ८४
अथोत्तङ्कः शुश्रूषुर्गुरुनियोगमनुतिष्ठमानो गुरुकुले वसतिस्म । स तत्र
वसमान उपाध्यायस्त्रीभिः सहिताभिराहूयोक्तः ॥ ८५ ॥ उपाध्यायानी
ते ऋतुमती उपाध्यायश्च प्रोषितोऽस्या यथायमृतुर्वन्ध्यो न भवति तथा
क्रियतामेषा विषीदतीति ॥ ८६ ॥ एवमुक्तस्ताः स्त्रियः प्रत्युवाच न मया
स्त्रीणां वचनादिदमकार्य्यं करणीयं न ह्यहमुपाध्यायेन सन्दिष्टोऽकार्य्य
मपि त्वया कार्य्यमिति ॥ ८७ ॥ तस्य पुनरुपाध्यायः कालान्तरेण गृह-
माजगाम तस्मात् प्रवासात् स तु तद्वृत्तं तस्याशेषमुपलभ्य प्रीति-
मानभूत् ॥ ८८ ॥ उवाच चैनं वत्सोत्तङ्क किन्ते प्रियं करवाणीति धर्मतो
हि शुश्रूषितोऽस्मि भवता तेन प्रीतिः परस्परेण नौ सम्वृद्धा तदनुजाने
भवन्तं सर्वानेव कामानवाप्स्यसि गम्यतामिति ॥ ८९ ॥ स एवमुक्तः
प्रत्युवाच किन्ते प्रियं करवाणीति एवमाहुः॥९०॥यश्चाधर्मेण वै ब्रूया-

---

अथवा कोई वस्तु न रहै तो वह लादेना, उसको कम न होने देना, यह
मेरी इच्छा है, इसप्रकार उत्तङ्कको आज्ञा देकर वेद परदेशको चलागया
॥८४॥ और गुरुसेवाकी इच्छा करनेवाला उत्तङ्क गुरुके घर रहकर उन
की आज्ञाका पालन करनेलगा, गुरुके घर रहते समय एकदिन गुरुकी
सब स्त्रियोंने इकट्ठी होकर उत्तंकको बुलाया और कहा कि-॥ ८५ ॥
हे उत्तङ्क ! तेरे उपाध्यायकी स्त्री ऋतुमती है, उपाध्याय परदेश गए
हैं, इसकारण तू ऐसा कर कि—जिसमें उनका ऋतु व्यर्थ न जाय,
क्योंकि—गुरुपत्नीको ऋतुके व्यर्थ जानेकी चिन्ता है ॥ ८६ ॥ इस
प्रकार स्त्रियोंने कहा, तब उत्तङ्कने उनको उत्तर दिया कि मैं
स्त्रियोंके कहनेसे यह काम नहीं करसकता और उपाध्यायने मुझै
यह आज्ञा भी नहीं दी है, कि—तू अयोग्य काम भी करदेना ॥ ८७ ॥
कुछ दिनो पीछे गुरु परदेशसे लौटकर घर आये तब शिष्यके उस सब
वृत्तान्तको जानकर बहुत ही प्रसन्न हुए॥ ८८॥ और उन्होने उत्तङ्क
को बुलाकर कहा, कि—हे बेटा उत्तङ्क ! बता, मैं तेरा क्या शुभ करूँ ?
तूने धर्मानुसार मेरी सेवा करी है, इसकारण हमारी तेरी प्रीतिमें पर-
स्पर वृद्धि हुई है, अब मैं तुझै घर जानेकी आज्ञा देताहूँ और आ-
शीर्वाद देताहूँ कि-तेरी सब मनोकामनाएं पूरी होंगी, अब तू घरको
जा ॥९१॥ गुरुके ऐसा कहने पर उत्तङ्कने कहा कि-मैं आपका कौनसा
प्रिय काम करूँ ? आप अपनी इच्छानुसार कोई अपना प्रिय काम
करनेको दीजिये, क्योंकि—विद्वानोंने ऐसा कहा है, कि— जो शिष्य
विद्या पढ़कर गुरुदक्षिणा नहीं देता है और जो गुरु पढ़ाकर दक्षिणा
नहीं लेता है, इन दोनोमेंसे एकको अधर्म होताहै और दूसरा

यश्चाधर्मेण पृच्छति तयोरन्यतरः प्रैति विद्वेषं चाधिगच्छति ॥ ९१ ॥ सोऽहमनुज्ञातो भवता इच्छामीष्टं गुर्वर्थमुपहर्तुमिति तेनैवमुक्त उपाध्यायः प्रत्युवाच वत्सोत्तंक उष्यतां तावदिति ॥ ९२ ॥ स कदाचिदुपाध्यायमाहोत्तङ्कः आज्ञापयतु भवान् किं ते प्रियमुपहरामि गुर्वर्थमिति ९३ तमुपाध्यायः प्रत्युवाच वत्सोत्तङ्क बहुशोमाञ्चोदयसि गुर्वर्थमुपहरामीति तद्गच्छैनां प्रविश्योपाध्यायानीं पृच्छ किमुपहरामीति एषा यद् ब्रवीति तदुपहरस्वेति९४स एवमुक्तो उपाध्यायेनोपाध्यायानीमपृच्छत् भगवत्युपाध्यायेनास्म्यनुज्ञातो गृहं गन्तुमिच्छामीष्टं ते गुर्वर्थमुपहृत्यानृणो गन्तुमिति ॥ ९५ ॥ तदाज्ञापयतु भवती किमुपहरामि गुर्वर्थमिति सैवमुक्तोपाध्यायानी तमुत्तंकं प्रत्युवाच गच्छ पौष्यं प्रति राजानं कुण्डले भिक्षितुं तस्य क्षत्रियया पिनद्धे ते आनयस्व ॥ ९६ ॥ चतुर्थेऽहनि पुण्यकं भविता ताभ्यामावद्धाभ्यां शोभमाना ब्राह्मणान् परिवेष्टुमिच्छामि तत्सम्पादयस्व एवं हि कुर्वतः श्रेयो भवितान्यथा कुतः श्रेय इति ॥ ९७ ॥ स एव

---

द्वेषभावको प्राप्त होताहै अर्थात् दक्षिणा न लेनेसे आप अधर्मके भागी होंगे और मुझे आपके ऊपर द्वेष आवेगा कि—गुरुने मुझे कृतार्थ नहीं किया॥९०॥९१॥इसकारण आपकी आज्ञा होने पर मैं आपको प्रियसे प्रिय गुरुदक्षिणा देना चाहता हूँ, शिष्यके ऐसे कथनको सुनकर उपाध्याय वेदने उत्तर दिया कि—बेटा उत्तङ्क! तब तो तू थोडे दिनो यहां ही रहजा ॥ ९२ ॥ कुछ दिनो रहनेके अनन्तर एक दिन उत्तङ्कने गुरुसे बूझा, कि–मैं आपको प्रिय लगनेवाली क्या गुरुदक्षिणा दूं? उसकी मुझे आज्ञा दीजिये ॥ ९३ ॥ गुरुने उससे कहा. कि—हे बेटा उत्तङ्क! तूने पढ़ा है, उसके बदलेमें गुरुदक्षिणा देनेके लिये तू मुझ से बार २ कहा करता है तो अच्छा बेटा तू भीतर जा और अपनी गुरुमाता से बूझ, कि—क्या गुरु दक्षिणा दूं ?, वह जो कुछ कहै सोही ले आना, गुरुके ऐसा कहनेपर उत्तंक घरके भीतर के खंड में गुरुमाता के पास गया और उनसे इसप्रकार बूझा कि—हे भगवति!मेरे गुरुने मुझे घरजानेकी आज्ञादी है,सो मैं इच्छित दक्षिणा देकर गुरुके ऋणसे मुक्त होनेपर घरजाना चाहता हूँ,इसकारण तुम आज्ञा करो, कि—गुरुजी के लिये क्या दक्षिणा लाकर दूँ ? इसप्रकार बूझने पर गुरुपत्नी ने उत्तंक को उत्तर दिया कि–हे उत्तंक! तू पौष्य राजाके यहाँ जा और उसकी रानी जो कुण्डल पहररही है, उनको मांग ला ॥ ९४—९५ ॥ आजसे चौथे दिन पुण्यक नामका व्रत होगा उस दिन उन दोनो कुण्डलों को पहर, शृङ्गार करकै मैं ब्राह्मणों को परोसना चाहती हूँ, इसकारण तू इस कामको पूराकर, इस काम को करदेनेसे तेरा कल्याण होगा,नहींतो श्रेय कैसे होसकता है? ॥९७ ॥

मुक्तस्तया प्रातिष्ठतोत्तंकः स पथि गच्छन्नपश्यद्वृषभमतिप्रमाणं तमधिरूढञ्च पुरुषमति प्रमाणमेव स पुरुष उत्तंकमभ्यभाषत ॥९८॥ भो उत्तंकैतत् पुरीषमस्य वृषभस्य भक्षयस्वेति स एवमुक्तो नैच्छत् ॥ ९९ ॥ तमाह पुरुषो भूयो भक्षयस्वोत्तंक माविचारयोपाध्यायेनापि ते भक्षितं पूर्वमिति ॥ १०० ॥ स एवमुक्तो वाढमित्युक्त्वा तदा तद्वृषभस्य मूत्रं पुरीषञ्च भक्षयित्वोत्तंकः स संभ्रमादुत्थित एवापोऽपस्पृश्य प्रतस्थे ॥१०१॥ यत्र स क्षत्रियः पौष्यस्तमुपेत्यासीनमपश्यदुत्तंकं स उत्तंकस्तमुपेत्याशीर्भिरभिनंद्योवाच ॥ १०२ ॥ अर्थी भवन्तमुपागतोऽस्मीति स एनमभिवाद्योवाच भगवन् पौष्यः खल्वहं किंकरवाणीति ॥ १०३॥ स तमुवाच गुर्वर्थे कुण्डलयोरर्थेनाभ्यागतोऽस्मीति ये वै ते क्षत्रियया पिनद्धे कुण्डले ते भवान्दातुमर्हतीति ॥ १०४ ॥ तं प्रत्युवाच पौष्यः प्रविश्यान्तःपुरं क्षत्रिया याच्यतामिति स तेनैवमुक्तः प्रविश्यान्तःपुरं क्षत्रियां नापश्यत् ॥ १०५ ॥ स पौष्यं पुनरुवाच न युक्तं भवताहमनृतेनोपचरितुं न हि ते

---

इसप्रकार गुरुमाता के आज्ञा देते ही उत्तंक, राजा पौष्यकी राजधानी की ओरको चलदिया, मार्ग में जातेहुए उसने एक बहुतही बड़ा बैल और उसके ऊपर एक प्रचण्ड शरीर वाले पुरुषको बैठा हुआ देखा, उस पुरुषने उत्तंकसे कहा, कि-॥९८॥ हे उत्तंक ! तू इस बैलके गोवरको खा, परन्तु उत्तङ्क उसके खानेको राजी नहीं हुआ, तब उस पुरुष ने फिर कहा, कि—हे उत्तंक ! तू मनमें किसी प्रकारका विचार न करकै इस बैलके गोवरको भक्षण कर, पहिले तेरे गुरुने भी इसका गोवर खाया था ॥ ९९—१०० ॥ ऐसा कहने पर बहुत अच्छा कहकर, उत्तंकने उस समय तिस बैलका गोवर खाया और मूत्र पिया तथा पीछेसे जलका आचमन करकै घबड़ाया हुआ उठा और अपने मार्गसे चलदिया ॥ १०१ ॥ और जहाँ राजा पौष्य रहता था, तहां उस के नगरमें आया, राजभवनमें जाते ही उसने राजा पौष्यको सिंहासन पर बैठा हुआ देखा और समीप में जा आशीर्वाद दे इस प्रकार कहा कि—॥ १०२ ॥ हे राजन् ! मैं कुछ चाहता हूँ और आपके पास याचना करनेको आया हूँ, राजा पौष्यने उसको प्रणाम करकै कहा, कि—हे भगवन् ! मेरा नाम राजा पौष्य है, कहिये हैं आपका क्या प्रिय कार्य करूँ ? आज्ञा दीजिये, उत्तंकने कहा, कि—मैं यहां गुरुदक्षिणाके लिये कुण्डल माँगने आया हूँ, इसकारण आपकी रानी जिन दो कुण्डलोंको पहर रही है, वहा दोनो कुण्डल आप मुझै देदैं यह उचित है ॥ १०३ ॥ १०४ ॥ राजा पौष्यने उससे कहा, कि-तब तो आप रणवास में जाकर रानीसे याचना करिये, पौष्यके इसप्रकार कहने पर उत्तंक अन्तःपुरमें गया, परन्तु तहाँ रानीको नही देखा ॥ १०५ ॥ उसने फिर

ऽन्तःपुरे क्षत्रिया सन्निहिता नैनां पश्यामि ॥ १०६ ॥ स एवमुक्तः पौष्यः क्षणमात्रं विमृश्योत्तंकं प्रत्युवाच नियतं भवानुच्छिष्टः स्मर तावन्न हि सा क्षत्रिया उच्छिष्टेनाशुचिना शक्या द्रष्टुं पतिव्रतात्वात् सैषा नाशुचे र्दर्शनमुपैतीति ॥ १०७॥ अथैवमुक्त उत्तंकः स्मृत्वोवाचास्ति खलु मयो-त्थितेनोपस्पृष्टं शीघ्रं गच्छता चेति १०८ तं पौष्यः प्रत्युवाच एष ते व्यतिक्रमो नोत्थितेनोपस्पृष्टं भवतीति शीघ्रं गच्छता चेति॥१०९॥ अथोत्तंकस्तं तथेत्युक्त्वा प्राङ्मुख उपविश्य सुप्रक्षालितपाणिपादवदनो निःशब्दा-भिरफेनाभिरनुष्णाभिर्हृद्गताभिरद्भिस्त्रिः पीत्वा द्विः परिमृज्य खान्यद्भि-रुपस्पृश्य चान्तःपुरं प्रविवेश ॥ ११० ॥ ततस्तां क्षत्रियामपश्यत् सा च दृष्ट्वैवोत्तंकं प्रत्युत्थायाभिवाद्योवाच स्वागतं ते भगवन्नाज्ञापय किंकर-वाणीति ॥१११॥ स तामुवाचैते कुण्डले गुर्वर्थं मे भिक्षिते दातुमर्हसीति

---

लौटकर राजा पौष्यसे कहा, कि—महाराज ! मुझे झूठे हंसी ठट्ठेमें उड़ाना आपको शोभा नहीं देता, आपकी रानी रणवासमें नहीं है, क्योंकि—मैंने रानीजीको तहां नहीं देखा ॥ १०६ ॥ उत्तंकके इस प्रकार कहने पर राजाने क्षणभर विचार कर उत्तर दिया, कि—हे भगवन् ! आप ध्यान दे लीजिये, कि—आप पहिले किसी अपवित्र वस्तुके संगसे अपवित्र तो नहीं होगए हैं ? क्योंकि—मेरी रानी पति-व्रता है और उसको उच्छिष्ट तथा अपवित्र पुरुष नहीं देखसकता, इतना ही नहीं, किंतु वह स्वयं भी, जो अपवित्र हो उसको दर्शन नहीं देती ॥ १०७ ॥ इसपर विचार करके उत्तंक बोला कि–हाँ ठीक, है ऐसा हुआ है, क्योंकि—मैं शीघ्रतामें था, इसकारण मार्ग में मैंने खड़े २ ही आचमन किया था ॥१०८॥ राजा पौष्यने कहा कि—आपसे यही व्यतिक्रम हुआ है, पुरुष खड़ा २ वा शीघ्रता में जाता२ ठीक आचमन नहीं करसकता, तदनन्तर उत्तंककी बात राजाके कथनसे मिलजाने पर उत्तंक पूर्वकी ओरको मुखकरके नीचे बैठगया और हाथ, पैर तथा मुख को ठीक २ धोकर, हृदय पर्यन्त पहुँचने योग्य, बिना झागोंके शीतल और स्वच्छ जलसे तीनबार आचमन किया, तदनन्तर जलसे इन्द्रियों का स्पर्श करके शुद्ध हुआ और फिर अन्तःपुरमें जापहुँचा॥१०९॥११०॥ तहाँ रानी भीतर ही बैठी हुई दीखी, वह उत्तंकको देखते ही खड़ी होगई, और प्रणाम करके विनयके साथ कहनेलगी, कि–आप आनन्द से तो आये, हे भगवन् ! आज्ञा करिये आपकी किस आज्ञाका पालन करूँ ? ॥ १११ ॥ यह सुनकर उत्तंकने रानीसे कहा, कि–हेभगवति! गुरु दक्षिणामें देनेके लिये मैं आपके कुण्डल माँगनेको आया हूँ, वह मुझे मिलजाने चाहियें; रानी उसकी गुरुभक्तिको देखकर प्रसन्न हुई और वह

सा प्रीता तेन तस्य सद्भावेन पात्रोयमनतिक्रमणीयश्चेति मत्वा ते कुण्डले ऽवमुच्यास्मै प्रायच्छदाह चैनमेते कुण्डले तक्षको नागराजः सुभृशं प्रार्थयत्यप्रमत्तो नेतुमर्हसीति ॥ ११२॥ स एवमुक्तस्तां क्षत्रियां प्रत्युवाच भवती सुनिर्वृता भव न मां शक्रस्तक्षको नागराजो धर्षयितुमिति ११३ स एवमुक्त्वा तां क्षत्रियामामन्त्र्य पौष्यसकाशमागच्छत् आह चैनं भोः पौष्य प्रीतोऽस्मीति तमुत्तंकं पौष्यः प्रत्युवाच ॥ ११४ ॥ भगवंश्चिरेण पात्रमासाद्यते भवांश्च गुणवानतिथिस्तदिच्छे श्राद्धं कर्त्तुं क्रियतां क्षण इति ॥ ११५ ॥ तमुत्तंकः प्रत्युवाच कृतक्षण एवास्मि शीघ्रमिच्छामि यथोपपन्नमुपस्कृतं भवतेति स तथेत्युक्त्वा यथोपपन्नेनान्नेनैनं भोजयामास ॥११६॥ अथोत्तंकः सकेशं शीतमन्नं दृष्ट्वा अशुच्येतदिति मत्वा तं पौष्यमुवाच यस्मान्मे अशुच्यन्नं ददासि तस्मादन्धो भविष्यसीति ११७ तं पौष्यः प्रत्युवाच यस्मात्त्वमप्यदुष्टमन्नं दूषयसि तस्मात्त्वमनपत्यो

---

सुपात्र ब्राह्मण निराश नहीं जाना चाहिये,ऐसा विचारकर अपने दोनो कुण्डल उतार उसको देदिये और कहा, कि-सर्पोंका राजा तक्षक इन कुण्डलोंको पानेके लिये अनेकों बार प्रार्थना करचुका है, इसकारण आप इन कुण्डलोंको बहुत सावधानीके साथ लेजायँ ॥ ११२ ॥ रानी के इसप्रकार कहने पर उत्तंकने कहा, कि—हे भगवति ! आप इसके लिये निश्चिन्त रहैं, नागोंका राजा तक्षक मेरा पराजय नहीं करसकता ॥ ११३ ॥ इसप्रकार कह रानीकी आज्ञा लेकर उत्तंक राजा पौष्यके पास आया और उससे कहा, कि—हे राजन् ! मैं बड़ा सन्तुष्ट हुआ हूँ, तब पौष्यने उत्तंकसे कहा, कि-॥ ११४ ॥ हे भगवन् ! चिरकालमें कोई पात्र पुरुष मिलजाता है, आप गुणवान् अतिथि हैं, इसकारण मैं श्राद्ध करना चाहता हूँ आप क्षणभर यहीं आराम करिये ॥ ११६ ॥ उत्तंकने राजाको उत्तर दिया,कि-अच्छा मैं क्षणभर रुकाहुआ हूँ और आशा करता हूँ,कि-आप मेरे लिये समयानुसार उपस्थित पवित्र और शुद्ध भोजन शीघ्र मँगावेंगे, राजाने बहुत अच्छा कहकर उसीसमय उत्तंकके लिये तयार भोजन मँगाया ॥ ११६ ॥ उत्तंकने ठंढा और बाल पड़ाहुआ देखकर उस अन्नको अपवित्र समझा और राजा पौष्यको शाप दिया, कि—तू अपवित्र अन्न देताहै, इसकारण अन्धा होजायगा ॥ ११७ ॥ राजा पौष्यने उसको बदलेमें शाप दिया, कि—तू पवित्र अन्नको अपवित्र बताता है, इसकारण तेरा वंशलोप होजायगा, इस पर उत्तंक कहउठा, कि—देख तूने अपवित्र अन्न अर्पण करके भी शापके बदलेमें शाप दिया है, यह तेरा काम उचित नहीं हुआ, तू इस अन्न के दोष को अपने नेत्रों से प्रत्यक्ष देखले, तब

भविष्यसीति तमुत्तङ्कः प्रत्युवाच ॥ ११८ ॥ न युक्तं भवताऽन्नमशुचि दत्वा प्रतिशापं दातुं तस्मादन्नमेव प्रत्यक्षीकुरु ततः पौष्यस्तदन्नमशुचि दृष्ट्वा तस्याशुचिभावमपरोक्षयामास ॥ ११९ ॥ अथ तदन्नं मुक्तकेश्या स्त्रियो-पहृतमनुष्णं सकेशं चाशुच्यतदिति मत्वा तमृषिमुत्तंकं प्रसादयामास ॥ १२० ॥ भगवन्नेतदज्ञानादन्नं सकेशमुपाहृतं शीतं तत् क्षामये भवन्तं न भवेयमंध इति तमुत्तङ्कः प्रत्युवाच ॥ १२१ ॥ न मृषा ब्रवीमि भूत्वा त्व-मन्धो न चिरादनन्धो भविष्यसीति ममापि शापो भवता दत्तो न भवे-दिति ॥ १२२ ॥ तं पौष्यः प्रत्युवाच न चाहं शक्तः शापं प्रत्यादातुं न हि मे मन्युरद्याप्युपशमङ्गच्छति किञ्चैतद्भवता न ज्ञायते यथा ॥ १२३ ॥ नव-नीतं हृदयं ब्राह्मणस्य वाचि क्षुरो निशितस्तीक्ष्णधारः । तदुभयमेतद्वि-परीतं क्षत्रियस्य वाङ्नवनीतं हृदयं तीक्ष्णधारमिति ॥ १२४ ॥ तदेवं गते न शक्तोहं तीक्ष्णहृदयत्वात्तं शापमन्यथाकर्त्तुं गम्यतामिति तमुत्तङ्कः प्रत्युवाच भवताहमन्नस्याशुचिभावमालक्ष्य प्रत्यनुनीतः प्राक्तेऽभिहि-

---

राजा पौष्यने उस अन्नको अपवित्र देखकर उसकी अपवित्रताको स्पष्ट मानलिया ॥ ११८ ॥ ११९ ॥ और उस अन्नको खुले केशोंवाली स्त्रीने बनाया था एवं बालपड़ा हुआ तथा ठण्ढा अन्न अपवित्र मानाजाता है, ऐसा समझकर राजा पौष्य उत्तंक ऋषिको प्रसन्न करता हुआ कहने लगा, कि—॥ १२० ॥ हे भगवन् ! यह ठंडा और बाल पड़ाहुआ अन्न आपको अनजान में परोसागया है, इसकारण मैं आपसे याचना करता हूँ, कि—मैं अन्धा न होऊँ, उत्तंकने राजाको उत्तर दिया, कि-॥ १२१ ॥ मैं जो कुछ कहता हूँ वह मिथ्या नहीं होता, इसकारण तुम अन्धे होकर थोड़े ही दिनोंमें समाक्ष होजाओगे, परन्तु तुमने भी मुझे जो शाप दिया है उसको निवारण करो ॥ १२२ ॥ राजा पौष्यने कहा कि—मैं अपने शापको नहीं लौटासकता, क्योंकि-अभीतक मेरा क्रोध नहीं उतरा है और क्या आप यह नहीं जानते हैं कि—ब्राह्मणका हृदय मक्खनकी समान अत्यन्त कोमल होता है और वाणी पैनी धारवाले छुरेकी समान बड़ी तीक्ष्ण होती है, परन्तु क्षत्रिय में यह दोनो बात उलटी होती हैं अर्थात् क्षत्रियों की वाणी मक्खनकी समान कोमल और हृदय छुरेकी धारकी समान बड़ा तीखा होता है, सो मैं स्वाभा-विक तीक्ष्णभावके कारण अपने दियेहुए शापको पलट नहीं सकता, हे महाराज ! अब आप पधारें, राजाके ऐसे वचनोंको सुनकर उत्तङ्कने राजासे कहा, कि—मुझे भोजन के निमित्त दियेहुए अन्नको अपवित्र समझकर तूने मेरी प्रार्थना करी, तिससे पहिले तूने मुझसे कहा था, कि—तू शुद्ध अन्नको दोष लगाता है इसकारण पुत्ररहित होगा, परंतु

तन् ॥ १२५ ॥ यस्माददुष्टमन्नं दूषयसि तस्मादनपत्यो भविष्यसीति दुष्टे चान्नेनैष मम शापो भविष्यतीति ॥ १२६ ॥ साधयामस्तावदित्युक्त्वा प्रातिष्ठतोत्तङ्कः ते कुण्डले गृहीत्वा सोऽपश्यदथ पथि नग्नं क्षपणकमागच्छन्तं मुहुर्मुहुर्दृश्यमानमदृश्यमानञ्च ॥ १२७ ॥ अथोत्तङ्कस्ते कुण्डले सन्न्यस्य भूमावुदकार्थं प्रचक्रमे एतस्मिन्नन्तरे स क्षपणकस्त्वरमाण उपसृत्य ते कुण्डले गृहीत्वा प्राद्रवत् ॥ १२८ ॥ तमुत्तङ्कोऽभिसृत्य कृतोदककार्य्यः शुचिः प्रयतो नमो देवेभ्यो गुरुभ्यश्च कृत्वा महता जवेन तमन्वयात् ॥ १२९ ॥ तस्य तक्षको दृढमासन्नः स तं जग्राह गृहीतमात्रः स तद्रूपं विहाय तक्षकस्वरूपं कृत्वा सहसा धरण्यां विवृतं महाबिलं प्रविवेश ॥ १३० ॥ प्रविश्य च नागलोकं स्वभवनमगच्छत् अथोत्तङ्कस्तस्याः क्षत्रियाया वचः स्मृत्वा तं तक्षकमन्वगच्छत् ॥ १३१ ॥ स तद्बिलं दण्डकाष्ठेन चखान न चाशकत् तं क्लिश्यमानमिन्द्रोऽपश्यत्स वज्रं प्रेषयामास ॥ १३२ ॥ गच्छास्य ब्राह्मणस्य साहाय्यं कुरुष्वेति । अथ

---

हे राजन् ! वह अन्नतो अपवित्र था ( सो मैंने पवित्र अन्नको दोष नहीं लगाया है इसकारण ) तेरा शाप मुझे दुःख नहीं देसकेगा, इसबात का मुझे निश्चय है ॥ १२३-१२६ ॥ अब मैं अपना काम साधन करूँगा, ऐसा कहकर रानीके दोनो कुण्डल लियेहुए उत्तंक तहाँसे चलदिया, मार्गमें जाते २ उत्तङ्कने एक नंगे क्षपणकको अपनी ओरको आताहुआ देखा, वह क्षपणक किसी क्षण में दीखता था और किसी क्षणमें अन्तर्धान होजाता था ॥ १२७ ॥ उसी समय उत्तङ्क उन दोनो कुण्डलों को भूमिपर रखकर शौच आचमन आदिके निमित्त सरोवर पर गया, इतने ही में वह क्षपणक दौड़ता २ तहाँ आया और कुण्डलोंको लेकर झटपट तहाँसे भाग गया ॥ १२८ ॥ न्हा धो पवित्र होकर. देवता तथा पितरोंको नमस्कार करके उत्तङ्क बड़े वेगसे उस क्षपणक के पीछे भागने लगा ॥ १२९ ॥ देखते देखते क्षपणक बहुत समीप आलगा और उसको पकड़लिया, परन्तु पकड़ते क्षणही वह क्षपणकका रूप त्यागकर तक्षक बनगया और तुरन्त ही पृथ्वी में एक बड़ी और विशाल दरार खुलीहुई थी उसमें घुसगया ॥ १३० ॥ और उसमें को होकर वह नागलोक में अपने भवन में जापहुँचा, उस समय उत्तंकको रानी की कही हुई बात याद आई और वह तक्षकके पीछे२ जानेको तयार हुआ ॥ १३१ ॥ और उस दरारको चौडी करनेके निमित्त अपनी लठियासे खोदने लगा, परन्तु वह किसीप्रकार भी उसको खोदने में सफलमनोरथ नहीं हुआ तब उसके न खुदनेसे उदास होगया, इन्द्रने उत्तंकको दुःखित होतेहुए देख अपने अस्त्र वज्रको बुलाकर कहा, कि—हे वज्र !

वज्रं दण्डकाष्ठमनुप्रविश्य तद्बिलमदारयत् ॥ १३३ ॥ तमुत्तंकोऽनुविवेश तेनैव बिलेन प्रविश्य च तं नागलोकमपर्य्यंतमनेकविधप्रासादहर्म्यवलभीनिर्य्यूहशतसंकुलमुच्चावचक्रीड़ाश्चर्य्यस्थानावकीर्णमपश्यत्॥ १३४ ॥ स तत्र नागांस्तानस्तुवदेभिः श्लोकैः-ये ऐरावतराजानः सर्पा समितिशोभनाः । क्षरन्त इव जीमूताः सविद्युत्पवनेरिताः ॥ १३५ ॥ सुरूपा बहुरूपाश्च तथा कल्माषकुण्डलाः । आदित्यवन्नाकपृष्ठे रेजुरैरावतोद्भवाः ॥ १३६ ॥ बहूनि नागवेश्मानि गङ्गायास्तीर उत्तरे । तत्रस्थानपि संस्तौमि महतः पन्नगानहम्॥ १३७॥ इच्छेत्कोऽर्कांशुसेनायां चर्तुमैरावतं विना । शतान्यशीतिरष्टौ च सहस्राणि च विंशतिः । सर्पाणां प्रग्रहा यान्ति धृतराष्ट्रोऽयमेजति ॥ १३८ ॥ ये चैनमुपसर्पंति ये च दूर पथङ्गताः । अहमैरावतज्येष्ठभ्रातृभ्योऽकरवं नमः॥ १३९॥ यस्य वासः कुरुक्षेत्रे खाण्डवे चाभवत् पुरा। तं नागराजमस्तौषं कुण्डलार्थाय तक्षकम् ॥ १४० ॥ तक्षकश्चाश्वसेनश्च नित्यं सहचरावुभौ । कुरुक्षेत्रे च

---

तू जाकर उस ब्राह्मण की सहायता कर, तब वज्रने अपने स्वामीकी आज्ञानुसार उस दण्डेमें प्रवेश करके तिस बिलके द्वारको चौड़ा कर दिया तब उत्तंकने उस दरारमें को होकर रसातल में प्रवेश किया और उसी मार्गसे चलते २ नागलोक में जापहुँचा. तहाँ नाना प्रकार के अनेकों देवमन्दिर, राजमहल, हवेलियें, दोनो ओर झुकेहुए छज्जोंवाले घर महल तथा खेल तमाशे के स्थानोंसे खचाखच भरेहुए नागलोक को देखा ॥ १३२—१३४ ॥ तहाँ पहुँचने पर उत्तङ्क इसप्रकार नागोंकी स्तुति करनेलगा, कि—जैसे पवनके प्रेरणा करेहुए बिजलीवाले मेघ जलकी धाराओंको बरसाते हैं तैसेही ऐरावतकी प्रजारूप तथा युद्ध में शोभा पानेवाले सर्पभी तीखी धारों के अस्त्रोंकी वर्षा किया करते हैं ॥ १३५ ॥ सुन्दररूप वाले, बहुरूपी, चित्रविचित्र कुण्डलधारी ऐरावतके वंशमें उत्पन्न हुए हे सर्पो जैसे आकाशमें सूर्य शोभा पाताहै तैसे हा स्वर्ग में तुम शोभा पाते हो॥१३६ ॥ गङ्गाके उत्तर तटपर नागोंके बहुतसे मन्दिर हैं उन सब बड़े २नागोंकी भी मैं स्तुति करताहूँ॥१३७॥ ऐरावतके सिवाय सूर्यकी जाज्वल्यमान किरणो में विचरनेकी कौन इच्छा करेगा ?,जब ऐरावत नागका बड़ा भाई धृतराष्ट्र बाहर जाता है. तब अट्ठाईस सहस्र आठ सर्प अनुचर बनकर उसके पीछे चलते हैं और जो दूरमार्गमें जापहुँचते हैं एवं ऐरावत के छोटे भाई हैं उनको मैं नमस्कार करता हूँ, जिनका निवास पहिले कुरुक्षेत्र के खाण्डव वनमें था ऐसे नागराज तक्षककी मैं कुण्डलोंके लिये स्तुति करता हूँ, तक्षक और अश्वसेन दोनो नित्य साथ रहतेहैं और कुरुक्षेत्रमें आईहुई इक्षुमती

वसन्तौ नदीमिक्षुमतीमनु ॥ १४१ ॥ जघन्यजस्तक्षकस्य श्रुतसेनेति यः श्रुतः । अवसद्यो महद्द्युम्नि प्रार्थयन्नागमुख्यताम् । करवाणि सदा चाहं नमस्तस्मै महात्मने ॥ १४२ ॥ एवं स्तुत्वा स विप्रर्षिरुत्तङ्को भुजगोत्तमान् । नैव ते कुण्डले लेभे ततश्चिन्तामुपागमत् ॥ १४३ ॥ एवं स्तुवन्नपि नागान् यदा ते कुण्डले नालभत्तदापश्यत् स्त्रियौ तन्त्रे अधिरोप्य सुवेमे पटं वयन्त्यौ तस्मिंस्तन्त्रे कृष्णाः सिताश्च तंतवश्चक्रं चापश्यत् द्वादशारं षड्भिः कुमारैः परिवर्त्यमानं पुरुषं चापश्यदश्वञ्च दर्शनीयम् । स तान् सर्वांस्तुष्टाव एभिर्मन्त्रवादश्लोकैः ॥ १४४ ॥ त्रीण्यर्पितान्यत्र शतानि मध्ये षष्टिश्च नित्यं चरति ध्रुवेऽस्मिन् चक्रे चतुर्विंशतिपर्वयोगे षड् वै कुमाराः

---

नदीके तटपर रहते हैं, श्रुतसेन नामसे प्रसिद्ध तक्षकके छोटे भाईकी तथा महाद्युम्न नामक तीर्थमें नागराजकी पदवीपानेके लिये सूर्यकी आराधना करनेवाले महात्मा श्रुतसेनको भी मैं सदा प्रणाम करता हूँ ॥ १३८—१४२ ॥ जब महात्माओंकी इसप्रकार प्रार्थना करने पर भी वह कुण्डल नहीं मिले तब विप्रर्षि उत्तंकको बड़ी चिन्ता हुई॥१४३॥जब नागों की स्तुति करने पर भी कुण्डल नहीं मिले तब इधर उधरको देखतेहुए उत्तंकने बुननेके सुंदर दण्डेसे युक्त यंत्र पर उत्तम रेशमोंसे वस्त्र बुनती हुई दो स्त्रियोंको देखा,उस काष्ठयन्त्रपर चढ़ेहुए सब सूत काले और श्वेत थे, दूसरी ओर बारह अरोंका एक चक्र देखा कि—जिसको छः बालक फिरा रहे थे और तीसरी ओर एक उत्तम घोड़ा दीखा कि—जिसके ऊपर एक दर्शनीय पुरुष सवार था, तब तो उत्तंक वेदकी ऋचाओंकी समान नीचे लिखे श्लोकोंसे उन सबकी भी स्तुति करनेलगा ॥ १४४ ॥ इस कालरूप अविनाशी चक्रमें अमावस पूर्णिमा आदि चौबीस पर्व हैं, तीन सौ साठ दिनरात रूपी अरे हैं और छः ऋतुरूपी बालक इसको रातदिन घुमाया करते हैं (श्रुतिमें लिखा है, कि-"सम्वत्सरः प्रजापतिः" सम्वत्सरको प्रजापति जानो. इसकारण उत्तंक यहां संवत्सरका रूप देकर विश्वात्मा प्रजापतिकी स्तुति करता है—मूल प्रकृति, महत्तत्व, अहंकार, पांच तन्मात्रा, ग्यारह इन्द्रियें और पांच महाभूत इन चौबीस तत्वोंके समूहरूप और मोक्षपर्यन्त रहनेवाले स्थूल सूक्ष्म शरीररूपी चक्रमें तीन सौ साठ वासनारूपी तन्तु रहते हैं, हृदयके भीतरकी सब नाड़ियें बहत्तर हजार हैं, वह जुदे २ लोक देती हैं और हरएकके लोकमें शब्दादि पांच विषय हैं, इस कारण उन हरएक नाड़ियोंके भी पांच २ विभाग करनेसे अनेकों सहस्र नाड़ियें होती है, यहाँ संक्षेपमें तीनसौ साठ नाडियें कही हैं, भोक्तामें भी इतना ही वासनायें कही हैं, यहां जो छः बालक कहे हैं वह अविद्या,

परिवर्त्तयन्ति ॥ १४५ ॥ तंत्रयन्त्वेदं विश्वरूपें,युवत्यौ वयतस्तंतून् सततं वर्त्तयन्त्यौ। कृष्णान् सितांश्चैव विवर्त्तयन्त्यौ भूतान्यजस्रं भुवनानि चैव ॥ १४६ ॥ वज्रस्य भर्त्ता भुवनस्य गोप्ता वृत्रस्य हन्ता नमुचेर्निहन्ता। कृष्णे वसानो वसने महात्मा सत्यानृते यो विविनक्ति लोके ॥ ॥ १४७ ॥ यो वाजिनं गर्भमपां पुराणं वैश्वानरं वाहनमभ्युपैति।नमोऽस्तु तस्मै जगदीश्वराय लोकत्रयेशाय पुरन्दराय ॥ १४८ ॥ ततः स एनं पुरुषः प्राह प्रीतोऽस्मि तेऽहमनेन स्तोत्रेण किन्ते प्रियं करवाणीति ॥ १४९ ॥ स तमुवाच नागा मे वशमीयुरिति स चैनं पुरुषः पुनरुवाच एतमश्वमपाने धमस्वेति ॥ १५० ॥ ततोऽश्वस्यापानमधमत्ततोश्वाद्-

---

अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश यह पाँच प्रकारकी अविद्या और छटी ईश्वरकी माया है, इन छः को विवेक वैराग्यके बलसे जीताजासकता है, तथापि यह नित्य ही घटीयंत्रकी समान जन्म मरणका प्रबन्ध करती है ) ॥ १४५॥ बालकपन तथा बुढ़ापेकी कीहुई कमीसे रहित दो विश्वरूप तरुणियें वासनाजालरूपी यन्त्रमें शुक्ल तथा कृष्ण पक्ष रूपी सूतको डालकर नित्य वस्त्र बुना करतीहैं और सकल भूत तथा चौदह भुवनों को घुमाया करतीहैं(माया तथा चैतन्य शक्तिरूपिणी तरुणियें जो बालकपन तथा बुढ़ापे से होनेवाले अपकर्षसे रहित हैं वह विश्वरूप देवियें, वासनारूप तन्तुओं को जिधर तिधर को चलायमान करके जगत् को रचती हैं अर्थात् यह दोनो शक्तियें बुद्धि और चिदाभासरूपसे घटादि विषयोंको ग्रहण करके उनके संबंधकी वासनाओंको दृढ़करती हैं)॥१४६॥ (ऊपरके श्लोकमें बन्धका स्वरूप कहा,वह अज्ञानका कार्य है इसकारण ज्ञानसे दूरहोसकता है,इसअभिप्रायको लेकर कहते हैं,कि-)जो महात्मा कालेरंगके वस्त्रोंको पहर रहाहै,जिसने वज्रधारण करके नमुचिका तथा वृत्रासुरका नाश कियाहै,जो त्रिलोकी की रक्षाकरता है,जो लोगोंके सत्य और मिथ्या वचनका विभाग करदेता है और जिसने वैश्वानरसे तेजस्वी और समुद्रमेंसे उत्पन्न हुए घोड़ेको वाहन रूपसे पाया है, उस त्रिलोकीके नाथ और जगत्के ईश्वर पुरंदर भगवान्को मेरा प्रणाम हो ॥ १४७ ॥ १४८ ॥ उतङ्कने इस प्रकार स्तुति करी तब उस पुरुषने उतङ्कसे कहा, कि—मैं तेरे इस स्तोत्रसे प्रसन्न हुआ हूँ, इस कारण बता मैं तेरा क्या प्रिय करूँ ? ॥ १४९ ॥ उतङ्कने उत्तर दिया, कि—महाराज ! यह वरदान दीजिये, कि—नाग मेरे वशमें होजायँ, उस पुरुषने उससे कहा, कि—तो तू इस अश्वकी गुदामें फूँकमार ॥ १५० ॥ उत्तङ्क घोड़ेकी गुदामें फूँक मारने लगा और फूँक मारते२ घोड़ेके शरीरके छिद्रोंमेंसे धुएंके साथ अग्निकी ज्वालाएं निकलने

न्धमानात् सर्वस्रोतोभ्यः पावकार्चिषः सधूमा निष्पेतुः ॥ १५१ ॥ ताभि-र्नागलोक उपधूपितेऽथ संभ्रान्तस्तक्षकोऽग्नेस्तेजोभयाद्विषण्णः कुण्डले गृहीत्वा सहसा भवनान्निष्क्रम्योत्तङ्कमुवाच ॥ १५२ ॥ इमे कुण्डले गृह्णातु भवानिति स ते प्रतिजग्राहोत्तंकः प्रतिगृह्य च कुण्डलेऽचिन्तयत् ॥ १५३ ॥ अद्य तत् पुण्यकमुपाध्यायान्यादूरं चाहमभ्यागतः स कथं सम्भावयेयमिति तत् एनं चिन्तयानमेव स पुरुष उवाच ॥ १५४ ॥ उत्तङ्क एनमेवाश्वमधिरोह त्वां क्षणेनैवोपाध्यायकुलं प्रापयिष्यतीति ॥ १५५ ॥ स तथेत्युक्त्वा तमश्वमधिरुह्य प्रत्याजगामोपाध्यायकुलं उपाध्यायानी च स्नाता केशानावापयन्त्युपविष्टोत्तङ्को नागच्छतीति शापायास्य मनो दधे ॥ १५६ ॥ अथैतस्मिन्नन्तरे स उत्तङ्कः प्रविश्योपाध्यायगृहे उपाध्यायानीमभ्यवादयत् ते चास्यै कुण्डले प्रायच्छत् सा चैनं प्रत्युवाच १५७ उत्तंक देशे कालेऽभ्यागतः स्वागतं ते वत्स त्वमनागसि मया न शप्तः श्रेयस्तवोपस्थितं सिद्धिमाप्नुहीति ॥ १५८ ॥ अथोत्तङ्क उपाध्यायमभ्यवादयत् । तमुपाध्यायः प्रत्युवाच वत्सोत्तंक स्वागतं ते किं चिरं

---

सर्वां ॥ १५१ ॥ उससे सब नागलोक जलउठा, अग्निके तेजसे ( गरमीसे ) खिन्न हुआ तथा घबड़ायाहुआ तक्षक नाग तत्काल दोनो कुण्डल लेकर अपने भवनमेंसे बाहर निकला और उत्तङ्कके पास आकर उससे कहनेलगा, कि—॥ १५२ ॥ इन कुण्डलोंको आप लीजिये, उत्तङ्कने वह लेलिये और वह फिर विचार करनेलगा, कि—॥ १५३ ॥ ओहो ! गुरुमाताका पुण्यव्रत तो आज ही है, और मैं तो बहुत दूर आपहुँचा हूँ, सो मैं आजही उनका सत्कार कैसे करसकूँगा उत्तङ्कको इसप्रकार चिंता करतेहुए देखकर उसही पुरुषने कहाकि-।१५४।हेउत्तंक तू इसही घोड़े पर बैठजा, यह क्षणभर में तुझै तेरे गुरु के पास लेजायगा ॥ १५५ ॥ उत्तङ्क बहुत अच्छा कहकर उस घोड़के ऊपर सवार होगया और थोड़ी ही देरमें गुरुके घरके सामने आपहुँचा, इधर गुरु जीकी स्त्री न्हा धोकर केश सम्हाल रही थी और यदि उत्तंक ठीक समय पर न आपहुँचे तो उसको शाप देदूंगी, ऐसा विचार कर रही थी ॥ १५६ ॥ परंतु उसी अवसरमें वह उत्तंक गुरुके घरमें आपहुँचा और गुरुमाताको प्रणाम करकै वह कुण्डल दिये, उस समय गुरुकी स्त्रीने कहा, कि—॥ १५७ ॥ हे उत्तंक ! तू देशकालके अनुसार आपहुँचा, है बेटा ! तू अच्छा आया, यदि तू एक क्षणभर भी देर करकै आता तो मैंने तुझ निरपराधको ही शाप देदिया होता, बेटा ! तेरा कल्याण हो और तुझै अणिमादि सिद्धियें प्राप्त हों ॥ १५८ ॥ उसी समय उत्तंक गुरुके पास गया और उनको प्रणाम किया, गुरुने कहा,

कृतमिति ॥ १५६ ॥ तमुत्तंक उपाध्यायं प्रत्युवाच भोस्तक्षकेण मे नागराजेन विघ्नः कृतोऽस्मिन् कर्मणि तेनास्मि नागलोकं गतः ॥ १६० ॥ तत्र च मया दृष्टे स्त्रियौ तंत्रेऽधिरोप्य पटं वयन्त्यौ तस्मिंश्च कृष्णाः सिताश्च तन्तवः किं तत् ॥ १६१ ॥ तत्र च मया चक्रं दृष्टं द्वादशारं षट् चैनं कुमाराः परिवर्त्तयंति तदपि किं पुरुषश्चापि मया दृष्टः स चापि कः अश्वश्चातिप्रमाणो दृष्टः स चापि कः ॥ १६२ ॥ पथि गच्छता च मया वृषभो दृष्टस्तञ्च पुरुषोऽधिरूढस्तेनास्मि सोपचारमुक्तः उत्तंकास्य ऋषभस्य पुरीषं भक्षय उपाध्यायेनापि ते भक्षितमिति ॥ १६३ ॥ ततस्तस्य वचनान्मया तदृषभस्य पुरीषमुपयुक्तं स चापि वा कः तदेतद्भवतोपदिष्टमिच्छेयं श्रोतुं किं तदिति ॥ १६४ ॥ स तेनैवमुक्त उपाध्यायः प्रत्युवाच ये ते स्त्रियौ धाता विधाता च ये च ते कृष्णाः सितास्तंतवस्ते रात्र्यहनी यदपि तच्चक्रं द्वादशारं षड् वै कुमारा परिवर्त्तयंति तेऽपि षड्ऋतवः सम्वत्सरश्चक्रम् ॥ १६५ ॥ यः पुरुषः स पर्जन्यः

---

कि—बेटा ! तू बहुत अच्छा आया, तुझे देर कहाँ लगी ? ॥ १५६ ॥ उत्तंकने उपाध्यायसे कहा, कि—हे महाराज ! नागोंके राजा तक्षकने मेरे इस काममें विघ्न किया था, इसकारण मुझे नागलोकमें जाना पड़ा ॥ १६० ॥ महाराज ! तहां मैंने काष्ठके ऊपर सूत रखकर दो स्त्रियोंको वस्त्र बुनतेहुए देखा था, उसमें काले स्वेत डोरे थे, वह क्या था ? ॥ १६१ ॥ और तहाँ मैंने छः बालकोंसे घुमाएहुए बारह अरोंवाले एक चक्रको देखा था वह क्या था ? और एक सुंदर पुरुष को तथा बड़ेभारी घोड़ेको भी मैंने तहां देखा था वह कौन था ? ॥ १६२॥ और हे महाराज ! मार्गमें जातेहुए मैंने एक बहुत बड़े बैल को देखा था और उसके ऊपर एक पुरुष बैठा हुआ था उसने मुझसे आग्रहके साथ कहा, कि—हे उत्तंक ! इस बैलका गोबर खा, तेरे गुरुने भी पहिले खाया था ॥ १६३ ॥ उसके कहनेसे मैंने उस बैलका गोवर भी खाया, यह बैल और पुरुष कौन था ? तथा यह सब क्या बात थी ? यह सब मैं आपसे सुनना चाहता हूँ, आप मुझे इसका उपदेश दीजिये ॥ १६४ ॥ इसप्रकार उत्तङ्कके बूझने पर गुरुने कहा कि—बेटा ! तूने जिन स्त्रियोंको देखा वह धाता और विधाता हैं, काले और स्वेत जो डोरे देखे वह रात और दिन हैं, तूने जो छः बालकोंका चलाया हुआ बारह अरोंका चक्र देखा वह छः ऋतु तथा संवत्सररूपी चक्र है, जिस पुरुषको देखा था वह पर्जन्य है, जिस घोड़ेको देखा वह अग्नि है और मार्गमें जातेहुए जो बैल देखा था वह ऐरावत नागराज है उसके ऊपर जो पुरुष बैठा था वह भगवान् इंद्र हैं, तूने जो बैलका गोबर खाया वह और कुछ नहीं था, अमृत था, वास्तवमें उसको खानेसे ही

योऽश्वः सोऽग्निः य ऋषभस्त्वया पथि गच्छता दृष्टः स ऐरावतो नागराट् ॥ १६६ ॥ यश्चैनमधिरूढः पुरुषः स चेंद्रः यदपि ते भक्षितं तस्य ऋषभस्य पुरीषं तदमृतं तेन खल्वसि तस्मिन्नागभवने न व्यापन्नस्त्वम् ॥ १६७ ॥ स हि भगवानिंद्रो मम सखा त्वदनुक्रोशादिममनुग्रहं कृतवान् तस्मात् कुण्डले गृहीत्वा पुनरागतोऽसि ॥ १६८ ॥ तत् सौम्य गम्यतामनुजाने भवन्तं श्रेयोऽवाप्स्यसीति स उपाध्यायेनानुज्ञातो भगवानुत्तंकः क्रुद्धस्तक्षकं प्रतिचिकीर्षमाणो हास्तिनापुरं प्रतस्थे१६९ स हास्तिनपुरं प्राप्य न चिराद्विप्रसत्तमः। समागच्छत राजानमुत्तंको जनमेजयम् ॥ १७० ॥ पुरा तक्षशिलासंस्थं निवृत्तमपराजितम्। सम्यग्विजयिनं दृष्ट्वा समंतान्मंत्रिभिर्वृतम् ॥ १७१ ॥ तस्मै जयाशिषः पूर्वं यथान्यायं प्रयुज्य सः। उवाचैनं वचः काले शब्दसम्पन्नया गिरा१७२ उत्तंक उवाच। अन्यस्मिन् करणीये तु कार्ये पार्थिवसत्तम। बाल्यादिवान्यदेव त्वं कुरुषे नृपसत्तम ॥ १७३ ॥ सौतिरुवाच। एवमुक्तस्तु विप्रेण स राजा जनमेजयः। अर्चयित्वा यथान्यायं प्रत्युवाच द्विजोत्तमम्॥ १७४ ॥ जनमेजय उवाच। आसां प्रजानां परिपालनेन स्वं क्षत्रधर्मं परिपालयामि। प्रब्रूहि मे किं करणीयमद्य येनासि कार्येण समागतस्त्वम्

---

तू नागलोकमें नष्ट नहीं हुआ ॥ १६५-१६७ ॥ वह भगवान् इंद्र मेरे मित्र हैं, उन्होंने तेरे ऊपर दयालु होकर यह अनुग्रह किया था, तब ही तू इन कुण्डलोंको लेकर नागलोकसे लौटकर यहाँ आसका है ॥१६८॥ हे सौम्य ! अब मैं तुझे आज्ञा देता हूँ कि-तू अपने घरको जा, तेरा कल्याण होगा, अपने गुरुके आज्ञा देनेपर, क्रोधमें भराहुआ उत्तङ्क तक्षकसे बदला लेनेकी इच्छासे हस्तिनापुरकी ओरको चलदिया ॥ १६९ ॥ ब्राह्मणोंमें श्रेष्ठ वह उत्तंक बहुत ही शीघ्र हस्तिनापुरमें आपहुँचा और तक्षशिला (देशका राजा) के ऊपर विजय पाकर तुरतही लौटकर आये, चारों ओर बैठेहुए मंत्रियोंसे घिरेहुए, अजित और श्रेष्ठ विजय पानेवाले राजा जनमेजयसे मिला॥१७०॥१७१॥और पहिले नीतिके अनुसार उस राजाको आशीर्वाद देकर विशेष भावभरी गंभीरवाणी में समयानुकूल बात कहने लगा॥१७२॥उत्तंकने कहा कि-श्रेष्ठ राजन् करने योग्य कामपर ध्यान न देकर तुम बालकोंकी समान दूसरे ही कामोंमें क्यों लगे रहते हो॥१७३॥सौति कहते हैं, कि-इसप्रकार ब्राह्मणके मुखसे वचन सुनकर राजा जनमेजयने उस श्रेष्ठ ब्राह्मणकी शास्त्रानुसार पूजा करी, फिर उसको उत्तर दिया॥१७४॥जनमेजयने कहा कि—मैं इसप्रजाका पुत्रकी समान पालन करके अपने क्षत्रियधर्मको निभाता हूँ, कहिये अब मुझे कौन कार्य करना चाहिये, कि—जिसके लिये आप यहां पधारे हैं १७५

॥ १७५ ॥ सौतिरुवाच । स एवमुक्तस्तु नृपोत्तमेन द्विजोत्तमः पुण्यकृतां वरिष्ठः । उवाच राजानमदीनसत्त्वं स्वमेव कार्यं नृपते कुरुष्व ॥ १७६ ॥ उत्तंक उवाच । तक्षकेण महीन्द्रेन्द्र येन ते हिंसितः पिता । तस्मै प्रतिकुरुष्व त्वं पन्नगाय दुरात्मने ॥ १७७ ॥ कार्यकालं हि मन्येऽहं विधिदृष्टस्य कर्मणः । तद्गच्छापचितिं राजन् पितुस्तस्य महात्मनः ॥ १७८ ॥ तेन ह्यनपराधी स दष्टो दुष्टान्तरात्मना । पञ्चत्वमगमद्राजा वज्राहत इव द्रुमः ॥ १७९ ॥ बलदर्पसमुत्सिक्तस्तक्षकः पन्नगाधमः । अकार्यं कृतवान् पापो योऽदशत् पितरं तव ॥ १८० ॥ राजर्षिवंशगोप्तारममरप्रतिमं नृपम् । यियासुं काश्यपञ्चैव न्यवर्त्तयत् पापकृत् ॥ १८१ ॥ होतुमर्हसि तं पापं ज्वलिते हव्यवाहने । सर्पसत्रे महाराज त्वरितं तद्विधीयताम् ॥ १८२ ॥ एवं पितुश्चापचितिं कृतवांस्त्वं भविष्यसि । मम प्रियञ्च सुमहत् कृतं राजन् भविष्यति ॥ १८३ ॥ कर्मणः पृथिवीपाल मम येन दुरात्मना । विघ्नः कृतो महाराज गुर्वर्थं चरतोऽनघ ॥ १८४ ॥ सौतिरुवाच । एतच्छ्रुत्वा

---

उग्रश्रवा कहते हैं, कि-उस श्रेष्ठ राजाने यह कहा, तब ब्राह्मणोमें उत्तम पुण्य कर्म करनेवालोमें श्रेष्ठ उत्तंकने राजासे कहा, कि—हे राजन्! तुम उदार हो, इसकारण अपना कर्त्तव्य करो ॥ १७६ ॥ उत्तंकने कहा कि—हे राजेन्द्र ! तक्षकने तुम्हारे पिताको मारडाला था, उन दुष्टात्मा सर्पोंसे तुम बदलालो ॥ १७७ ॥ मेरे विचारके अनुसार विधाताने इस कामके लिये इस समयका ही अवसर रचा है, सो हे राजन् ! महात्मा अपने पिताका बदला लेनेको तुम तयार होजाओ, उस दुष्टात्मा तक्षकने तुम्हारे निरपराध पिताको काटा और जैसे वज्रकी चोट खाकर वृक्ष नष्ट होजाता है तैसे ही तुम्हारे पिता तुरन्त गिरकर मरणको प्राप्त होगए ॥ १७८ ॥ १७९ ॥ बल और घमण्डसे मदोन्मत्त, सर्पाधम पापी तक्षक नागने, राजर्षिवंशकी रक्षा करनेवाले देवता समान तुम्हारे पिता को डसकर कैसा दुष्कर्म किया है, एक वार स्थिर चित्तसे विचार कर तो देखो, और इतना ही नहीं किंतु कश्यप नामक एक ब्राह्मण विष उतारनेको आरहा था, उसको भी तिस पापी तक्षकने पहिचान कर पीछेको लौटादिया था ॥ १८० ॥ १८१ ॥ इसकारण हे महाराज तुम शीघ्र ही सर्पयज्ञका अनुष्ठान करके उस पापात्माको धधकती हुई अग्निमें आहुति देदो, अब तुम शीघ्रतासे यज्ञके लिये तयारी करो १८२ हे राजन् ! ऐसा करनेसे तुम्हारे पिताके वैरका बदला होजायगा और मेरे ऊपर भी मानो बड़ाभारी उपकार होगा, क्योंकि-हे निर्दोष राजन् ! मैं जब गुरुदक्षिणाके लिये कुण्डल लेकर लौटा आरहा था उससमय उस दुष्टात्माने मेरे काममें भी विघ्न डाला था ॥ १८३ ॥ १८४ ॥ उग्रश्रवा

तु नृपतिस्तक्षकाय चुकोप ह । उत्तंकवाक्यहविषा दीप्तोऽग्निर्हविषा यथा ॥ १८५ ॥ अपृच्छत् स तदा राजा मंत्रिणस्तान् सुदुःखितः । उत्तंकस्यैव सान्निध्ये पितुः स्वर्गगतिं प्रति ॥ १८६ ॥ तदैव हि स राजेंद्रो दुःखशोकाप्लुतोऽभवत् । यदैव वृत्तं पितरमुत्तंकादशृणोत्तदा ॥१८७॥

इति श्रीमहाभारते आदिपर्वणि पौष्याख्यानं समाप्तं तृतीयोऽध्यायः ३

## अथ पौलोमपर्व ।

लोमहर्षणपुत्र उग्रश्रवाः सौतिः पौराणिको नैमिषारण्ये शौनकस्य कुलपतेर्द्वादशवार्षिके सत्रे ऋषीनभ्यागतानुपतस्थे ॥ १ ॥ पौराणिकः पुराणेकृतश्रमः स कृताञ्जलिस्तानुवाच किम्भवन्तः श्रोतुमिच्छन्ति किमहं ब्रुवाणीति ॥ २ ॥ तमृषय ऊचुः परमं लौमहर्षणे वक्ष्यामस्त्वां नः प्रतिवक्ष्यसि वचः शुश्रूषतां कथायोगं नः कथायोगे ॥ ३ ॥ तत्र भगवान् कुलपतिस्तु शौनकोऽग्निशरणमध्यास्ते ॥ ४ ॥ योऽसौ दिव्याः कथा वेद देवतासुरसंश्रिताः । मनुष्योरगगन्धर्वकथा वेद च सर्वशः ॥ ५ ॥ स चाप्यस्मिन्मखे सौते विद्वान् कुलपतिर्द्विजः । दक्षो धृतव्रतो धीमाञ्छास्त्रे चारण्यके गुरुः ॥६॥ सत्यवादी शमपरस्तपस्वी नियत-

---

कहते हैं, कि जैसे घीकी आहुति देनेसे अग्नि प्रज्वलित होता है तैसे ही उत्तंकके इन वचनोंको सुनकर राजा जनमेजय तक्षक नागके ऊपर क्रोधमें भरगया और उत्तंकके सामने ही राजाने क्रोधमें भरकर अपने पिताके स्वर्गवास ( मृत्युकाल ) के विषयमें अपने मंत्रियोंसे बार २ बूझा ॥ १८५ ॥ १८६ ॥ और जब उसने उत्तंकके मुखसे ही अपने पिताके मरणके विषयमें सच्चा वृत्तान्त सुना तब तो राजेन्द्र जनमेजय उसी समय दुःख और शोकमें डूबगया ॥ १८७ ॥ पौष्य पर्वाध्याय समाप्त

लोमहर्षणके पुत्र सूतवंशी पुराणवक्ता उग्रश्रवा, नैमिषारण्यमें कुलपति शौनक ऋषिके बारहवर्ष पर्यन्त होनेवाले यज्ञमें आयेहुए ऋषियोंकी सेवा करनेलगे ॥ १ ॥ पुराणोंमें परिश्रम करनेवाले पौराणिक उग्रश्रवाने दोनों हाथ जोडकर उनसे कहा, कि—अब आप क्या सुनना चाहते हैं और मैं आपको कौनसी कथा सुनाऊँ ? ॥ २ ॥ ऋषियोंने कहा, कि—हे लोमहर्षणके पुत्र ! हम आपसे परब्रह्मसंबंधी कथा बूझते हैं, सुननेके लिये आतुर हुए हमें प्रसङ्गके अनुसार उत्तम कथाएं सुनाइये ॥ ३ ॥ परंतु हे सूत ! देवता और असुरोंकी जिसमें कथायें हैं ऐसे दिव्यवृत्तांतोंके, सम्पूर्ण मनुष्य, सर्प और गंधर्वोंकी कथाओंके पूरे ज्ञाता, कुलपति, विद्वान्, चतुर, व्रतधारी, बुद्धिमान्, शास्त्र और आरण्यक वेदविषयमें हमारे गुरु, सत्यवादी, शांतस्वभाव, तपस्वी, नियमसे व्रत धारण करनेवाले तथा हम सबोंकेमान्य कुलपति भग-

व्रतः। सर्वेषामेव नो मान्यः स तावत् प्रतिपाल्यताम् ॥७॥ तस्मिन्नभ्यासति गुरावासनं परमर्चितम्। ततो वक्ष्यसि यत्त्वां स प्रक्ष्यति द्विजसत्तमः ॥ ८ ॥ सौतिरुवाच। एवमस्तु गुरौ तस्मिन्नुपविष्टे महात्मनि तेन पृष्टः कथाः पुण्या वक्ष्यामि विविधाश्रयाः ॥ ९ ॥ सोऽथविप्रर्षभः सर्वं कृत्वा कार्यं यथाविधि। देवान्वाग्भिः पितॄनद्भिस्तर्पयित्वा जगाम ह ॥ १० ॥ यत्र ब्रह्मर्षयः सिद्धाः सुखासीना धृतव्रताः। यज्ञायतनमाश्रित्य सूतपुत्रपुरःसराः॥ ११ ॥ ऋत्विक्ष्वथ सदस्येषु स वै गृहपतिस्तदा उपविष्टेषूपविष्टः शौनकोऽथाब्रवीदिदम् ॥ १२॥

इति आदिपर्वणि कथाप्रवेशो नाम चतुर्थोऽध्यायः।

शौनक उवाच। पुराणमखिलं तात पिता तेऽधीतवान् पुरा। कच्चित्त्वमपि तत् सर्वमधीषे लौमहर्षणे ॥ १ ॥ पुराणे हि कथा दिव्या आदिवंशाश्च धीमताम्। कथ्यंते ये पुरास्माभिः श्रुतपूर्वाः पितुस्तव ॥ २ ॥ तत्र वंशमहं पूर्वं श्रोतुमिच्छामि भार्गवम्। कथयस्व कथामेतां कल्याः

---

वान् शौनक ऋषि अभी अग्निशालामें अग्निकी उपासना कर रहेहैं, उनकी बाट देखिये ॥ ४—७ ॥ ब्राह्मणोंमे श्रेष्ठ हमारे गुरु शौनक ऋषि यहां आकर अपने उत्तम आसन पर विराजमान होकर आपसे जो कथा बूझैं आप उस ही कथाको कहैं ॥ ८ ॥ उग्रश्रवाने कहा, कि—बहुत अच्छा, ऐसा ही होगा, वह महात्मा गुरु यहां आकर अपने आसन पर बैठकर मुझसे प्रश्न करेंगे मैं तब ही नानाप्रकारकी पवित्र कथाओंको कहूँगा ॥९॥ तदनंतर ब्राह्मणोंमें श्रेष्ठ शौनक ऋषि शास्त्र की विधिके अनुसार अपने सब नित्यकर्मको करकै अर्थात् वेदके स्वाध्यायसे ऋषियोंको यज्ञोंसे देवताओंको और तर्पणसे पितरोंको तृप्त करकै तहां सबके सामने आये ॥ १० ॥ कि—जहां सूतपुत्रको आगे करकै यज्ञमण्डपमें व्रतधारी ब्रह्मर्षि और सिद्ध सुखदायक आसनो पर बैठेहुए थे ॥ ११ ॥ वह ऋषि और सभासद कुलपति शौनक के आते ही खड़े होगए और फिर सब अपने २ आसनो पर बैठगए तब शौनक भी अपने आसन पर बैठकर पौराणिक सूतसे नीचे लिखे अनुसार कथा बूझनेलगे ॥ १२ ॥ इति चौथा अध्याय समाप्त ॥ * ॥

और शौनकनै कहा, कि-हे तात सूतपुत्र! पहिले तुम्हारे पिताने महर्षि वेदव्यासजीसे सब पुराण पढेथे, हे लोमहर्षणके पुत्र ! क्या तुम उन सब शास्त्रोंको जानते हो? ॥१॥ प्राचीन इतिहासोंमें जो दिव्य कथाएं बुद्धिमानोके आदिवंशोंके इतिहास कहे हैं, वह सब हमने तुम्हारे पिता के मुखसे पहिले सुनेथे ॥ २॥ उनमेंसे पहिले तो मुझै भृगुवंशका इतिहास सुननेकी इच्छा है, इसकारण आप उस कथाको हमसे कहिये,

स्म श्रवणे तव ॥ ३ ॥ सूत उवाच । यदधीतं पुरा सम्यक् द्विजश्रेष्ठैर्महात्मभिः । वैशम्पायनविप्राद्यैस्तैश्चापि कथितं यथा ॥ ४ ॥ यदधीतञ्च पित्रा मे सम्यक् चैव ततो मया । तावच्छृणुष्व यो देवैः सेन्द्रैः सर्षिमरुद्गणैः ॥ ५ ॥ पूजितः प्रवरो वंशो भार्गवो भृगुनन्दन । इमं वंशमहं पूर्वं भार्गवन्ते महामुने ॥ ६ ॥ निगदामि यथायुक्तं पुराणाश्रयसंयुतम् भृगुर्महर्षिर्भगवान् ब्रह्मणा वै स्वयंभुवा ॥ ७ ॥ वरुणस्य क्रतौ जातः पावकादिति नः श्रुतम् । भृगोः सुदयितः पुत्रश्च्यवनो नाम भार्गवः ८ च्यवनस्य च दायादः प्रमतिर्नाम धार्मिकः । प्रमतेरप्यभूत् पुत्रो घृताच्यां रुरुरित्युत ॥ ९ ॥ रुरोरपि सुतो जज्ञे शुनको वेदपारगः । प्रमद्वरायां धर्मात्मा तव पूर्वपितामहः ॥ १० ॥ तपस्वी च यशस्वी च श्रुतवान् ब्रह्मवित्तमः । धार्मिकः सत्यवादी च नियतो नियताशनः ॥ ११ ॥ शौनक उवाच । सूतपुत्र तथा तस्य भार्गवस्य महात्मनः । च्यवनत्वं परिख्यातं तन्ममाचक्ष्व पृच्छतः ॥ १२ ॥ सौतिरुवाच । भृगोः सुदयिता

---

हम आपकी कथा सुननेको तत्पर हैं ॥ ३ ॥ महर्षि शौनककी आज्ञा पाकर सूतनन्दन उग्रश्रवाने कहा, कि—जिसमें ब्राह्मण वैशम्पायनजी मुख्य थे ऐसे उत्तम महात्मा ब्राह्मणोंने, पहिले जो पुराण उत्तमताके साथ पढे थे और उन्होंने जो कथाएं कही हैं उन सब कथाओंको मैं जानता हूँ ॥ ४ ॥ और मेरे पिता भी जिन पुराणोंकी कथाओंको पढ़े थे, उन सब कथाओंको भी मैंने उनसे भलेप्रकार पढ़ा है, हे महामुने भृगुनन्दन ! देवता, इन्द्र, ऋषि और मरुत्गणोंसे पूजित भृगुका वंश उत्तम माना जाता है, इसकारण पहिले मैं तुमसे भूमिका सहित पुराणोंमें जिसप्रकार भृगुकेवंशका वर्णन किया है, उसके अनुसार भृगुके वंशका इतिहास पहिले कहता हूँ, उसको सुनो, आपने सुना ही है, कि-स्वयम्भू भगवान् ब्रह्माजीने वरुणके यज्ञमें अग्निसे महर्षि भगवान् भृगु को उत्पन्न किया था, भृगुजीका एक अत्यन्त प्यारा च्यवन ( भार्गव ) नामवाला पुत्र हुआ ॥ ५—८ ॥ च्यवनका पुत्र प्रमति परम धर्मात्मा था, प्रमतिके घृताची नामक अप्सरासे रुरु नामक पुत्र हुआ था और उसके प्रमद्वरा नामक स्त्रीसे वेदोंका पारगामी धर्मात्मा शुनक नामा पुत्र हुआ था जो कि—आपके परदादा थे, हे शौनक ! वह महात्मा, कीर्तिमान्, शास्त्रोंके ज्ञाता, वेदपारगामी, सत्यवादी, शमदमादि युक्त और नियमानुसार पवित्र अन्न खानेवाले थे ॥ ९—११ ॥ शौनक कहते हैं, कि—हे सूतनन्दन ! मैं तुमसे प्रश्न करता हूँ, कि—महात्मा भार्गवका च्यवन नाम किस कारणसे प्रसिद्ध हुआ था सो मुझसे कहो ॥ १२ ॥ उग्रश्रवाने कहा, कि—हे भृगुनन्दन ! महात्मा भृगुकी पुलोमा

भार्य्या पुलोमेत्यभिविश्रुता। तस्यां समभवद्गर्भो भृगुवीर्य्यसमुद्भवः ॥ १३ ॥ तस्मिन् गर्भेऽथ संभूते पुलोमायां भृगूद्वह। समये समशीलिन्यां धर्मपत्न्यां यशस्विनः ॥ १४ ॥ अभिषेकाय निष्क्रान्ते भृगौ धर्मभृतांवरे आश्रमं तस्य रक्षोऽथ पुलोमाभ्याजगाम ह ॥ १५ ॥ तं प्रविश्याश्रमं दृष्ट्वा भृगोर्भार्य्यामनिन्दिताम्। हृच्छयेन समाविष्टो विचेताः समपद्यत ॥ १६ ॥ अभ्यागतन्तु तद्रक्षः पुलोमा चारुदर्शना। न्यमन्त्रयत वन्येन फलमूलादिना तदा ॥ १७ ॥ तांतु रक्षस्तदा ब्रह्मन् हृच्छयेनाभिपीडितम् दृष्ट्वा हृष्टमभूद्राजन् जिहीर्षुस्तामनिन्दिताम् ॥ १८ ॥ जातमित्यब्रवीत् कार्य्यं जिहीर्षुर्मुदितः शुभाम्। सा हि पूर्वं वृता तेन पुलोम्ना तु शुचिस्मिता ॥ १९ ॥ तांतु प्रादात्पिता पश्चाद्भृगवे शास्त्रवत्तदा। तस्य तत् किल्बिषं नित्यं हृदि वर्त्तति भार्गव ॥ २० ॥ इदमन्तरमित्येवं हर्त्तुं चक्रे

---

नामवाली परमप्रसिद्ध स्त्री थी, जो कि—उनको प्राणोंसे भी अधिक प्यारा थी, वह भृगुके वीर्यसे गर्भवती हुई ॥ १३ ॥ कीर्त्तिमान् भृगुकी समान स्वभाववाली धर्मपत्नी पुलोमा गर्भवती थीं उसी समय, हे शौनक! धर्म पालनेवालोंमें श्रेष्ठ भृगुजी, एक दिन उसको अकेली छोड़कर स्नान करने को बाहर गए, इतने ही में एक पुलोमा नामका राक्षस उनके आश्रम के समीप आपहुँचा ॥ १४ ॥ १५ ॥ और आश्रम में घुसकर शुद्ध चरित्रवाली भृगुकी भार्या पुलोमाको देखकर कामातुर होने से मूर्छितसा होगया ॥ १६ ॥ परन्तु उस समय स्वरूपवती पुलोमाने उस अभ्यागत राक्षसका वनके फल मूल आदिसे स्वागत किया ॥ १७ ॥ हे ब्रह्मन्! कामसे पीड़ित हुआ वह राक्षस, उस समय उसको देखकर प्रसन्न हुआ और हे राजन्! सब प्रकारसे उस पुलोमा को हरकर लेजानेकी इच्छा करने लगा ॥ १८ ॥ चलो मेरा काम बनगया, ऐसा कहकर उस सुन्दर स्त्रीको हरण करना चाहने वाला वह राक्षस प्रसन्न हुआ, पहिले पवित्र हास्यवाली उस पुलोमा * के साथ इस राक्षसने विवाह करना चाहा था ॥ १९ ॥ परन्तु कन्याके पिताने उसको न देकर शास्त्रकी विधिके अनुसार भृगुके साथ विवाह करदिया था, हे भार्गव! उस राक्षसके मनमें तो नित्य यही पापी विचार हुआ करता था, कि-पुलोमाको हरकर लेजाऊँ, ऐसा अच्छा अवसर वार २ नहीं मिलसकता, ऐसा विचार कर उसने उस समय ही उस

---

* बाल्यावस्था में पुलोमाके पिताने एक समय जब पुलोमा रोरही थी, तब भय दिखाकर इसको चुपाने के लिये कहा कि-अरे राक्षस! इसको लेजा ' जिस समय उन्होंने ऐसा कहा उससमय राक्षस समीपमें ही था, उसने आकर पुलोमाको लेलिया इसकारण वह कन्या राक्षसको दी हुई कहाई।

सन्स्तदा। अथाग्निशरणेऽपश्यज्ज्वलन्तं जातवेदसम् ॥ २१ ॥ तमपृच्छ-त्ततो रक्षः पावकं ज्वलितं तदा। शंस मे कस्य भार्य्येयमग्ने पृच्छे ऋतेन वै ॥ २२ ॥ मुखं त्वमसि देवानां वद पावक पृच्छते। मया हीयं वृता पूर्वं भार्य्यार्थे वरवर्णिनी ॥ २३ ॥ पश्चादिमां पिता प्रादाद् भृगवेऽनृतकारिणे। सेयं यदि वरारोहा भृगोर्भार्य्या रहोगता ॥ २४ ॥ तथा सत्यं समाख्याहि जिहीर्षाम्याश्रमादिमाम्। स मन्युस्तत्र हृदयं प्रदहन्निव तिष्ठति मत्पूर्वभार्य्याम् यदिमां भृगुराप सुमध्यमाम् ॥ २५ ॥ सौतिरुवाच। एवं रक्षस्तमामन्त्र्य ज्वलितं जातवेदसम्। शंकमानं भृगोर्भार्य्यां पुनः पुनरपृच्छत ॥ २६ ॥ त्वमग्ने सर्वभूतानामन्तश्चरसि नित्यदा। साक्षिवत् पुण्यपापेषु सत्यं ब्रूहि कवे वचः ॥ २७ ॥ मत्पूर्वापहृता भार्य्या भृगुणानृतकारिणा। सेयं यदि तथा मे त्वं सत्यमाख्यातुमर्हसि ॥ २८ ॥ श्रुत्वा त्वत्तो भृगोर्भार्य्यां हरिष्याम्याश्रमादिमाम्। जातवेदः पश्यतस्ते वद

---

को हरनेका निश्चय किया, परन्तु इतने में ही उसकी दृष्टि यज्ञशाला की ओरको गई और अग्निदेवको प्रज्वलित देखा ॥ २० ॥ २१ ॥ बस उसी समय राक्षसने प्रज्वलित अग्निदेवसे बूझा कि--हे अग्निदेव ! मुझ से कहो कि—यह किसकी भार्या है, मैं आपसे सच्ची २ बात बूझता हूँ ॥ २२ ॥ हे अग्निदेव ! तुम देवताओं के मुख हो, इसकारण मुझे मेरे प्रश्नका उत्तर दो, पहिले तो इस सुन्दरीको भार्या बनानेके लिये मैंने ही वरा था ॥ २३ ॥ परन्तु पीछेसे उसके मिथ्यावादी पिताने भृगुके साथ विवाह करदिया है, हे अग्निदेव ! तुम मुझे सत्य २ बताओ, यह एकान्तमें खड़ीहुई सुन्दर नितम्बोंवाली स्त्री यदि भृगुकी भार्या है तो मैं इस आश्रम में से इसको हरकर लेजाना चाहताहूँ, सुन्दर कटिवाली और पहिले मेरे साथ वरी हुई इस पुलोमाके साथ भृगुने विवाह करलिया है, जबसे मैंने यह बात सुनी है तबसे क्रोध मेरे हृदय को भस्म करता हुआ हृदय में बसा हुआ है ॥ २४ ॥ २५ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—इस भृगुकी स्त्रीके विषयमें क्या उत्तर देना चाहिये, ऐसी शंकामें पड़ेहुए प्रज्वलित अग्निदेवसे राक्षस वार२ बूझनेलगा कि—॥ २६ ॥ हे अग्निदेव ! तुम नित्य सकल प्राणियोंके अन्तःकरणमें ही निवास करते हो और पुण्य तथा पापके साक्षी हो इस कारण हे अग्निदेव ! आपको मेरे प्रश्नका ठीक २ उत्तर देना चाहिये ॥ २७ ॥ जिसको पहिले मैं वाग्दान रूपसे अपनी स्त्री करचुका हूँ, उसको पीछेसे अनुचित काम करनेवाले भृगुने हरण करलिया है, सो हे अग्ने ! यदि यह स्त्री मेरी होय और भृगुने यदि असत् काम किया होय तो आपको सत्य कहदेना चाहिये ॥ २८ ॥ आपसे उत्तर मिल-

सत्याङ्गिरं मम ॥ २६ ॥ सूत उवाच । तस्यैतद्वचनं श्रुत्वा सप्तार्चिर्दुःखितोऽभवत् । भीतोऽनृताच्च शापाच्च भृगोरित्यब्रवीच्छनैः ॥ ३० ॥ अग्निरुवाच । त्वया वृता पुलोमेयं पूर्वं दानवनन्दन । किंत्वियं विधिना पूर्वं मन्त्रवन्न वृता त्वया ॥ ३१ ॥ पित्रा तु भृगवे दत्ता पुलोमेयं यशस्विनी प्रदत्ता न तु वै तुभ्यं वरलोभान्महायशाः ॥ ३२ ॥ अथेमां वेददृष्टेन कर्मणा विधिपूर्वकम् । भार्यामृषिर्भृगुः प्राप मां पुरस्कृत्य दानव ३३ सेयमित्यवगच्छामि नानृतं वक्तुमुत्सहे । नानृतं हि सदा लोके पूज्यते दानवोत्तम ॥ ३४ ॥ इत्यादि पर्वणि पौलोमे पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

सौतिरुवाच । अग्नेरथ वचः श्रुत्वा तद्रक्षः प्रजहारताम् । ब्रह्मन् वराह रूपेण मनोमारुतरंहसा ॥ १ ॥ ततः स गर्भो निवसन् कुक्षौ भृगुकुलोद्वह । रोषान्मातुश्च्युतः कुक्षेश्च्यवनस्तेन सोऽभवत् ॥ २ ॥ तं दृष्ट्वा

---

जाने पर मैं इस आश्रममेंसे भृगुकी भार्याको आपके सामने ही हरकर लेजाऊँगा. इसकारण हे अग्निदेव ! तुम मुझे सच्चा उत्तर दो ॥ २६ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि--राक्षसके ऐसे वचनोंको सुनकर सप्तार्चिदेव ( अग्नि ) बहुत खिन्न हुए, क्योंकि—यदि भृगुके पक्षकी बात कहते हैं तब तो मिथ्याभाषणके पातकका भय लगता है और यदि सच्ची बात कहते हैं तो भृगुशाप देदेंगे, इसका भय है, इसकारण उन्होंने धीरेसे उत्तर दिया ।। ३० ॥ अग्निने कहा, कि-हे दानवनन्दन ! इस पुलोमाको पहिले तुमने वरा था, यह बात उन्होंने बहुत ही धीरेसे कही और फिर जोरसे स्पष्ट करके कहनेलगे कि—परंतु तूने पहिले शास्त्रोक्त विधिसे तो इसको नहीं विवाहा था, उसके यशस्वी पिताने उत्तम वर मिलजानेके लोभसे उस दिनतक तेरे साथ वेदविधिसे विवाह नहीं किया था, किंतु उन्होने पीछेसे अपनी सौभाग्यवती पुत्री पुलोमा भृगु के साथ शास्त्रविधिसे विवाह दी ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ हे दानव भृगुऋषिने मेरे समक्षमें वैदिक कर्मकी रीतिसे विधिपूर्वक इस पुलोमाके साथ विवाह किया है और मैं इस बातको जानता हूँ मैं असत्य बोलना नहीं चाहता तथा हे दानवश्रेष्ठ ! इस जगत्में कभी असत्यकी प्रतिष्ठा भी नहीं होती ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ पांचवां अध्याय समाप्त ॥ ५ ॥ * ॥ * ॥

उग्रश्रवा कहते हैं कि—हेब्राह्मण ! अग्निके ऐसे वचन सुनकर उस दुष्टात्मा राक्षसने वराहका रूप धारण करा और मन तथा पवनके समान वेगसे उस पुलोमाको हरकर लेगया, हेभृगुवंशी उस समय पुलोमाके पेटमेंका भृगुका गर्भ क्रोधके कारण माताकी कोखमेंसे बाहर निकल पड़ा. इसकारण वह च्यवन ( चुआ हुआ ) कहलाया ॥ १ ॥ २

मातुरुदराच्च्युतमादित्यवर्चसम् । तद्रक्षो भस्मसाद्भूतं पपात परिमुच्य- ताम् ॥ ३ ॥ सा तमादाय सुश्रोणी ससार भृगुनन्दन । च्यवनं भार्गवं पुत्रं पुलोमा दुःखमूर्च्छिता ॥ ४ ॥ तां ददर्श स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपिता- महः । रुदन्तीं बाष्पपूर्णाक्षीं भृगोर्भार्यामनिन्दिताम् ॥ ५ ॥ सान्त्वया- मास भगवान् वधूं ब्रह्मा पितामहः । अश्रुबिन्दूद्भवा तस्याः प्रावर्त्तत महानदी ॥ ६ ॥ अनुवर्त्मश्रिता तस्या भृगोः पत्न्यास्तपस्विनः । तस्या मार्गं सृतवतीं दृष्ट्वा तु सरितं तदा ॥ ७ ॥ नाम तस्यास्तदा नद्याश्चक्रे लोकपितामहः । वधूसरेति भगवांश्च्यवनस्याश्रमं प्रति ॥ ८ ॥ स एवं च्यवनो जज्ञे भृगोः पुत्रः प्रतापवान् । तं ददर्श पिता तत्र च्यवनं ताञ्च भामिनीम् । स पुलोमां ततो भार्यां पप्रच्छ कुपितो भृगुः ॥ ९ ॥ भृगु- रुवाच । केनासि रक्षसे तस्मै कथिता त्वं जिहीर्षते । न हि त्वां वेद तद्रक्षो मद्भार्यां चारुहासिनि ॥ १० ॥ तत्त्वमाख्याहि तं ह्यद्य शप्तुमि-

---

माताके पेटमेंसे गिरेहुए और सूर्यकी समान तेजस्वी गर्भको देखते क्षण ही, राक्षस पुलोमाको छोड़कर पृथ्वीपर गिरगया और देखते २ वह जलकर भस्म होगया ॥ ३ ॥ तदन्तर दुःखसे व्याकुल हुई और सुन्दर नितम्बोंवाली पुलोमा, भृगुकेपुत्र च्यवनको लेकर रोती२ तहांसे आगको चलदी ॥ ४ ॥ सब लोकोंके पितामह ब्रह्माजीने स्वयं भृगुकी सदाचारवती स्त्रीको आंखोंमें आँसू भरे रोतीहुई देखा ॥ ५ ॥ तब पितामह भगवान् ब्रह्माजीने पुत्रवधू पुलोमाको शांत किया पुलोमा जो रोई थी, उसके आँसुओंकी बिंदुओंमेंसे एक बड़ीभारी नदी बहने लगी ॥ ६ ॥ और वह नदी तपस्वी भगवान् भृगुकी धर्मपत्नी के पीछे पग२ पर बहने लगी, उस को देखकर उससमय सब लोकों के पितामह भगवान् ब्रह्माजीने उस नदी को अपनी पुत्रवधूके पग २ पर पीछे जाती हुई देखकर उसका 'वधूसरा' नाम रक्खा, यह नदी च्यवन ऋषिके आश्रमके पास अब भी बहती है ॥ ८ ॥ इसप्रकार भगवान् भृगुके प्रतापी पुत्र च्यवन ऋषि उत्पन्न हुए ॥ ९ ॥ पिता भृगु ऋषिने अपने पुत्र च्यवनको तथा अपनी सुंदरी स्त्रीको देखते ही क्रोधमें भरकर अपनी स्त्री पुलोमासे बूझा ॥ १० ॥ भृगु बोले, कि—हरण करना चाहने वाले उस राक्षसको तेरा परिचय किसने दिया यह बता, हे मधुर हास्यवाली स्त्री ! वह राक्षस तो इस बातको नहीं जानता था, कि--तू मेरी भार्या है ॥ १० ॥ तो ऐसा कौन है कि-जिसने उस राक्षसको तेरा पता दिया, यह तू मुझसे कह, क्योंकि-मैं अभी उसको क्रोधके कारण शाप देना चाहताहूँ, ऐसा कौन है जो मेरे शापसे न डरता हो ? और यह अपराध किसने किया ?

च्छाम्यहं रुषा । बिभेति को न शापान्मे कस्य चायं व्यतिक्रमः ॥ ११ ॥ पुलोमोवाच । अग्निना भगवंस्तस्मै रक्षसेऽहं निवेदिता । ततो मामनयद्रक्षः क्रोशन्तीं कुररीमिव ॥ १२ ॥ साहं तव सुतस्यास्य तेजसा परिमोक्षिता । भस्मीभूतं नु तद्रक्षो मामुत्सृज्य पपात च ॥१३॥ सूत उवाच इति श्रुत्वा पुलोमाया भृगुः परममन्युमान् । शशापाग्निं प्रतिक्रुद्धः सर्वभक्षो भविष्यसि ॥ १४ ॥ पौलोमेऽग्निशापः षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ * *

सौतिरुवाच । शप्तस्तु भृगुणा वह्निः क्रुद्धो वाक्यमथाब्रवीत् । किमिदं साहसं ब्रह्मन् कृतवानसि मां प्रति ॥१॥ धर्मे प्रयतमानस्य सत्यञ्च वदतः समम् । पृष्टो यदब्रुवं सत्यं व्यभिचारोऽत्र को मम ॥२॥ पृष्टो हि साक्षी यः साक्ष्यं जानानोऽप्यन्यथा वदेत् । स पूर्वानात्मनः सप्त कुले हन्यात्तथापरान् ॥३॥ यश्च कार्य्यार्थतत्त्वज्ञो जानानोऽपि न भाषते । सोऽपि तेन च पापेन लिप्यते नात्र संशयः ॥ ४ ॥ शक्तोऽहमपि शप्तुं त्वां मान्यास्तु

---

पुलोमा कहनेलगी, कि-हे भगवन् ! अग्निने उस राक्षसको मेरा परिचय दिया था, तब वह राक्षस टटीड़ीकी समान रोतीहुई मुझे बड़े वेग के साथ आश्रममेंसे हरण करके लेगया था और मैं इस तुम्हारे पुत्रके कारण उस राक्षसके हाथसे छूटी हूँ, वह राक्षस इस बालकको देखते ही मुझे गिरती हुई छोड़कर पृथ्वीपर गिरपड़ा और गिरते ही जलकर भस्म होगया ॥ १२ ॥ १३ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—पुलोमाके मुखसे इसप्रकार वृत्तान्तको सुनकर भृगुको बड़ा क्रोध चढ़आया और उन्होंने प्रति क्रोधमें होकर अग्निको शाप दिया, कि—जा तू सर्वभक्षी होजायगा ॥ १४ ॥ इति छठा अध्याय समाप्त ॥ * ॥ * ॥ * ॥

उग्रश्रवा कहते हैं, कि—भृगुके शाप देने पर अग्निने क्रोधमें आकर भृगु ऋषिसे कहा, कि—हे ब्राह्मण ! मेरे ऊपर यह साहस क्यों किया? मैं धर्मके विषयमें उद्योग किया करताहूँ, सत्य और यथार्थ बात कहता हूँ, इसकारण पुलोमाने जब मुझसे बूझा तब मैंने उससे सत्य बात कहदी इसमें मेरा क्या अपराध है ? ॥ १ ॥ २ ॥ यदि कोई साक्षी किसी बातको जानता हो और उससे जब वह बात बूझीजाय तब यदि वह मिथ्या बोलै तो उसके कुलकी बीतीहुई छः पीढ़ी और आगेको होने वालीं सात पीढ़ियोंका नाश होताहै अर्थात् वह नरकमें पड़ताहै ॥३॥ ऐसे ही और किसी भी कामको जाननेवाले मनुष्यके पास बूझनेको जाने पर यदि वह ठीक बात नहीं कहता है किंतु उलटी बात बताता है तो वह भी इसही पापका भागी होता है, इसमें जरा भी सन्देह नहीं है ॥ ४ ॥ मैं भी तुम्हे शाप देसकता हूँ, परन्तु ब्राह्मण मेरे मान्य हैं इसकारण मैं तुम्हें शाप नहीं देता हूँ हे ब्राह्मण ! तुम धर्मको जानते

ब्राह्मण मम । जानतोऽपि च ते ब्रह्मन् कथयिष्ये निबोध तत् ॥५॥योगेन बहुधात्मानं कृत्वा तिष्ठामि मूर्त्तिषु । अग्निहोत्रेषु सत्रेषु क्रियासु च मखेषु च ॥६॥ वेदोक्तेन विधानेन मयि यद्धूयते हविः। देवताः पितरश्चैव तेन तृप्ता भवन्ति वै॥७॥आपो देवगणाः सर्वे आपः पितृगणास्तथा। दर्शश्च पौर्णमासश्च देवानां पितृभिः सह ॥८॥ देवताः पितरस्तस्मात्पितरश्चापि देवताः । एकीभूताश्च दृश्यन्ते पृथक्त्वेन च पर्वसु ॥ ९ ॥ देवताः पितरश्चैव भुञ्जते मयि यद्धुतम् । देवतानां पितृणाञ्च मुखमेतदहं स्मृतम् ॥ १० ॥ अमावास्यां हि पितरः पौर्णमास्यां हि देवताः । मन्मुखेनैव हूयन्ते भुञ्जते च हुतं हविः । सर्वभक्षः कथं तेषां भविष्यामि मुखं त्वहम् ॥ ११ ॥ सौतिरुवाच।चिन्तयित्वा ततो वह्निश्चक्रे संहारमात्मनः द्विजानामग्निहोत्रेषु यज्ञसत्रक्रियासु च।१२। निरोङ्कारवषट्काराः स्वधास्वाहाविवर्जिताः।विनाग्निना प्रजाः सर्वास्तत आसन् सुदुःखिताः॥१३॥ अथर्षयः समुद्विग्ना देवान् गत्वाब्रुवन्वचः । अग्निनाशात् क्रियाभ्रंशा-

---

हो, तथापि मैं जो कुछ कहता हूँ, उसको सुनो ॥ ५ ॥ मैं गार्हपत्य और दक्षिणाग्नि आदि मूर्त्तियोंमें नित्य अग्निहोत्रोंमें, यज्ञोंमें, विवाहादि क्रियाओंके होमोंमें और अन्य यज्ञोंमें भी योगसिद्धिके प्रभावसे अपने बहुतसे रूपोंसे निवास करके रहता हूँ ॥ ६ ॥ और वेदमें कही हुई विधिसे मुझमें जो हवि होमाजाता है उससे देवता और पितर तृप्त होतेहैं ॥ ७ ॥ अग्निमें होमाहुआ सोम, घी और दूध सकल देवता और पितरोंका शरीर बनजाताहै, देवताओंको पितरोंके साथ अमावास्य और पौर्णमास नामक यज्ञोंमें समान भाग है, इसकारण देवता ही पितर हैं, और पितर ही देवता हैं, इसप्रकार एकरूप देखे जाते हैं परन्तु वह पर्वणियोंमें पृथक् २ प्रतीत होते हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥ मुझमें जो होमाजाता है वह देवता और पितरोंको पहुँचता है, क्योंकि-मैं देवता और पितरोंका मुख मानाजाताहूँ ॥ १० ॥ अमावास्याके दिन पितर और पौर्णमासीके दिन देवता मेरेमें जो होमाजाता है उसको मेरे मुखसे ही खाते हैं इसकारण सर्वभक्षी होनेपर मैं उनका मुख कैसे होसकूंगा अर्थात् देवता और पितरोंका मुखरूप होनेपर मैं पवित्र और अपवित्र चाहे जिस पदार्थको कैसे भक्षण करसकूंगा ॥ ११ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि-इसप्रकार कहनेके अनन्तर अग्निदेव सब स्थानों से अन्तर्धान होगए ॥ १२ ॥ ब्राह्मणोंके अग्निहोत्रोंमें, यज्ञोंमें तथा सभा आदिकी क्रियाओंमें ॐकार, वषट्कार, स्वाहा, स्वधा आदि बंद होगए सब प्रजा भी अग्निके अन्तर्धान होनेसे दुःखित होगईं, ॥ १३ ॥ घबड़ाएहुए ऋषि देवताओंके पास गए और इसप्रकार कहनेलगे कि-

क्रान्ता लोकास्त्रयोनघाः ॥१४॥ विदध्वमत्र यत्कार्य्यं न स्यात्कालात्ययो यथा । अथर्षयश्च देवाश्च ब्रह्माणमुपगम्य तु ॥१५॥ अग्नेरावेदयञ्छापं क्रियासंहारमेव च । भृगुणा वै महाभाग शप्तोऽग्निः कारणान्तरे ॥१६॥ कथं देवमुखो भूत्वा यज्ञभागाग्रभुक्तथा । हुतभुक् सर्वलोकेषु सर्वभक्षत्वमेष्यति ॥ १७ ॥ श्रुत्वा तु तद्वचस्तेषामग्निमाहूय विश्वकृत् । उवाच वचनं श्लक्ष्णं भूतभावनमव्ययम् ॥ १८ ॥ लोकानामिह सर्वेषां त्वं कर्त्ता चान्त एव च । त्वं धारयसि लोकांस्त्रीन् क्रियाणाञ्च प्रवर्त्तकः ॥ १९ ॥ स तथा कुरु लोकेश नोच्छिद्येरन्यथा क्रियाः । कस्मादेवं विमूढस्त्वमीश्वरः सन् हुताशन ॥ २० ॥ त्वं पवित्रं सदा लोके सर्वभूतगतिश्च ह । न त्वं सर्वशरीरेण सर्वभक्षत्वमेष्यसि ॥ २१ ॥ अपाने ह्यर्चिषो यास्ते सर्वं भोक्ष्यन्ति ताः शिखिन् । क्रव्यादा च तनुर्य्या ते सा सर्वं भक्षयिष्यति । यथा सूर्य्यांशुभिः स्पृष्टं सर्वं शुचि विभाव्यते ।। २२ ॥ तथा तदर्चिभिर्दग्धं सर्वं शुचि भविष्यति । त्वमग्ने परमं तेजः स्वप्र-

---

हे निर्दोष देवताओ ! अग्निदेव अन्तर्धान होगए हैं इसकारण हमारी नित्यकी अग्निहोत्रादि क्रियाएं बन्द होगई, अब त्रिलोकीके प्राणी क्या करें ? हमारी कुछ समझमें ही नहीं आता ॥१४॥ सो अब आप जरा भी विलम्ब न करके इस विषयमें जो कर्त्तव्य हो सो उपाय करिये तदनन्तर ऋषियों और देवताओंने ब्रह्माजीके पास जाकर ॥१५॥ अग्निके शापका वृत्तान्त तथा क्रियाओंके बन्द होनेका समाचार निवेदन किया हे महाभाग ! किसी कारणसे भृगुजीने अग्निको शाप देदिया है ॥१६॥ परन्तु अग्नि देवमुख है और यज्ञके भागमें प्रथम भोक्ता है, वह सब लोकोंमें सर्वभक्षी कैसे होसकता है ? देवताओंकी इस बातको सुनकर विश्वके कर्त्ता ब्रह्माजीने अग्निको अपने पास बुलाया और प्राणियोंको उत्पन्न करनेवाले अविनाशी अग्निके प्रति कोमल वचनसे कहा कि—हे अग्ने ! तू ही सब लोकोंका कर्त्ता और हर्त्ता है, सब लोकोंको धारण करने वाला भी तू ही है और क्रियाओंका प्रवर्त्तक भी तू ही है, इस कारण हे लोकेश ! ऐसा वर्त्ताव करो कि-जिससे क्रियाओंका नाश न होय हे हुताशन ! तुम महासमर्थ होकर ऐसे मूढ़ कैसे होगए हो ? ॥ १७।२० ॥ तुम जगत्में सदा पवित्र हो और जगत्में सब प्राणियों की गति भी वास्तवमें तुम ही हो इसकारण तुम सब शरीरों सेसर्वभक्षी नहीं होओगे॥२१॥ हे शिखिन् ! तम्हारे अपानदेशमें जो ज्वालाएं हैं वह सबका भक्षण करेंगी, तथा मनुष्यादिका मांस भक्षण करनेवालीं तुम्हारी जो मूर्त्तियें हैं वह सबका भक्षण करेंगीं और जैसे सूर्य की किरणें पड़ने से सब वस्तुएं पवित्र होजाती हैं तैसे ही तुम्हारी

भावाद्विनिर्गतम् ॥२३॥ स्वतेजसैव तं शापं कुरु सत्यमृषेर्विभो । देवानां चात्मनो भागं गृहाण त्वं मुखे हुतम् ॥ २४ ॥ सौतिरुवाच । एवमस्त्विति तं वह्निः प्रत्युवाच पितामहम् । जगाम शासनं कर्त्तुं देवस्य परमेष्ठिनः ॥ २५ ॥ देवर्षयश्च मुदितास्ततो जग्मुर्यथागतम् । ऋषयश्च यथापूर्वं क्रियाः सर्वाः प्रचक्रिरे ॥२६ ॥ दिवि देवा मुमुदिरे भूतसङ्घाश्च लौकिकाः । अग्निश्च परमां प्रीतिमवाप हतकल्मषः ॥ २७ ॥ एवं स भगवाञ्छापं लेभेऽग्निर्भृगुतः पुरा । एवमेष पुरावृत्त इतिहासोऽग्निशापजः । पुलोम्नश्च विनाशोऽयं च्यवनस्य च सम्भवः ॥ २८ ॥

इत्यादिपर्वणि पौलोमे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

सूत उवाच । स चापि च्यवनो ब्रह्मन् भार्गवोऽजनयत् सुतम् । सुकन्यायां महात्मानं प्रमतिं दीप्ततेजसम् ॥१॥ प्रमतिस्तु रुरुं नाम घृताच्यां समजीजनत् रुरुः प्रमद्वरायान्तु शुनकं समजीजनत् ॥ २॥ तस्य ब्रह्मन्

---

ज्वालाओंमें जलाहुआ सब पवित्र होजायगा, हे अग्ने ! तुम अपने प्रभावसे ही उत्पन्न हुए परमतेज हो ॥ २२-२३ ॥ इसकारण हेव्यापक अग्ने ! अपने तेजके प्रभावसे ही तुम ऋषिके शापको सच्चाकर दिखाओ और मुखमें होमेहुए देवताओंके तथा अपने भागको तुम ग्रहण करो ॥ २४ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि तदनन्तर अग्निने पितामह ब्रह्माजी से कहा, कि—अच्छा ऐसा ही होगा, फिर अग्निदेव ब्रह्माजीकी आज्ञानुसार वर्त्ताव करनेको चलेगए ॥ २५ ॥ और देवता तथा ऋषि भी प्रसन्न होतेहुए जहांसे आये थे तहांको चलेगए, ऋषिगण पहिले की समान अपनी सब क्रियाएं और यज्ञ करनेलगे ॥ २६ ॥ स्वर्गमें देवता प्रसन्न हुए, जगत्के सब प्राणियोंने भी परम आनन्द पाया और पाप रहित हुआ अग्नि भी परम आनन्दको प्राप्त हुआ ॥ २७ ॥ इसप्रकार हे भगवन् ! पहिले अग्निने भृगुसे शाप पाया था और अग्निके शापके विषयका इसप्रकार प्राचीन वृत्तान्तका इतिहास है, कि-जिसमें पुलोमा राक्षसका विनाश तथा च्यवनके जन्मकी कथा आती है ॥२८ ॥ सातवां अध्याय समाप्त ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥

उग्रश्रवा कहते हैं, कि—हे ब्राह्मण ! सुकन्या नामकी अपनी स्त्रीसे भृगुके पुत्र च्यवनके महात्मा और महातेजस्वी प्रमति नामका पुत्र उत्पन्न हुआ था ॥ १ ॥ प्रमतिने घृताची अप्सरासे रुरु नामके पुत्रको उत्पन्न किया और रुरुने प्रमद्वरासे शुनक नामक पुत्रको उत्पन्न किया था, जो महाबलवान् तीव्र व्रतधारी, यशस्वी और भृगुके सब पुत्रोंमें प्रधान पुरुष था, वह जन्मकालसे ही तीव्र तपस्या करनेलगा, इस कारण सर्वत्र उसका यश अटल होगया था, हे ब्राह्मणो ! उस महा-

रुरोः सर्वं चरितं भूरितेजसः । विस्तरेण प्रवक्ष्यामि तच्छृणुत्वमशेषतः ॥ ३ ॥ ऋषिरासीन्महान् पूर्वं तपोविद्यासमन्वितः । स्थूलकेश इति ख्यातः सर्वभूतहिते रतः ॥ ४ ॥ एतस्मिन्नेव काले तु मेनकायां प्रजधि-वान् । गन्धर्वराजो विप्रर्षे विश्वावसुरिति स्मृतः ॥५॥ अप्सरा मेनका तस्य तं गर्भं भृगुनन्दन । उत्ससर्ज यथाकालं स्थूलकेशाश्रमं प्रति ॥६॥ उत्सृज्य चैव तं गर्भं नद्यास्तीरे जगाम सा । अप्सरा मेनका ब्रह्मन्नि-र्दया निरपत्रपा ॥ ७ ॥ कन्याममरगर्भाभां ज्वलन्तीमिव च श्रिया । तान्ददर्श समुत्सृष्टां नदीतीरे महानृषिः ॥ ८ ॥ स्थूलकेशः स तेजस्वी विजने बन्धुवर्जिताम् । स तां दृष्ट्वा तदा कन्यां स्थूलकेशो महाद्विजः ॥ ९ ॥ जग्राह च मुनिश्रेष्ठः कृपाविष्टः पुपोष च । ववृधे सा वरारोहा तस्याश्रमपदे शुभे ॥ १० ॥ जातकाद्याः क्रियाश्चास्या विधिपूर्वं यथा-क्रमम् । स्थूलकेशो महाभागश्चकार सुमहानृषिः ॥ ११ ॥ प्रमदाभ्यो वरा सा तु सत्त्वरूपगुणान्विता । ततः प्रमद्वरेत्यस्या नाम चक्रे महा-नृषिः ॥१२॥ तामाश्रमपदे तस्य रुरुर्दृष्ट्वा प्रमद्वराम् । बभूव किल धर्मा-त्मा मदनोपहतस्तदा ॥ १३ ॥ पितरं सखिभिः सोऽथ श्रावयामास

---

तेजस्वी रुरुके चरित्रको विस्तारके साथ कहताहूँ, उसको तुम सब सुनो ॥ १-३ ॥ पहिले तपस्वी और विद्वान्, सकल प्राणियोंके कल्याण में प्रीति रखनेवाले स्थूल केश नामवाले एक प्रसिद्ध महर्षि थे ॥ ४ ॥ हे विप्रर्षे! उस समय विश्वावसु नामके एक गन्धर्वराजने मेनका नामवाली अप्सरामें गर्भाधान किया और हे भृगुनन्दन ! जब अपना समय पूरा होनेको आया तब दयाहीन और लज्जारहित वह अप्सरा तत्काल जन्मेहुए उस बालक को स्थूलकेश ऋषिके आश्रमके सामने नदीके तटपर रखकर चलीगई ॥ ५—७ ॥ देवकन्याकी समान रमणीय और सुन्दरताकी प्रभासे दमकती हुई उस कन्याको महर्षि स्थूलकेशने नदी के किनारे पर पड़ीहुई देखा ॥ ८॥ उस कन्याको मार्गमें बिना मा बापकी पड़ीहुई देखकर तेजस्वी महात्मा महर्षि स्थूलकेशको दया आगई, इस कारण वह उस कन्याको उठाकर अपने आश्रममें लेआये, वह सुन्दराङ्गी कन्या स्थूलकेशके शुभ आश्रममें रहकर धीरे२ बड़ी होनेलगी ॥ ९-१०॥ महाभाग महर्षिस्थूलकेशने क्रमसे उस कन्याके जातकर्म आदि संस्कार करदिये ॥११॥ वह रूप, गुण और बुद्धिमें सब प्रमदाओं (स्त्रियों) से श्रेष्ठ थीं, इसकारण उस कन्याका नाम भी महर्षिने प्रमद्वरा रक्खा॥१२॥ एक समय स्थूलकेश ऋषिके आश्रममें प्रमद्वरा को देखकर धर्मात्मा रुरु कामदेवसे हारगए॥१३ ॥ और उन्होने मित्रोंके द्वारा अपने पिता, भृगुके पुत्र प्रमति को अपनी कामकी दशा निवेदन करायी, जिस

मार्गवम् । प्रमतिश्चाऽभ्ययाचत्तां स्थूलकेशं यशस्विनम् ॥१४॥ ततः प्रादात्पिता कन्यां रुरवे तां प्रमद्वराम् । विवाहं स्थापयित्वाग्रे नक्षत्रे भगदैवते ॥१५॥ ततः कतिपयाहस्य विवाहे समुपस्थिते। सखीभिः क्रीड़ती सार्द्ध सा कन्या वरवर्णिनी ॥ १६ ॥ नापश्यत् संप्रसुप्तं वै भुजङ्गं तिर्य्यगायतम् । पदा चैनं समाक्रामन्मुमूर्षुः कालचोदिता ॥ १७ ॥ स तस्याः संप्रमत्तायाश्चोदितः कालधर्मणा । विषोपलिप्तान्दशनान् भृशमङ्गे न्यपातयत् ॥ १८ ॥ सा दष्टा तेन सर्पेण पपात सहसा भुवि । विवर्णा विगतश्रीका भ्रष्टाभरणचेतना ॥ १९ ॥ निरानन्दकरी तेषां बन्धूनां मुक्तमूर्द्धजा । व्यसुरप्रेक्षणीया सा प्रेक्षणीयतमाभवत् ॥ २० ॥ प्रसुप्तेवाभवच्चापि भुवि सर्पविषार्दिता। भूयो मनोहरतरा बभूव तनुमध्यमा॥२१॥ददर्श तां पिता चैव ये चैवान्ये तपस्विनः।विचेष्टमानां पतितां भूतले पद्मवर्चसम् ॥२२॥ ततः सर्वे द्विजवराः समाजग्मुः कृपान्विताः । स्वस्त्यत्रेयो महा-

---

से महात्मा प्रमतिने अपने पुत्रके लिये यशस्वी स्थूलकेश ऋषिसे उस कन्याकी याचना करी, तब स्थूलकेश ऋषिने उस याचनाको स्वीकार करके प्रमद्वरा कन्याका रुरुके साथ संबंध पक्का करके आने वाले पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्रमें विवाहका निश्चय करदिया ॥ १४ ॥ १५ ॥ कितने ही दिन बीतगए और विवाहकाल समीप आगया था, इतने ही में एक समय वह वरवर्णिनी कन्या अपनी समान अवस्थाकी सहेलियोंके साथ वनमें क्रीडा कररही थी, तहाँ मार्गमें जातेहुए, मानो कालकी प्रेरणा करी हुई और मरना चाहतीहुई तिस कन्याने पृथ्वी पर आड़े होकर पड़ेहुए एक लम्बे सांपको देखा नहीं इसकारण उस सर्पको अपने पैरसे खूंदडिया, उसी समय कालधर्मके प्रेरणा करेहुए सर्पने मदमत्त हुई उस कन्याके शरीरमें विषसे भरी हुई अपनी डाढ़का जोरसे डंक मारदिया॥ १६ ॥१७॥सर्पके काटतेही वह कन्या एकाएकी भूमिपर गिरपड़ी, उसके शरीरका रंग बदलगया, शरीरका लावण्य नष्ट होगया, गहने शरीरमेंसे निकलकर बिखरगए, चेतनता उड़गई ॥ १९ ॥ शिरके बाल बिखरगए, सखियें उसको देखकर उदास हो हाहाकार करनेलगीं, और जो वास्तवमें देखने योग्य सुन्दराङ्गी थी वह एक ही क्षणमें प्राण निकलते ही ऐसी होगई कि देखनेमें भय लगनेलगा ।। २० ॥ सर्पके विषसे पीड़ित होती हुई वह निद्राके वशीभूतसी होकर पृथ्वी पर गिरपड़ी थी तो भी वह सिंहकी समान कटिवाली क्षणभर को देखनेमें बहुत ही अच्छी प्रतीत होती थी ।। २१ ॥ दयालु सर्वश्रेष्ठ ब्राह्मण तथा उसके पिता और अन्य जो तपस्वी तहाँ आये थे उन्होने कमलकी समान कान्तिवाली तथा चेतनतारहित उस कन्या को भूमि पर पड़ीहुइ देखा ।। २२ ॥ स्वस्त्यत्रेय

जानुः कुशिकः शङ्खमेखलः ॥ २३ ॥ उद्दालकः कठश्चैव श्वेतश्चैव महायशाः । भरद्वाजः कौणकुत्स्य आर्ष्टिषेणोऽथ गौतमः ॥ २४ ॥ प्रमतिः सह पुत्रेण तथान्ये वनवासिनः । तां ते कन्यां व्यरुदन्दृष्ट्वा भुजङ्गस्य विषार्दिताम् । रुरुदुः कृपयाविष्टा रुरुस्त्वार्त्तो बहिर्ययौ ॥ २५ ॥

इत्यादिपर्वणि पौलोमेऽष्टमोध्यायः ॥ ८ ॥

सौतिरुवाच । तेषु तत्रोपविष्टेषु ब्राह्मणेषु महात्मसु । रुरुश्चुक्रोश गहनं वनं गत्वातिदुःखितः ॥ १ ॥ शोकेनाभिहतः सोऽथ विलपन् करुणं बहु । अब्रवीद्वचनं शोचन् प्रियां स्मृत्वा प्रमद्वराम् ॥ २ ॥ शेते सा भुवि तन्वङ्गी मम शोकविवर्द्धिनी । बान्धवानाञ्च सर्वेषां किं नु दुःखमतः परम् । ३ । यदि दत्तं तपस्तप्तं गुरवो वा मया यदि । सम्यगाराधितास्तेन सञ्जीवतु मम प्रिया ॥ ४ ॥ यथाच जन्मप्रभृति यतात्माहं धृतव्रतः । प्रमद्वरा तथाद्यैषा समुत्तिष्ठतु भाविनी ॥ ५ ॥ एवं विलप्यतस्तस्य भार्य्यार्थे दुःखितस्य च । देवदूतस्तदाभ्येत्य वाक्यमाह रुरुं वने ॥ ६ ॥ देवदूत उवाच । अभिधत्से ह यद्वाक्यं रुरो दुःखेन तन्मृषा । यतो मर्त्यस्य

---

महाजानु, कुशिक, शंखमेखल, उद्दालक, महायशस्वी, कठ, श्वेत, भरद्वाज, कौणकुत्स्य, गौतम, पुत्रसहित प्रमति तथा और बहुतसे वनवासी तपस्वी जहां कन्या पड़ी थी तहां आये और उस कन्याको सर्पके विषकी पीड़ासे विह्वल होकर मरणको प्राप्त हुई देखकर कातर हो रोने लगे, यह दशा देख रुरु घबड़ाकर आश्रममें से बाहर चलागया, परंतु और सब ब्राह्मण तहाँ ही बैठे रहे ॥ २३-२५ ॥ आठवां अध्याय समाप्त.

उग्रश्रवा कहते हैं, कि-हे ब्रह्मन् ! जिस समय उस आश्रममें महात्मा ब्राह्मण प्रमद्वराके आस पास बैठेहुए शोक कररहे थे, उससमय शोक से महादुःखित हुआ रुरु अकेला गहन वनमें जा डीक फाड़कर रोने लगा और अपनी प्रिया प्रमद्वरा को वार २ स्मरण करकै अति करुणाजनक विलाप करता हुआ इसप्रकार कहनेलगा ॥ १ ॥ २ ॥ अरी मेरे शोक को बढ़ानेवाली कृशोदरी ! तू धरती पर ही सोरही है, यह देखकर बन्धुजन तथा दूसरोंको इससे अधिक और क्या दुःख होगा ? ॥ ३ ॥ मैंने यदि कुछ दान दिया हो, यदि मैं धार्मिक होऊँ, यदि मैंने कुछ तप किया हो तो, अथवा यदि मैंने भलेप्रकार गुरुओं की सेवा की हो तो उन सब पुण्योंके बलसे यह मेरी प्रिया जीवित होजाय ॥ ४ ॥ यदि मैंने अपने आत्माको जन्मसेही संयममें रक्खाहो और व्रत धारण किया हो तो उस सब पुण्यके फलसे मेरी यह प्रमद्वरा स्त्री अभी उठाकर खड़ी होजाय ॥ ५ ॥ इसप्रकार प्रियाके लिये दुःखी हुआ और शोक करता हुआ रुरु वनमें अकेला बैठा था, तहाँ उसके पास एक देवदूतने आकर इसप्रकार कहा—॥ ६ ॥ देवदूत बोला, कि—हे रुरु !

धर्मात्मन्नायुरस्ति गतायुषः ॥ ७ ॥ गतायुरेषा कृपणा गन्धर्वाप्सरसोः सुता । तस्माच्छोके मनस्तात मा कृथास्त्वं कथञ्चन ॥ ८ ॥ उपायश्चात्र विहितः पूर्वं देवैर्महात्मभिः । तं यदीच्छसि कर्त्तुं त्वं प्राप्स्यसीह प्रमद्वराम् ॥९॥ रुरुरुवाच । क उपायः कृतो देवैर्ब्रूहि तत्त्वेन खेचर । करिष्येऽहं तथा श्रुत्वा त्रातुमर्हति मां भवान् ॥१०॥ देवदूत उवाच । आयुषोऽर्द्धं प्रयच्छ त्वं कन्यायै भृगुनन्दन । एवमुत्थास्यति रुरो तव भार्य्या प्रमद्वरा ॥ ११ ॥ रुरुरुवाच । आयुषोऽर्द्धं प्रयच्छामि कन्यायै खेचरोत्तम । शृङ्गाररूपाभरणा समुत्तिष्ठतु मे प्रिया ॥ १२ सूत उवाच । ततो गंधर्वराजश्च देवदूतश्च सत्तमौ । धर्मराजमुपेत्येदं वचनं प्रत्यभाषताम् ॥ १३ ॥ धर्मराजायुषोऽर्द्धेन रुरोर्भार्या प्रमद्वरा । समुत्तिष्ठतु कल्याणी मृतैवं यदि मन्यसे ॥ १४ ॥ धर्मराज उवाच । प्रमद्वरां रुरोर्भार्यां देवदूत यदीच्छसि । उत्तिष्ठत्वायुषोऽर्द्धेन रुरोरेव समन्विता ॥ १५ ॥ सौतिरुवाच । एवमुक्ते ततः कन्या सोदतिष्ठत् प्रमद्वरा । रुरोस्तस्या-

---

तू दुःखके कारण जो वचन कहरहा है, उन वचनोंसे क्या होसकता है ?, हे धर्मात्मन् ! जो मनुष्य आयु पूरी होनेसे एक वार मरजाता है वह फिर जीवित नहीं होता ॥ ७ ॥ गन्धर्व और अप्सराकी यह विचारी कन्या आयु पूरी होजानेसे मरणको प्राप्त हुई है, हे तात ! इसके लिये किसी प्रकारका शोक नहीं करना चाहिये, परन्तु प्राचीन महात्मा और देवताओंने इस विषयका एक उपाय निकाल रक्खा है, उस उपायको यदि तू परीक्षा करैगा तो तुझे प्रमद्वारा अवश्यही मिलजायगी ॥८॥ ९ ॥ रुरुने कहा कि—हे देवदूत ! देवताओंका कहाहुआ वह उपाय कौनसा है?, यदि मुझे मालूम होजायगा तो मैं उसके अनुसार कार्य अवश्य ही करूँगा, तुझे मेरी रक्षा करनी चाहिये अर्थात् वह उपाय मुझे बताकर मेरा उद्धार अवश्यही करना चाहिये ॥१०॥ देवदूतने कहा, कि—हे भृगुनन्दन ! तू अपनी आधी आयु उस कन्या को देदे, हे रुरु ! ऐसा करने से तेरी स्त्री प्रमद्वरा उठकर खड़ी होजायगी ॥ ११ ॥ रुरुने कहा, कि—हे आकाशचारियोंमें श्रेष्ठ देवदूत ! उस कन्याके लिये मैं अपनी आधी आयु देता हूँ, शृङ्गार, रूप और आभूषणों सहित मेरी प्रिया जीवित होजाय ॥ १२ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—तदनन्तर महात्मा गंधर्वराज ( प्रमद्वरा का पिता ) और देवदूत धर्मराजके पासगए और उनसे कहा, कि—हे धर्मराज ! रुरुकी स्त्री प्रमद्वरा जो मरगई है उसको, उसके पतिकी आधी आयुसे, यदि आपके ध्यानमें आवे तो जीवित करदीजिये ॥ १३ ॥ १४ ॥ धर्मराज बोले कि—हे देवदूत ! तुम चाहते हो तो रुरुकी भार्या रुरुकी ही आधी आयु से जीवित होजाय ॥ १५ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—ऐसा कहते ही वह

युषोऽर्द्धेन सुप्तेव वरवर्णिनी ॥ १६ ॥ एतद्दृष्टं भविष्ये हि रुरोरुत्तम-तेजसः । आयुषोऽतिप्रवृद्धस्य भार्य्यार्थेऽर्द्धमलुप्यत ॥ १७ ॥ तत इष्टेऽहनि तयोः पितरौ चक्रतुर्मुदा ॥ विवाहं तौ च रेमाते परस्परहितैषिणौ ॥ १८ ॥ स लब्ध्वा दुर्लभां भार्य्यां पद्मकिञ्जल्कसुप्रभाम् । व्रतं चक्रे विनाशाय जिह्मगानां धृतव्रतः ॥ १९ ॥ स दृष्ट्वा जिह्मगान् सर्वां स्तीवकोपसमन्वितः । अभिहन्ति यथासत्त्वं गृह्य प्रहरणं सदा ॥२०॥ स कदाचिद्वनं विप्रो रुरुरभ्यागमन्महत् । शयानं तत्र चापश्यत् डुण्डुभं वयसान्वितम् ॥२१॥ तत उद्यम्य दण्डं स कालदण्डोपमं तदा॥जिघांसुः कुपितो विप्रस्तमुवाचाथ डुण्डुभः ॥ २२ ॥ नापराध्यामि ते किञ्चिद-हमद्य तपोधन । संरम्भाच्च किमर्थं मामभिहंसि रुषान्वितः ॥ २३ ॥

इत्यादिपर्वणि पौलोमे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

रुरुरुवाच । मम प्राणसमा भार्य्या दष्टासीद्भुजगेन ह । तत्र मे समयो घोर आत्मनोरग वै कृतः ॥ १ ॥ भुजंगं वै सदा हन्यां यं यं पश्येयमि-

---

रवर्णिनी प्रमद्वरा, रुरुकी आधी आयुसे, जैसे निद्रामेंसे जागीहो तैसे उठकर बैठी होगई ॥ १६ ॥ स्त्रीके लिये आधी आयु देनेवाले केवल रुरु के भाग्यमें ही इसप्रकार देखनेमें आया था और इसप्रकार स्त्रीको आधी आयु देनेसे रुरुकी बहुत बड़ी आयुमेंसे आधी आयु कम होगई थी १७ तदन्तर उन दोनोंके माता पिताने शुभ लग्न ( पूर्वाफाल्गुनी ) के आने पर उनका विवाह करदिया और रुरु तथा प्रमद्वरा एक दूसरेका हित चाहतेहुए आनन्दसे दिन बितानेलगे ॥१८॥ इसप्रकार कमलके केसर की समान कान्तिवाली प्रमद्वरा नामक दुर्लभ स्त्रीको पाकर व्रतधारी रुरुने सर्पोंका नाश करनेकी प्रतिज्ञा करी ॥ १९ ॥ और वह जहां तहां सर्पोंको देखते ही अत्यन्त कोपमें भरकर अपनेसे बनै उतने जोरसे शस्त्रलेकर सर्पोंको मारने लगा ॥ २० ॥ एक समय वह रुरु ब्राह्मण किसी घोर वनमें जापहुँचा, तहां उसने एक बुड्ढे जीर्णशरीर डुण्डुभजातिके सर्पको सोताहुआ देखा ॥ २१ ॥ रुरु उसको देखते ही क्रोध में भरगया और उसको मारनेकी इच्छासे कालदण्डकी समान अपना दंडा उठाया, उस समय डुण्डुभ जातिके सर्पने उस ब्राह्मणसे कहा, कि—हे तपोधन ! इस समय मैंने तुम्हारा कोई अपराध नहीं किया है, फिर तुम निष्कारण ही क्रोधके आवेशमें आकर मुझे क्यों मारेडालते हो ? ॥ २२ ॥ २३ ॥ नवम अध्याय समाप्त ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

रुरुने कहा, कि—हे भुजङ्गम ! मेरी प्राणसमान प्यारी भार्याको एक दुष्ट सर्पने काटखाया था,उस दिन से ही मैंने उस सर्पके अपराधसे भयानक नियम करलियो है,,कि—सदा जो २ सर्प मेरे देखनेमें आवेंगे

त्युत । ततोऽहं त्वां जिघांसामि जीवितेनाद्य मोक्ष्यसे ॥ २ ॥ डुण्डुभ उवाच । अन्ये ते भुजगा ब्रह्मन् ये दशन्तीह मानवान् । डुण्डुभानहिगंधेन न त्वं हिंसितुमर्हसि ॥ ३ ॥ एकानर्थान् पृथगर्थानेकदुःखान् पृथक्सुखान् । डुण्डुभान्धर्मविद्भूत्वा न त्वं हिंसितुमर्हसि ॥ ४ ॥ सौतिरुवाच । इति श्रुत्वा वचस्तस्य भुजगस्य रुरुस्तदा । नावधीद्भयसंविग्नमृषिं मत्वाथ डुण्डुभम् ॥ ५ ॥ उवाच चैनं भगवान् रुरुः संशमयन्निव । कामं मां भुजग ब्रूहि कोऽसीमां विक्रियां गतः ॥ ६ ॥ डुण्डुभ उवाच । अहं पुरा रुरो नाम्ना ऋषिरासं सहस्रपात् । सोऽहं शापेन विप्रस्य भुजगत्वमुपागतः ॥७॥ रुरुरुवाच । किमर्थं शप्तवान् क्रुद्धो द्विजस्त्वां भुजगोत्तम । कियन्तं चैव कालं ते वपुरेतद्भविष्यति ॥ ८ ॥

इत्यादिपर्वणि पौलोमे दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

डुण्डुभ उवाच । सखा बभूव मे पूर्वं खगमो नाम वै द्विजः । भृशं संशितवाक् सोऽथ तपोबलसमन्वितः ॥ १ ॥ स मया क्रीडता बाल्ये

---

उन सबको मारडालूंगा, इसकारण ही मैं तुझे अभी मारेडालता हूँ आज मेरे हाथसे तेरा प्राणसंहार होगा ॥ १ ॥ २ ॥ डुंडुभने कहा, कि—हे ब्रह्मन्! जो भूमिपर मनुष्योंको काटते हैं वह सर्प दूसरी जातिके हैं, डुंडुभ तो आकारमात्रका ही सर्प है, इसकारण हे महर्षे! केवल सर्प नामकी गन्धमात्र पाकर डुंडुभसर्प का वध करना तुम्हें योग्य नहीं है ॥ ३ ॥ एक जातिके होने से हानि हमारी भी होती है, परंतु लाभ सबको जुदा २ मिलता है, इसकारण दुःख में सब समान हैं और सुख में जुदे २ हैं, इसकारण धर्मज्ञ होकर आपको डुण्डभोंका नाश नहीं करना चाहिये ॥ ४ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—भयसे घवड़ाये हुए और दुःखित डुण्डुभके ऐसे कातरवचन सुननेसे उसको कोई ऋषि समझा और मारा नहीं, किंतु उसको धीरज देतेहुए रुरुने बूझा, कि—हे सर्प तू कौन है? और सर्पकी योनि तूने किस कारणसे पाई है, यह बात मुझे इच्छा होय तो बता ॥ ५ ॥ ६ ॥ डुंडुभ कहता है, कि—हे रुरो! पहिले मैं सहस्रपाद नामका ऋषि था, फिर ब्राह्मणके शापको प्राप्त होकर सर्पयोनिमें पहुँचगया हूँ ॥ ७ ॥ यह सुनकर रुरुने कहा, कि—हे सर्पोत्तम! ब्राह्मणने किस कारणसे क्रुद्ध होकर तुम्हें शापदिया था और अभी तुम्हें इस शरीरमें और कबतक रहना पड़ैगा, मैं यह सुनना चाहता हूँ ॥ ८ ॥ दशम अध्याय समाप्त ॥ १० ॥ * ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥

डुंडुभने कहा, कि—सत्यवादी और तपोवीर्यसम्पन्न खगम नामवाला एक ब्राह्मण मेरा बालकपनका मित्र था ॥ १ ॥ वह एक दिन जब कि—अग्निहोत्रके काममें एकचित्त हुआ बैठा था, उस समय मैंने

कृत्वा तार्णं भुजङ्गमम् । अग्निहोत्रे प्रसक्तस्तु भीषितः प्रमुमोह वै ॥२॥ लब्ध्वा स च पुनः संज्ञां मामुवाच तपोधनः । निर्दहन्निव कोपेन सत्यवाक् शंसितव्रतः ॥ ३ ॥ यथावीर्यस्त्वया सर्पः कृतोऽयं मद्विभीषया । तथावीर्यो भुजङ्गस्त्वं मम शापाद्भविष्यसि ॥ ४ ॥ तस्याहं तपसो वीर्य्यं जानानस्तत् तपोधन । भृशमुद्विग्नहृदयस्तमवोचमहं तदा ॥५॥ प्रयतः संभ्रमाच्चैव प्राञ्जलिः पुरतः स्थितः । सखेति हसतेदन्ते नर्मार्थं वै कृतं मया ॥६॥ क्षन्तुमर्हसि मे ब्रह्मन् शापोऽयं विनिवर्त्यताम् । सोऽथ मामब्रवीद्दृष्ट्वा भृशमुद्विग्नचेतसम् ॥ ७ ॥ मुहुरुष्णं विनिश्वस्य सुसंभ्रान्तस्तपोधनः । नानृतं वै मया प्रोक्तम्भवितेदं कथञ्चन ॥ ८ ॥ यत्तु वक्ष्यामि ते वाक्यं शृणु तन्मे तपोधन । श्रुत्वा च हृदि ते वाक्यमिदमस्तु सदानघ ॥ ९ ॥ उत्पत्स्यति रुरुर्नाम प्रमतेरात्मजः शुचिः । तं दृष्ट्वा शापमोक्षस्ते भविता न चिरादिव ॥१० ॥ स त्वं रुरुरिति ख्यातः प्रमतेरात्मजोऽपि च । स्वं रूपं प्रतिपद्याहमद्य वक्ष्यामि ते हितम् ॥ ११ ॥ स

---

बालस्वभावमें आकर खेलते २ तिनुकोंका एक सांप बनाकर उससे उसको डराया और वह उससे डरकर मूर्छित हो भूमिपर गिरपड़ा ॥ २ ॥ वह ब्राह्मण सत्यवादी, उत्तम व्रतधारी और तपको ही धन माननेवाला था, उसको जब चेतना हुई तब मानो मुझे क्रोधसे भस्म करे देता हो, इसप्रकार लाल२ आंखें करके मुझसे कहनेलगा, कि ॥३॥ मुझे डरानेके लिये तूने जैसा पराक्रमहीन झूठा सांप बनाया है, तू वैसा ही पराक्रमहीन सांप मेरेशापसे होजायगा ॥४॥ हे तपोधन ! मैं उसके तपोबल को जानता था, इसकारण मैं उसीसमय चित्तमें घबड़ाताहुआ उसके सामने खड़ा होगया, और दोनों हाथ जोड़ प्रणाम करके निवेदन किया, कि—हे भाई ! यह तो मैंने साधारण हँसनेके लिये हीं तुमसे परिहास ( मस्खरी ) किया था ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे ब्रह्मन् तुम्हें मेरे ऊपर क्षमा करनी चाहिये. तुम अपने शापसे छुटाओ, मुझे अत्यन्त उद्विग्नचित्त और घबड़ाहटमें पड़ाहुआ देखकर वह तपस्वी बार २ लंबेश्वास लेताहुआ कहनेलगा, कि—मेरा शाप किसीप्रकार भी मिथ्या नहीं होगा ॥ ७ ॥ ८ ॥ परंतु हे तपोधन ! मैं तुझसे जो बात कहता हूँ उसको सावधान होकर सुन और हे निर्दोष! इस बात को सुनकर सदा अपने हृदयमें रखना ॥ ९ ॥ महात्मा प्रमतिके रुरु नामका परमपवित्र पुत्र उत्पन्न होगा, उसका दर्शन करते ही तू तुरंत शापसे छूटजायगा ॥ १० ॥ ( फिर डुंडुभ सर्पने कहा कि—) हे तपोधन ! तुम ही वह प्रमतिके प्रसिद्ध पुत्र रुरु हो, आज मैंने आपका दर्शन पालिया, अब मैं अपने पहिले रूपको पाकर आपसे कुछ हितकी बात कहता हूँ उसको सुनो ॥ ११ ॥ ऐसा कहते ही महायशस्वी उत्तम

डौण्डुभं परित्यज्य रूपं विप्रर्षभस्तदा। स्वरूपं भास्वरं भूयः प्रतिपेदे महायशाः ॥ १२ ॥ इदं चोवाच वचनं रुरुमप्रतिमौजसम्। अहिंसा परमो धर्मः सर्वप्राणभृतां स्वर॥१३॥तस्मात् प्राणभृतः सर्वान् हिंस्याद् ब्राह्मणः क्वचित्। ब्राह्मणः सौम्य एवेह भवतीति परा श्रुतिः ॥१४॥ वेदवेदाङ्गविन्नाम सर्वभूताभयप्रदः। अहिंसा सत्यवचनं क्षमा चेति विनिश्चितम् ॥ १५ ॥ ब्राह्मणस्य परो धर्मो वेदानां धारणापि च। क्षत्रियस्य हि यो धर्मः स हि नेष्येत वै तव ॥१६॥ दण्डधारणमुग्रत्वं प्रजानां परिपालनम्। तदिदं क्षत्रियस्यासीत्कर्म वै शृणु मे रुरो ॥ १७ ॥ जनमेजयस्य यज्ञेऽत्र सर्पाणां हिंसनं पुरा। परित्राणञ्च भीतानां सर्पाणां ब्राह्मणादपि ॥ १८ ॥ तपोवीर्य्यबलोपेताद्वेदवेदाङ्गपारगात्। आस्तीकाद्द्विजमुख्याद्वै सर्पसत्रे द्विजोत्तम ॥ १९ ॥

इत्यादिपर्वणि पौलोमे एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

रुरुरुवाच। कथं हिंसितवान् सर्पान् स राजा जनमेजयः। सर्पा वा हिंसितास्तत्र किमर्थं द्विजसत्तम॥१॥ किमर्थं मोक्षिताश्चैव पन्नगास्तेन धीमता। आस्तीकेन द्विजश्रेष्ठ श्रोतुमिच्छाम्यशेषतः ॥ २ ॥ ऋषिरु-

---

ब्राह्मण डुंडुभने, सर्पके स्वरूपको त्यागकर अपने पहिले अतितेजस्वी शरीरको फिर धारण करलिया ॥१२॥ और अगाध बलवाले रुरु मुनि से इसप्रकार कहा, कि—हे सकल प्राणियोंमें उत्तम महात्मन्!अहिंसा ही परमधर्म है, इसकारण ब्राह्मणको कभी भी किसी प्राणी की हिंसा नहीं करनी चाहिये, क्योंकि वेदमें कहा है, कि-जगत् भर के मनुष्यों में ब्राह्मणका स्वभाव कोमल होता है॥ १३ ॥ १४ ॥ वेद तथा सब वेदाङ्गोंको जानना, सकल प्राणियोंको अभयदान देना, अहिंसा, सत्यवादीपन और क्षमा आदि ब्राह्मणोंका धर्म है ॥ १५ ॥ और वेदोंको पढ़कर उनको स्मरण रखना भी ब्राह्मणका परम धर्म है, इसकारण आपको ब्राह्मण होकर क्षत्रियके धर्मके अनुसार वर्त्ताव नहीं करना चाहिये ॥ १६ ॥ दण्ड धारण करना, उग्रता रखना और प्रजाका पालन करना यह क्षत्रियका धर्म है, हे श्रेष्ठ ब्राह्मण रुरु! पहिले राजा जनमेजय के सर्पयज्ञमें सांपोंका नाश होनेलगा था वह कथा, और उस सर्पयज्ञ में भयभीत हुए सर्पोंकी उस समय तपोबलवाले, वेद और वेदाङ्गके पारङ्गत एक आस्तीक नामक ब्राह्मणने रक्षा करीथी, वह भी सुनो १७- ॥ १९ ॥ ग्यारहवां अध्याय समाप्त ॥ ११ ॥ * ॥

रुरुने कहा, कि--हे द्विजोत्तम! उस जनमेजय राजाने यज्ञमें सर्पोंका वध करना क्यों आरम्भ किया था? ॥ १ ॥ और हे द्विजवर्य! बुद्धिमान् आस्तीकने उन सर्पोंकी रक्षा किसकारणसे की थी? वह सब वृत्तांत मैं पूरा २ सुनना चाहताहूँ ॥ २ ॥ ऋषिने कहा कि—हे रुरो ! तुम

वाच । श्रोष्यसि त्वं रुरो सर्वमास्तीकचरितं महत् । ब्राह्मणानां कथयतामित्युक्त्वान्तरधीयत ॥ ३॥ सौतिरुवाच । रुरुश्चापि वनं सर्वं पर्यधावत्समन्ततः । तमृषिं नष्टमन्विच्छन् संश्रान्तो न्यपतद्भुवि ॥ ४ ॥ स मोहं परमं गत्वा नष्टसंज्ञ इवाभवत् । तदृषेर्वचनं तथ्यं चिन्तयानः पुनः पुनः ॥ ५ ॥ लब्धसंज्ञो रूरुश्चायात्तदाचख्यौ पितुस्तदा । पिता चास्य तदाख्यानं पृष्टः सर्वं न्यवेदयत् ॥६॥ इत्यादिपर्वणि सर्पसत्रप्रस्तावना पौलोमं समाप्तम् द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

## अथास्तीकपर्व ।

शौनक उवाच । किमर्थं राजशार्दूलः स राजा जनमेजयः । सर्पसत्रेण सर्पाणां गतोऽन्तं तद्वदस्व मे ॥ १ ॥ निखिलेन यथातत्त्वं सौते सर्वमशेषतः । आस्तीकश्च द्विजश्रेष्ठः किमर्थं जपतां वरः । मोक्षयामास भुजगान् प्रदीप्ताद्वसुरेतसः ॥ २ ॥ कस्य पुत्रः स राजासीत् सर्पसत्रं य आहरत् । स च द्विजातिप्रवरः कस्य पुत्रोऽभिधत्स्व मे ॥ ३ ॥ सौतिरुवाच । महदाख्यानमास्तीकं यथैतत् प्रोच्यते द्विज । सर्वमेतदशेषेण शृणु मे वदताम्वर ॥ ४ ॥ शौनक उवाच । श्रोतुमिच्छाम्यशेषेण

---

ब्राह्मणोंके मुखसे आस्तीकका वडाभारी वृत्तांत सुनोगे, ऐसा कहकर महर्षि सहस्रपाद अन्तर्धान होगए ॥ ३ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—तदनन्तर अन्तर्धान हुए उन ऋषिको खोजनेके लिये रुरु उस बड़ेभारी वनमें चारों ओर घूमनेलगा और अंतको थकजानेसे मूर्छित हो वावला सा बनकर भूमिपर गिरपड़ा और महामोहके वशमें होकर अचेतनसा होगया, चेत होनेपर सहस्रपाद ऋषिके उपदेशवचनोंका वार २ स्मरण करता हुआ अपने आश्रममें आपहुँचा और अपने पितासे आस्तीकके विषयका वृत्तांत बूझा, तव उसके पिताने आस्तीकका सव वृत्तांत कह सुनाया ॥ ४-६ ॥ वारहवाँ अध्याय समाप्त ॥ १२ ॥ * ॥ * ॥

शौनकने कहा, कि—हे सूतपुत्र ! सिंहसमान राजा जनमेजयने सर्पों का यज्ञ करके सर्पोंका नाश किस कारणसे किया था ? वह सव मुझे पूर्णरीतिसे सुनाओ तथा विजय पानेवालोंमें श्रेष्ठ और द्विजोत्तम आस्तीकने धधकतीहुई अग्निमेंसे सर्पोंकी रक्षा किस कारणसे की थी? वह सव वृत्तांत जैसा हो तैसा मुझै सुनाओ, जिसने सर्पयज्ञ किया था वह राजा किसका पुत्र था और ब्राह्मणोंमें श्रेष्ठ आस्तीक किसका पुत्र था यह भी मुझसे कहो ॥१–३॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि-हे मुनिवर! मैं तुम से आस्तीकका वड़ाभारी वृत्तांत जिसप्रकार है, तैसा ही कहता हूँ, उस सवको हे वक्ताओंमें श्रेष्ठ! तुम सुनो। ४। शौनक कहते हैं, कि-पुरातन ऋषि, यशस्वी आस्तीककी मनोहर कथाको मैं पूर्ण रीतिसे सुननां

कथामेतां मनोरमाम् । आस्तीकस्य पुराणर्षेर्ब्राह्मणस्य यशस्विनः ॥५॥ सौतिरुवाच । इतिहासमिमं विप्राः पुराणं परिचक्षते ॥६॥ कृष्णद्वैपायनप्रोक्तं नैमिषारण्यवासिषु । पूर्वं प्रचोदितः सूतः पिता मे लोमहर्षणः ॥ ७ ॥ शिष्यो व्यासस्य मेधावी ब्राह्मणेष्विदमुक्तवान् । तस्मादहमुपश्रुत्य प्रवक्ष्यामि यथातथम् ॥ ८ ॥ इदमास्तीकमाख्यानं तुभ्यं शौनक पृच्छते । कथयिष्याम्यशेषेण सर्वपापप्रणाशनम् ॥ ९ ॥ आस्तीकस्य पिता ह्यासीत् प्रजापतिसमः प्रभुः । ब्रह्मचारी यताहारस्तपस्युग्रे रतः सदा ॥ १० ॥ जरत्कारुरिति ख्यात ऊर्ध्वरेता महातपाः । यायावराणां प्रवरो धर्मज्ञः संशितव्रतः ॥ ११ ॥ स कदाचिन्महाभागस्तपोबलसमन्वितः । चचार पृथिवीं सर्वां यत्रसायंगृहो मुनिः ।१२। तीर्थेषु च समाप्लावं कुर्वन्नटति सर्वशः । चरन्दीक्षां महातेजा दुश्चरामकृतात्मभिः ॥ १३ ॥ वायुभक्षो निराहारः शुष्यन्ननिमिषो मुनिः । इतस्ततः परिचरन्दीप्तपावकसप्रभः ॥ १४ ॥ अटमानः कदाचित् स्वान् स ददर्श

---

चाहता हूँ, इसकारण मुझसे उनकी कथा कहिये । उग्रश्रवा कहते हैं, कि—कृष्णद्वैपायनके कहेहुए इस इतिहासको ब्राह्मण पुराण कहते हैं ॥ ४—६ ॥ पहिले व्यासजीके शिष्य और मेरे पिता बुद्धिमान् सूत लोमहर्षणजीने नैमिषारण्यमें रहनेवाले ब्राह्मणों के समीप उनके पूंछने पर यह इतिहास कहा था और हे शौनक ! मैंने उनसे जो कुछ सुना था, वह तुम मुझसे बूझते हो तो तुम्हें सकल पापोंका हरनेवाला आस्तीक का आख्यान जैसा सुना है तैसा ही पूर्ण रीतिसे सुनाता हूँ ॥ ७-९ ॥ आस्तीक के पिता प्रजापतिकी समान शक्ति रखते थे, वह अविवाहित होनेसे नित्य वेदका स्वाध्याय करनेमें लगे रहते थे, सदा महातप में ही प्रेम रखते थे, नियमित भोजन करनेवाले और ब्रह्मचारी थे ।१०। वह ऊर्ध्वरेता महातपस्वी जरत्कारु नामसे पृथ्वी पर प्रसिद्ध थे, वह एक ग्राममें एक ही रात रहनेवाले यायावरोंमें श्रेष्ठ, धर्मज्ञ और दृढ़व्रतधारी थे ॥ ११ ॥ वह महाभाग तपोबलधारी मुनि, एक समय यात्राके मिषसे सकलभूमण्डल पर विचरनेको चलदिये और जहां सायंकाल होजाता था तहां ही ठहरजाते थे ॥ १२ ॥ इसप्रकार अनेकों तीर्थोंमें स्नान करते हुए चारों ओर घूमने लगे, वह तेजस्वी ब्राह्मण यात्रामें आत्मसंयमहीन पुरुषोंसे न होसकनेवाले अनेकों कठिन नियमोंका पालन करते थे ॥ १३ ॥ वह मुनि कभी वायुका ही भक्षण करके रहजाते थे और कभी निराहार ही रहते थे उन्होने निद्राको भी जीतलिया था, प्रज्वलित अग्निकी समान तेजस्वी इन ऋषिने एक दिन इधर उधर फिरतेहुए एक स्थान पर अपने

पितामहान्। लम्बमानान्महागर्त्ते पादैरूर्ध्वैरवाङ्मुखान्॥१५॥ तानब्रवीत्स दृष्ट्वैव जरत्कारुः पितामहान्। के भवन्तोऽवलम्बन्ते गर्त्ते ह्यस्मिन्नधोमुखाः॥ १६॥ वीरणस्तम्बके लग्नाः सर्वतः परिभक्षिते। मूषिकेण निगूढेन गर्त्तेऽस्मिन्नित्यवासिना॥ १७॥ पितर ऊचुः। यायावरा नाम वयमृषयः शंसितव्रताः। सन्तानप्रक्षयाद्ब्रह्मन्नधो गच्छाम मेदिनीम्॥ १८॥ अस्माकं सन्ततिस्त्वेको जरत्कारुरिति स्मृतः। मन्दभाग्योऽल्पभाग्यानां तप एकं समास्थितः॥ १९॥ न स पुत्रान् जनयितुं दारान्मूढश्चिकीर्षति। तेन लम्बामहे गर्त्ते सन्तानस्य क्षयादिह॥२०॥ अनाथास्तेन नाथेन यथा दुष्कृतिनस्तथा। कस्त्वं बन्धुरिवास्माकमनुशोचसि सत्तम॥ २१॥ ज्ञातुमिच्छामहे ब्रह्मन् को भवानिह नः स्थितः। किमर्थञ्चैव नः शोच्याननुशोचसि सत्तम॥ २२॥ जरत्कारुरुवाच। मम पूर्वे भवन्तो वै पितरः सपितामहाः। ब्रूत किं करवाण्यद्य जरत्कारुरहं स्वयम्॥ २३॥ पितर ऊचुः। यतस्व यत्नवांस्तात सन्ता-

---

पितरोंको उलटे शिर लटकते हुए देखा, वह एक गढे में ऊपरको पैर और नीचेको शिर हुए लटक रहे थे, पितामहोंको उलटे शिर लटकते हुए देखते ही जरत्कारुने उनसे बूझा, कि—इस गढेमें उलटे शिर लटकनेवाले तुम कौनहो? ॥ १४—१६॥ इस गढेमें नित्य गुप्तरीति से रहनेवाले चूहोंने जिसकी जड़को चारों ओरसे काटडाला है ऐसे वीरण नामक तिनुकों के झुंडको पकड़कर तुम उलटे शिर लटकेहुए हो!॥ १७॥ पितरोंने कहा, कि—हम मायावर नामक तीव्रव्रतधारी ऋषि हैं और हे ब्राह्मण! सन्तान न होनेसे हम पृथ्वीपर नीचे गिरजावँगे, जरत्कारुनामक हमारा एक ही पुत्र है, परंतु हमारे मन्दभाग्यके कारण वह मन्दभाग्य पुत्र भी केवल तपका ही अवलम्बन कियेहुए है॥ १८॥१९॥ उस मूर्खको पुत्र उत्प करने के निमित्त विवाह करने की इच्छा ही नहीं है, इसप्रकार अपुत्र होनेके कारण हम गढेमें लटक रहे हैं॥ २०॥ वह हमारा वंशधर है तो भी हम पापियोंकी समान अनाथसे होकर गिरे पड़ते हैं, हे सत्तम! तू कौन है? जो बान्धव की समान हमारी चिंता करता है॥ २१॥ हे ब्रह्मन्! हमारे पास खड़ा हुआ तू कौन है? हम यह जानना चाहते हैं और हे सत्पुरुष! शोक करनेयोग्य हमारी चिंता तू क्यों करता है॥ २२॥ जरत्कारुने कहा, कि—मेरे पितामहोंके सहित तुम मेरे पूर्वपुरुष हो और मैं ही जरत्कारु हूँ, इसकारण कहिये कि—अब मुझे आपके निमित्त क्या करना चाहिये॥ २३॥ पितर कहने लगे, कि—तो हे तात! तू अपने कुलकी वृद्धिके लिये उद्योगी होकर परिश्रम कर, हे विभो! ऐसा

नाय कुलस्य नः। आत्मनोऽर्थेऽस्मदर्थे च धर्म इत्येव वा विभो ॥२४॥ न हि धर्मफलैस्तात न तपोभिः सुसञ्चितैः। तां गतिं प्राप्नुवन्तीह पुत्रिणो यां व्रजन्ति वै॥ २५ ॥ तद्दारग्रहणे यत्नं संतत्यांश्च मनः कुरु। पुत्रकास्मन्नियोगात्त्वमेतन्नः परमं हितम्॥ २६॥ जरत्कारुरुवाच। न दारान्वै करिष्येऽहं न धनं जीवितार्थतः। भवतान्तु हितार्थाय करिष्ये दारसंग्रहम्॥ २७॥ समयेन च कर्त्ताहमनेन विधिपूर्वकम्। तथा यद्युपलप्स्यामि करिष्ये नान्यथा ह्यहम्॥ २८॥ सनाम्नी या भवित्री मे दित्सिता चैव बन्धुभिः। भैक्षवत्तामहं कन्यामुपयंस्ये विधानतः ॥२९॥ दरिद्रस्य हि भार्य्यां को मे दास्यति विशेषतः। प्रतिग्रहीष्ये भिक्षां तु यदि कश्चित् प्रदास्यति ॥३०॥ एवं दारक्रियाहेतोः प्रयतिष्ये पितामहाः। अनेन विधिना शश्वन्न करिष्येऽहमन्यथा ॥ ३१ ॥ तत्र चोत्पत्स्यते जंतुर्भवतां तारणाय व। शाश्वतं स्थानमासाद्य मोदंतां पितरो मम ॥ ३२ ॥

इत्यादिपर्वण्यास्तीके त्रयोदशोऽध्यायः।

---

करनेसे तू अपने तथा हमारे लिये धर्मकार्य करनेवाला होगा ॥२४॥ हे तात! पुत्रवान् पुरुष जिस गतिको पाते हैं, उस गतिको धर्मके फलों से और उत्तम प्रकारसे संग्रह किये हुए तपसे मनुष्य नहीं पाते ॥ २५॥ इस कारण हे पुत्रक! हमारी आज्ञासे तू विवाह करनेका उद्योग कर और पुत्र उत्पन्न करनेकी बातको अपने मनमें रख, इतना करनेसे ही मानो तू हमारा परमहित करसकेगा ॥ २६ ॥ जरत्कारुने कहा, कि—मैं अपने जीवनके सुखभोगके लिये स्त्री वा धनका संग्रह नहीं करूँगा, किंतु केवल तुम्हारे हितके लिये ही विवाह करलूंगा,॥ २७॥ मेरी प्रतिज्ञाके अनुसार जो कन्या मिलैगी मैं उसके साथ ही विधिपूर्वक विवाह करूँगा, कि—जिससे मेरी धारणा सफल हो, परंतु इसप्रकारसे यदि कोई कन्या नहीं मिलैगी तो मैं विवाह नहीं करूँगा ॥२८॥ जिस कन्याका नाम मेरे नाम पर होगा और उसके कुटुम्बी यदि मुझै भिक्षारूपसे वह कन्या देदेंगे तो मैं उसके साथ यथाविधि विवाह करलूंगा ॥ २९ ॥ परंतु अधिकतर तो मुझसे दरिद्रीको कन्या देगा ही कौन? तथापि यदि कोई मुझै कन्या देदेगा तो मैं उस भिक्षाको ग्रहण करलूंगा ॥ ३० ॥ हे पितामहो! इस विधिसे विवाह करनेका मैं नित्य उद्योग करूँगा, परंतु मेरी प्रतिज्ञाके अनुसार कन्या नहीं मिलैगी तो मैं विवाहका उद्योग नहीं करूंगा ॥ ३१ ॥ हे पितरो! मैं अपने वचनके अनुसार विवाह करनेका प्रयत्न अवश्य करूंगा और आपको तारनेके लिये उस स्त्रीमेंसे पुत्र उत्पन्न होगा, जिससे कि—तुम अविनाशी स्थानको पाकर आनन्द भागोगे ॥ ३२ ॥ तेरहवां अध्याय समाप्त १३

सौतिरुवाच । ततो निवेशाय तदा स विप्रः शंसितव्रतः । महीं चचार दारार्थी न च दारानविन्दत ॥ १ ॥ स कदाचिद्वनं गत्वा विप्रः पितृवचः स्मरन् । चुक्रोश कन्याभिक्षार्थी तिस्रो वाचः शनैरिव ॥ २ ॥ तं वासुकिः प्रत्यगृह्णादुद्यम्य भगिनीं तदा ॥ न स तां प्रतिजग्राह न सनाम्नीति चिन्तयन् ॥ ३ ॥ सनाम्नीं चोद्यतां भार्य्यां गृह्णीयामिति तस्य हि । मनो निविष्टमभवज्जरत्कारोर्महात्मनः ॥ ४ ॥ तमुवाच महाप्राज्ञो जरत्कारुर्महातपाः । किंनाम्नी भगिनीयं ते ब्रूहि सत्यं भुजङ्गम ॥ ५ ॥ वासुकिरुवाच । जरत्कारो जरत्कारुः स्वसेयमनुजा मम । प्रतिगृह्णीष्व भार्य्यार्थे मया दत्तां सुमध्यमाम् । त्वदर्थं रक्षिता पूर्वं प्रतीच्छेमां द्विजोत्तम ॥ ६ ॥ एवमुक्त्वा ततः प्रादाद्भार्य्यार्थे वरवर्णिनीम् । स च तां प्रतिजग्राह विधिदृष्टेन कर्मणा ॥ ७ ॥ इत्यादिपर्वणि चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

सौतिरुवाच । मात्रा हि भुजगाः शप्ताः पूर्वं ब्रह्मविदाम्वर । जनमे-

उग्रश्रवा कहते हैं, कि-तदनन्तर तीक्ष्णव्रतधारी वह जरत्कारु मुनि अपने ही नामकी, ब्राह्मणजातिकी स्त्रीको पानेके लिये समस्त भूमण्डल पर भ्रमण करनेलगे,परंतु उनको अपनी इच्छानुसार स्त्री कहीं भी नहीं मिली ॥ १ ॥ तदनंतर वह ब्राह्मण एक दिन वनमें जा,पितरोंके वचन को स्मरण करके धीमे स्वरसे तीन वार कन्याकी भिक्षा मांगनेलगे ॥ २ ॥ उनके भिक्षाके वाक्यको सुनकर नागराज वासुकि अपनी वहिन को लेकर तहां जरत्कारुके सामने आया और उनसे कहा, कि—आप इस कन्याको ग्रहण करलीजिये, परन्तु जरत्कारुने विचारा, कि-यह कन्या मेरे नामकी नहीं होगी, इसकारण उसको स्वीकार नहीं किया ॥ ३ ॥ क्योंकि—महात्मा जरत्कारु प्रतिज्ञा करचुके थे, कि—यदि मेरे नामकी कन्या मिलेगी और उसके वंधु वांधव अपनी इच्छासे भिक्षा रूपमें देंगे तब ही मैं विवाह करूँगा, तदनन्तर महातपस्वी, परमबुद्धिमान् जरत्कारुने वासुकिसे बूझा, कि—हेनागराज ! तुम ठीक २ बताओ, कि—तुम्हारी इस वहिनका नाम क्या है ? ॥ ४ ॥ ५ ॥ वासुकिने कहा, कि—हे जरत्कारु ! इस मेरी छोटी वहिनका नाम जरत्कारु है, यह कृशोदरी कन्या मैं तुम्हे अर्पण करता हूँ, आप इसके साथ विवाह करलें, हे द्विजोत्तम ! आपको अर्पण करनेके लिये ही मैंने पहिलेसे इस कन्याको रखछोड़ा था, इसको मैं यहां लाया हूँ, इस कारण आप स्वीकार करलीजिये ॥६॥ ऐसा कहकर वह सुंदराङ्गी जरत्कारुको विवाहके लिये अर्पण करदी, जरत्कारुने भी शास्त्रमें कहीहुई विधिके अनुसार उस जरत्कारु नामवाली कन्याके साथ विवाह कर लिया और गृहस्थाश्रमको चलाने लगे ॥ ७ ॥ चौदहवां अध्याय समाप्त

उग्रश्रवाने महर्षि शौनकको संबोधन करके कहा, कि—हे ब्रह्मज्ञान

जयस्य वो यज्ञे धक्ष्यत्यनिलसारथिः ॥१॥ तस्य शापस्य शान्त्यर्थं प्रददौ पन्नगोत्तमः । स्वसारमृषये तस्मै सुव्रताय महात्मने ॥ २ ॥ स च तां प्रतिजग्राह विधिदृष्टेन कर्मणा । आस्तीको नाम पुत्रश्च तस्यां जज्ञे महामनाः ॥ ३ ॥ तपस्वी च महात्मा च वेदवेदाङ्गपारगः । समः सर्वस्य लोकस्य पितृमातृभयापहः ॥ ४ ॥ अथ दीर्घस्य कालस्य पाण्डवेयो नराधिपः । आजहार महायज्ञं सर्पसत्रमिति श्रुतिः ॥ ५ ॥ तस्मिन् प्रवृत्ते सत्रे तु सर्पाणामन्तकाय वै । मोचयामास तान्नागानास्तीकः सुमहा तपाः ॥ ६ ॥ भ्रातॄंश्च मातुलांश्चैव तथैवान्यान् स पन्नगान् । पितॄंश्च तारयामास सन्तत्या तपसा तथा ॥ ७ ॥ व्रतैश्च विविधैर्ब्रह्मन् स्वाध्यायैश्चानृणोऽभवत् । देवांश्च तर्पयामास यज्ञैर्विविधदक्षिणैः ॥ ८ ॥ ऋषींश्च ब्रह्मचर्य्येण सन्तत्या च पितामहान् । अपहृत्य गुरुं भारं पितॄणां शंसितव्रतः ॥ ९ ॥ जरत्कारुर्गतः स्वर्गं सहितः स्वैः पितामहैः । आस्तीकञ्च सुतं प्राप्य धर्मं चानुत्तमं मुनिः ॥ १० ॥ जरत्कारुः सुमहता कालेन स्व-

---

के पारदर्शी ! पहिले सर्पोंने अपनी मातासे यह शाप पाया था, कि-राजा जनमेजयके यज्ञमें अग्नि तुम्हें जलाकर भस्म करडालेगा ॥ १ ॥ उस शापकी शान्तिके लिये ही सर्पोंमें श्रेष्ठ वासुकिने सदाचारी महात्मा जरत्कारुको अपनी बहिन विवाह दी थी ॥ २ ॥ उन ऋषिने भी विधियुक्त क्रियासे उस कन्याको ग्रहण करलिया था, उस कन्यामें उदार मनवाला आस्तीक नामक पुत्र उत्पन्न हुआ, वह महात्मा वेद और वेदके अङ्गोंका जाननेवाला, सबको समान दृष्टिसे देखनेवाला और माता पिता दोनोके कुलोंके भयको दूर करनेवाला था ॥ ३ ॥ ४ ॥ तदनंतर बहुत समय बीत जाने पर पाण्डववंशके राजा जनमेजयने सर्पसत्र नामका एक बड़ाभारी यज्ञ किया, ऐसा हमने सुना है॥ ५ ॥ सर्पोंका नाश करने के लिये ही आरंभ हुए उस यज्ञमेंसे महातपस्वी आस्तीकने भाई, मामा तथा अन्य सर्पोंको बचाया था और सन्तान उत्पन्न करकै तथा तप करकै अपने पितरोंको भी तारदिया था ॥ ६ ॥ ॥ ७ ॥ हे ब्रह्मन् ! वह नाना प्रकारके व्रत करकै तथा स्वाध्याय करकै ऋषियोंके ऋणसे मुक्त हुआ था, तथा भांति २ का दक्षिणावाले यज्ञ करकै देवताओंको तृप्त किया था ॥ ८ ॥ उसने ब्रह्मचर्यका पालन करकै ऋषियोंको सन्तुष्ट किया और सन्तानसे पितरोंको तृप्त किया था, इसप्रकार पितरोंके बड़ेभारी भारको उतार आस्तीक नामक पुत्रको इस लोकमें छोड़कर तथा श्रेष्ठ धर्मका संग्रह करकै प्रशंसाके योग्य आचरणवाला जरत्कारु अपने पितामहों सहित कुछ कालमें स्वर्गको सिधारगया, यह आस्तीककी कथा मैंने जिस प्रकार सुनी थी वैसी

र्गमीयिवान् । एतदाख्यानमास्तीकं यथावत्कथितं मया । प्रब्रूहि भृगुशार्दूल किमन्यत्कथयामि ते ॥ ११ ॥ आस्तीके पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

शौनक उवाच । सौते त्वं कथयस्वेमां विस्तरेण कथां पुनः । आस्ता कस्य कवेः साधोः शुश्रूषा परमा हि नः ॥१॥ मधुरं कथ्यते सौम्य श्लक्ष्णाक्षरपदं त्वया । प्रीयामहे भृशं तात पितेवेदं प्रभापसे ॥ २ ॥ अस्मच्छुश्रूषणे नित्यं पिता हि निरतस्तव । आचष्टैतद्यथाख्यानं पिता ते त्वं तथा वद ॥ ३ ॥ सौतिरुवाच।आयुष्मन्निदमाख्यानमास्तीकं कथयामि ते । यथाश्रुतं कथयतः सकाशाद्वै पितुर्मया ॥ ४ ॥ पुरा देवयुगे ब्रह्मन् प्रजापतिसुते शुभे । आस्तां भगिन्यौ रूपेण समुपेतेऽद्भुतेऽनघ ॥ ५ ॥ ते भार्य्ये कश्यपस्यास्तां कद्रूश्च विनता च ह । प्रादात्ताभ्यां वरं प्रीतः प्रजापतिसमः पतिः ॥ ६ ॥ कश्यपो धर्मपत्नीभ्यां मुदा परमया युतः। वरातिसर्गं श्रुत्वैवं कश्युपादुत्तमञ्चते ॥७॥ हर्षादभ्यधिकां प्रीतिं प्रापतुः स्म वरस्त्रियौ । वव्रे कद्रूः सुतान्नागान् सहस्रं तुल्यवर्चसः ॥ ८ ॥ द्वौ पुत्रौ विनता वव्रे कद्रूपुत्राधिकौ बले । तेजसा वपुषा चैव विक्रमे-

---

ही आपसे निवेदन करी, हे भृगुकुलशार्दूल ! कहिये अब मैं आपको कौनसी कथा सुनाऊँ ॥ ९—११ ॥ पद्रहवां अध्याय समाप्त ॥ १५ ॥ *

शौनकने कहा, कि-हे सूतनन्दन ! तुमने जो विद्वान् सज्जन महात्मा आस्तीककी कथा सुनाई, इसको ही फिर विस्तारसे सुनाइये, क्योंकि उसको सुननेकी हमें बड़ी ही उत्कंठा है ॥१॥ हे सौम्य ! तुम मधुर तथा कोमल अक्षर और पदोंवाली वाणीसे कथा कहते हो, इसकारण हे तात हम आपके कथनसे बडे ही प्रसन्न हुए हैं तुम अपने पिताकी समान ही व्याख्या करते हो ॥ २ ॥ तुम्हारे पिता हमारी सेवामें सदा तत्पर रहते थे, इसकारण तुम्हारे पिताने यह व्याख्यान जिसप्रकार कहा हो तैसे ही तुम भी हमें सुनाओ ॥ ३ ॥ उग्रश्रवाने कहा, कि—हे आयुष्मन् मैंने यह आस्तीककी कथा पिताजीसे जैसी सनी है, अविकल तैसी ही मैं तुमसे कहता हूँ ॥ ४ ॥ हे निर्दोष ब्रह्मन् ! पहिले देव ( सत्य ) युगमें दक्ष प्रजापतिकी कद्रू और विनता नामवाली परमसुंदरी और गुणवती दो कन्याएं थीं, वह दोनो बहने महर्षि कश्यपको विवाही गई थीं, एक समय प्रजापति समान कश्यपजीने उन दोनो गुणवती स्त्रियोंके ऊपर परमप्रसन्न होकर उन्हें वरदान देना चाहा वह दोनो उत्तम स्त्रियें यह सुनकर कि—कश्यपजीसे उत्तम वरदान मिलैगा, परम प्रसन्न हुई और अतुल आनन्द पाकर उनमेंसे कद्रूने कहा, कि-मेरे समानबली एक सहस्र नाग पुत्र हों ॥ ५—८ ॥ और विनताने मांगा, कि—बलमें, तेजमें, शरीरमें और पराक्रममें कद्रूके हजार पुत्रोंसे भी

णाधिकौ च तौ ॥ ९ ॥ तस्यै भर्त्ता वरं प्रादादत्यर्थं पुत्रमीप्सितम् । एवमस्त्विति तं चाह कश्यपो विनतां तदा ॥ १० ॥ यथावत् प्रार्थितं लब्ध्वा वरं तुष्टाभवत्तदा । कृतकृत्या तु विनता लब्ध्वा वीर्य्याधिकौ सुतौ ॥ ११ ॥ कद्रूश्च लब्ध्वा पुत्राणां सहस्रं तुल्यवर्च्चसाम् । धार्य्यौ प्रयत्नतो गर्भावित्युक्त्वा स महातपाः । ते भार्य्ये वरसन्तुष्टे कश्यपो वनमाविशत् ॥ १२ ॥ । सौतिरुवाच । कालेन महता कद्रूरण्डानां दश-तीर्द्दश । जनयामास विप्रेन्द्र द्वे चाण्डे विनता तदा ॥ १३ ॥ तयोरण्डानि निदधुः प्रहृष्टाः परिचारिकाः । सोपस्वेदेषु भाण्डेषु पञ्चवर्षशतानि च ॥ १४ ॥ ततः पञ्चशते काले कद्रूपुत्रा विनिःसृताः । अण्डाभ्यां विनतायास्तु मिथुनं न व्यदृश्यत ॥ १५ ॥ ततः पुत्रार्थिनी देवी व्रीड़िता च तपस्विनी । अण्डं बिभेद विनता तत्र पुत्रमपश्यत ॥ १६ ॥ पूर्वार्द्धकायसम्पन्नमितरेणाप्रकाशता । स पुत्रः क्रोधसंरब्धः शशापैनामिति श्रुतिः ॥१७॥ योऽहमेवं कृता मातस्त्वया लोभपरीतया । शरीरेणासमग्रेण तस्माद्दासी भविष्यसि ॥ १८ ॥ पञ्चवर्षशतान्यस्या यया विस्पर्द्धसे सह ।

---

अधिक बली दो पुत्र मेरे होयँ ॥ ९ ॥ ब्रह्मचर्यका पालन करनेवाले भगवान् कश्यपने, विनताको उसकी इच्छानुसार कुलको परम पवित्र करनेवाले दो पुत्र होनेका वरदान उस समय विनतासे 'तथास्तु' कहकर दिया ॥ १० ॥ विनता अधिक पराक्रमी दो पुत्रों का वरदान पाकर अपनी प्रार्थनाके अनुसार वर मिलजानेसे उस समय संतुष्ट और कृतकृत्य हुई ॥ ११ ॥ उधर कद्रू भी समान तेजवाले हजार पुत्र होनेका वरदान पाकर बहुत ही प्रसन्न हुई, महातपस्वी कश्यपजी, वरदान पाकर परमप्रसन्न हुई अपनी दोनो स्त्रियोंसे तुम यत्नसे अपने गर्भकी रक्षा करना, ऐसा कहकर वनमें चलेगए ॥ १२ ॥ उग्रश्रवाने कहा, कि—हे विप्रेन्द्र ! तदनन्तर कुछ समय बीत जाने पर कद्रू ने एक सहस्र अण्डे और विनताने दो अण्डे उत्पन्न किये ॥ १३ ॥ फिर उनकी सेविकाओंने प्रसन्न होकर उनके अण्डोंको जुदे २ उष्णतायुक्त पात्रोंमें धरदिये, पांच सौ वर्ष बीतजाने पर कद्रू के बच्चे सहस्र अण्डोंको फोडकर उनमेंसे बाहर निकले, परन्तु विनताके दोनो अण्डोमेंसे बच्चे निकलते हुए देखनेमें नहीं आये यह देखकर पुत्रकीइच्छावाली तपस्विनी विनता देवी लज्जित हुई और उसने एक अण्डे को फोड़कर देखा तो ऊपरके आधे भागमें परिपक्व अवयवों वाला और नीचेके भागमें अपक्व अवयवोंवाला एक पुत्र अण्डे में दीखा अपनेको अपक्व दशामें बाहर निकाल लेनेसे उस तत्कालके जन्मे पुत्रने क्रोधके आवेशमें आकर माता को शाप

एष च त्वां सुतो मातर्दासीत्वान्मोचयिष्यति ॥ १९ ॥ यद्येनमपि मातस्त्वं मामिवाण्डविभेदनात् । न करिष्यस्यनङ्गं वा व्यङ्गं वापि यशस्विनम् ॥ २० ॥ प्रतिपालयितव्यस्ते जन्मकालोऽस्य धीरया । विशिष्टं बलमीप्सन्त्या पञ्चवर्षशतात्परः ॥ २१ ॥ एवं शप्त्वा ततः पुत्रो विनतामन्तरीक्षगः । अरुणो दृश्यते ब्रह्मन् प्रभातसमये सदा ॥ २२ ॥ आदित्यरथमध्यास्ते सारथ्यं समकल्पयत् । गरुडोऽपि यथाकालं जज्ञे पन्नगभोजनः ॥ २३ ॥ स जातमात्रो विनतां परित्यज्य खमाविशत् । आदास्यन्नात्मनो भोज्यमन्नं विहितमस्य यत् । विधात्रा भृगुशार्दूल क्षुधितः पन्नगेश्वरः ॥ २४ ॥ इत्यादिपर्वणि आस्तीके षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

सूत उवाच । एतस्मिन्नेव काले तु भगिन्यौ ते तपोधन । अपश्यतां समायातमुच्चैःश्रवसमन्तिकात् ॥ १ ॥ यन्तं देवगणाः सर्वे हृष्टरूपमपूजयन् । मथ्यमानेऽमृते जातमश्वरत्नमनुत्तमम् ॥ २ ॥ अमोघबलमश्वा-

---

दिया, कि—हे मातः ! तूने असमयमें मुझे लोभसे बाहर निकालकर मेरे शरीरको अधूरा रहनेदिया इसकारण, तू जिस स्त्रीके साथ सौतिया डाह करती है, पांच सौ वर्षतक तुझे उस स्त्रीकी ही दासी बनकर रहना पड़ैगा परंतु हे मातः ! तूने जैसे अण्डेको फोड़कर मुझे अङ्गहीन करदिया है, ऐसे ही इस दूसरे तपस्वी पुत्रको अण्डा फोड़कर अङ्गहीन वा अपूर्ण अङ्गवाला नहीं करेगी तो यह पुत्र ही तुझे दासी भावसे छुटादेगा ॥ १४ ॥ २० ॥ यदि तुझे अधिक बलवान् पुत्रकी इच्छा होय तो धीरज धरकर पांच सौ वर्षपर्यन्त इसके जन्मकी प्रतीक्षा कर, पाँचसौ वर्ष बीतने पर उसका जन्म होगा तब ही तू शापसे छूटेगी ॥ २१ ॥ इसप्रकार विनताको शाप देकर उसका पुत्र आकाशमेंको चढ़गया, हे ब्रह्मन् ! वह सूर्यके रथके ऊपर बैठकर सूर्यका सारथीपना करनेलगा जो कि प्रातःकालके समय अरुणरूपसे अब भी नित्य दर्शन देता है, पाँचसौ वर्ष पूरे होने पर दूसरे अण्डेमेंसे सर्पोंका भोजन करनेवालेगरुड़ जी भी उत्पन्न हुए ॥ २२ ॥ २३ ॥ हे भृगुशार्दूल ! वह विनताके पुत्र और सकल पक्षियोंके राजा गरुड़जी जन्म होतेही अपनी माताको त्यागकर भूख लगी होनेके कारण विधाताने अपने लिये जो अन्न ठीक करके रक्खा था उसको लेनेके लिये आकाशमेंको उड़गए ॥ २४ ॥

॥ सोलहवां अध्याय समाप्त ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

उग्रश्रवाने कहा, कि हे तपोधन ! तदनन्तर एक समय वह दोनो बहने इकट्ठी खड़ी थीं, तहाँ उन्होंने अपने समीपमें आतेहुए उच्चैःश्रवा नामक एक दिव्य घोड़ेको देखा, वह संसारभरके घोड़ोंमें उत्तम बड़ा बलवान्, शोभायमान, सदातरुण, दिव्य और सकल श्रेष्ठ लक्षणोंसे युक्त

नाश्रुत्तमं जगतां वरम् । श्रीमन्तमजरं दिव्यं सर्वलक्षणपूजितम् ॥ ३ ॥ शौनक उवाच । कथं तदमृतं देवैर्मथितं क्व च शंस मे । यत्र जज्ञे महावीर्य्यः सोऽश्वराजो महाद्युतिः॥४॥सौतिरुवाच । ज्वलन्तमचलं मेरुं तेजोराशिमनुत्तमम् । आक्षिपन्तं प्रभां भानोः स्वशृङ्गैः काञ्चनोज्ज्वलैः ॥ ५ ॥ कनकाभरणं चित्रं देवगन्धर्वसेवितम् । अप्रमेयमनाधृष्यमधर्मबहुलैर्जनैः ॥ ६ ॥ व्यालैराचरितं घोरैर्दिव्यौषधिविदीपितम् । नाकमावृत्य तिष्ठन्तमुच्छ्रयेण महागिरिम् ॥ ७ ॥ अगम्यं मनसाप्यन्यैर्नदीवृक्षसमन्वितम् । नानापतंगसंघैश्च नादितं सुमनोहरैः ॥ ८ ॥ तस्य शृङ्गमुपारुह्य बहुरत्नाचितं शुभम् । अनन्तकल्पमुद्विद्धं सुराः सर्वे महौजसः ॥९॥ ते मन्त्रयितुमारब्धास्तत्रासीना दिवौकसः । अमृताय समागम्य तपोनियमसंयुताः ॥ १० ॥ तत्र नारायणो देवो ब्रह्माणमिदमब्रवीत् । चिन्तयत्सु सुरेष्वेवं मन्त्रयत्सु च सर्वशः ॥११॥ देवैरसुरसंघैश्च मथ्यतां कलशोदधिः । भविष्यत्यमृतं तत्र मथ्यमाने महोदधौ ॥१२॥ सर्वौषधीः

---

था, समुद्रको मथते समय उसमेंसे वह एक रत्नरूप निकला था और सब देवता उस हृष्ट पुष्ट तथा रूपवान् घोड़ेकी पूजा करते थे ॥ १—३ ॥ शौनक बूझते हैं कि—देवताओंने किस प्रकार समुद्रको मथकर अमृत निकाला था और उसको किस स्थान पर निकाला था ? कि—जिसमें से परमकान्ति और महाशरीरवाला यह अश्वराज उत्पन्न हुआ था, उस कथा को कहो ॥ ४ ॥ उग्रश्रवाने कहा, कि—सुवर्णकी समान दमकते हुए अपने शिखरोंसे सूर्यकी कान्तिका भी तिरस्कार करनेवाला मानो सुवर्णके आभूषण पहिरे, बड़ा आश्चर्य करनेवाला, देवता और गन्धर्वोंसे सेवित, जिसका नाप न होसकै, जिसको अधर्मी मनुष्य देख भी न सकैं ऐसा भयानक सर्पोंसे भरा, दिव्य औषधियोंसे दमकता हुआ, ऊँचाईसे स्वर्गलोकको घेरेहुए, दूसरोंको मनसे भी अगम्य, नदी और वृक्षोंसे परिपूर्ण, मनोहर नाना प्रकारके पक्षियोंके प्रकार २ के स्वरोंसे गुंजारता हुआ, तेजका ढेर और पर्वतोंमें सबसे उत्तम मेरु नामवाला एक महापर्वत है ॥ ५-८ ॥ उस पर्वतके, अनेकों रत्नोंसे भरपूर उत्तम और आकाशसे कुछ ही कम ऊँचे शिखर पर चढ़कर, तपस्वी और नियमसे रहनेवाले परम बुद्धिमान् देवता इकट्ठे हो अमृत पानेके लिये विचार करनेलगे ॥ ९ ॥ ॥ १० ॥ सब देवता विचार कररहे थे, उस समय ही भगवान् नारायणने ब्रह्माजीसे कहा, कि—तुम सुर और असुरोंको साथ लेकर अमृतके लिये समुद्रको मथो, समुद्रका मथन करने पर उसमेंसे अमृत उत्पन्न होगा ॥ ११ ॥ १२ ॥ और हे देवताओं ! समुद्र को मथने

समावाप्य सर्वरत्नानि चैव हि।मथ्नध्वमुदधिं देवा वेत्स्यध्वममृतं ततः॥

इत्यादिपर्वणि अमृतमन्थने सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

सौतिरुवाच । ततोऽभ्रशिखराकारैर्गिरिशृङ्गैरलंकृतम् । मन्दरं पर्वतवरं लताजालसमाकुलम् ॥ १ ॥ नानाविहगसंघुष्टं नानादंष्ट्रिसमाकुलम् । किन्नरैरप्सरोभिश्च देवैरपि च सेवितम् ॥२॥ एकादशसहस्राणि योजनानां समुच्छ्रितम् । अधोभूमेः सहस्रेषु तावत्स्वेव प्रतिष्ठितम् ॥ ३ ॥ तमुद्धर्त्तमशक्ता व सर्वे देवगणास्तदा । विष्णुमासीनमभ्येत्य ब्रह्माणं चेदमब्रुवन् ॥ ४ ॥ भवन्तावत्र कुर्वातां बुद्धिं नैःश्रेयसीं पराम् । मन्दरोद्धरणे यत्नः क्रियताञ्च हिताय नः ॥ ५ ॥ सौतिरुवाच । तथेति चाब्रवीद्विष्णुर्ब्रह्मणा सह भार्गव । अचोदयदमेयात्मा फणीन्द्रं पद्मलोचनः ॥ ६ ॥ ततोऽनन्तः समुत्थाय ब्रह्मणा परिचोदितः । नारायणेन चाप्युक्तस्तस्मिन् कर्मणि वीर्य्यवान् ॥ ७ ॥ अथ पर्वतराजानं तमनन्तो महाबलः । उज्जहार बलाद्ब्रह्मन् सवनं सवनौकसम् ॥ ८ ॥ ततस्तेन

---

पर उसमेंसे सब औषधियें और सकल रत्न भी तुम्हें मिलेंगे और उसके पीछे फिर समुद्र को मथने पर उसमेंसे अमृत निकलेगा॥१३॥ सत्रहवां अध्याय समाप्त ॥ ॥ १७ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥ छ ॥

उग्रश्रवा कहते हैं, कि-बादलोंके शिखरोंकी समान श्वेत शिखरोंसे शोभायमान अनेकों लताजालोंसे भरपूर, नानाप्रकारके पक्षियोंके मधुर स्वरोंसे गुञ्जरित, अनेकों प्रकारके डाढ़वाले पशुओंसे भरपूर, किन्नर अप्सरा और देवताओंसे सेवित, ग्यारह सहस्र योजन ऊँचा और उतना ही नीचे भूमिमें गढ़ाहुआ पर्वतोंमें श्रेष्ठ मन्दर नामका एक पर्वत है १-३ उसको सब देवता उखाड़ने लगे, परन्तु वह उखड़ नहीं सका, तब जहां विष्णु और ब्रह्माजी बैठेथे तहां उनके पास जाकर कहनेलगे कि ॥ ४ ॥ महाराज ! आप दोनो इस कार्यमें कल्याणकारिणी जो युक्ति होय उसको बताइये और हमारे हितके लिये मन्दराचलको उखाड़नेमें सहायता दीजिये ॥ ५ ॥ उग्रश्रवा कहते हैं, कि—हे शौनक ! तदनन्तर ब्रह्माजीके पास बैठेहुए, कमलकी समान नेत्रोंवाले और जिनके स्वरूप की तर्कना भी नहीं होसकती ऐसे भगवान् विष्णुने 'बहुत अच्छा, कहकर देवताओंका काम साधनके लिये सर्पोंके राजा शेषजीको मन्दराचलको उखाडनेकी प्रेरणाकी, नारायण तथा ब्रह्माजीकी प्रेरणा होने पर महाबली अनन्त भगवान् उस कामके करनेको तत्पर हुए और हे ब्रह्मन् ! वन तथा वनवासियों सहित अपने बलसे उस पर्वतराजको उखाड़दिया ॥ ६-८ ॥ और तदनन्तर देवताओंके साथ समुद्रके तटपर आये, उस समय देवताओंने समुद्रसे कहा, कि—हे सागर ! हम

सुराः सार्द्धं समुद्रमुपतस्थिरे । तमूचुरमृतस्यार्थे निर्मथिष्यामहे जलम् ॥ ९ ॥ अपाम्पतिरथोवाच ममाप्यंशो भवेत्ततः । सोढास्मि विपुलं मर्द्दं मन्दरभ्रमणादिति ॥१०॥ ऊचुश्च कूर्मराजानमकूपारे सुरासुराः । अधिष्ठानं गिरेरस्य भवान् भवितुमर्हति ॥ ११ ॥ कूर्मेण तु तथेत्युक्त्वा पृष्ठमस्य समर्पितम् । तं शैलं तस्य पृष्ठस्थं मन्त्रेणेन्द्रो भ्यपीड़यत् ॥ १२ ॥ मंथानं मंदरं कृत्वा तथा नेत्रञ्च वासुकिम् । देवा मथितुमारब्धाः समुद्रं निधिमम्भसाम् ॥ १३ ॥ अमृतार्थं पुरा ब्रह्मं स्तथैवासुरदानवाः । एकमन्तमुपाश्लिष्टा नागराजो महासुराः ॥ १४॥ विबुधाः सहिताः सर्वे यतः पुच्छं ततः स्थिताः । अनन्तो भगवान्देवो यतो नारायणस्ततः । शिर उत्क्षिप्य नागस्य पुनः पुनरवाक्षिपत् ॥ १५ ॥ वासुकेरथ नागस्य सहसा क्षिप्यतः सुरैः । सधूमाः सार्चिषो वाता निष्पेतुरसकृन्मुखात् ॥ १६ ॥ ते धूमसंघाः सम्भूता मेघसंघाः सविद्युतः । अभ्यवर्षन् सुरगणान् श्रमसन्तापकर्षितान् ॥ १७ ॥ तस्माच्च गिरिकूटाग्रात् प्रच्युताः पुष्पवृष्टयः । सुरासुरगणान् सर्वान् समन्तात्समवाकिरन् ॥ १८ ॥

---

अमृतकी प्राप्तिके लिये तेरे जलको मथना चाहते हैं ॥ ९ ॥ उस समय समुद्रने उत्तर दिया, कि—अच्छा मथलो, परंतु उसमेंसे मुझे भी भाग मिलना चाहिये, क्योंकि—मुझे भी मंदराचलके भ्रमणसे बड़ा दुःख सहना पड़ैगा ॥ १० ॥ फिर देवता और दैत्य, समुद्र के समीपमें जहां, कूर्मराजा था तहां गए और उससे कहनेलगे कि—हे कूर्मराज ! तुम्हें अपनी पीठपर इस पर्वतको धारण करना पड़ैगा कूर्मराजने बहुत अच्छा कहकर स्वीकार करलिया और अपनी पीठ अर्पण की तब इन्द्रने मंत्र पढ़कर मन्दराचलको कूर्मराजकी पीठपर ला धरा ॥ ११ ॥ १२ ॥ हे ब्रह्मन् ! तदनन्तर मंदराचलको रै और वासुकि को रस्सी बनाकर देवता और दैत्य अमृतके लिये समुद्रको मथनेलगे, उस समय असुरोंने मिलकर वासुकिके फनको और सब देवताओंने इकट्ठे होकर वासुकिकी पूंछको पकड़ा था, भगवान् नारायण नागका विष बार २ माथा ऊँचा करके पृथ्वीपर डालते जाते थे अर्थात् उसके मुखमेंसे कढ़तेहुए विषको सहन करते थे ॥ १३—१५ ॥ देवता वासुकि नाग को एकसाथ ऐसे जोरसे खेंचनेलगे, कि—उसके मुखमेंसे धुआँ और अग्निकी चिनगारियों सहित श्वासका वायु बार २ निकलनेलगा ॥ १६ ॥ उस धुएंका समूह बिजलीसहित मेघ बनकर, मथनेके परिश्रमसे व्याकुल हुए देवताओंकी थकावट दूर करनेके लिये उनके ऊपर बरसनेलगा, ।१७। दूसरी ओर मंदराचलके शिखरोंपर के वृक्षोंमें से देवता और दानवोंके ऊपर चारों ओरसे पुष्पोंकी वर्षा होनेलगी॥१८॥

वात्र महानादो महामेघरवोपमः । उदधेर्मथ्यमानस्य मन्दरेण सुरासुरैः ॥ १६ ॥ तत्र नानाजलचरा विनिष्पिष्टा महाद्रिणा।विलयं समुपाजग्मुः शतशो लवणाम्भसि ॥ २० ॥ वारुणानि च भूतानि विविधानि महीधरः । पातालतलवासीनि विलयं समुपानयत् ॥ २१ ॥ तस्मिंश्च भ्राम्यमाणेऽद्रौ सङ्घृष्यन्तः परस्परम् । न्यपतन् पतगोपेताः पर्वताग्रान्महाद्रुमाः॥२२॥ तेषां सङ्घर्षजश्चाग्निरर्चिभिः प्रज्वलन्मुहुः। विद्युद्भिरिव नीलाभ्रमावृणोन्मन्दरं गिरिम् ॥ २३ ॥ ददाह कुञ्जरांस्तत्र सिंहांश्चैव विनिर्गतान् । विगतासूनि सर्वाणि सत्त्वानि विविधानि च ॥२४॥ तमग्निममरश्रेष्ठः प्रदहन्तमितस्ततः।वारिणा मेघजेनेन्द्रः शमयामास सर्वशः ॥२५॥ततो नानाविधास्तत्र सुस्रुवुः सागराम्भसि।महाद्रुमाणां निर्य्यासा बहवश्चौषधीरसाः ॥ २६ ॥ तेषाममृतवीर्य्याणां रसानां पयसैव च । अमरत्वं सुरा जग्मुः काञ्चनस्य च निस्रवात् ॥ २७ ॥ ततस्तस्य समु-

---

॥ १८ ॥ इसप्रकार देवता और असुर मन्दराचलसे समुद्रको मथने लगे उस समय मथेजातेहुए समुद्रमें से घोर घनघटाके गंभीर गर्जने की समान बड़ा भारी शब्द होनेलगा ॥ १६ ॥ मंदराचलके घूमनेसे समुद्रमें रहने वाले नानाप्रकारके सहस्रों जन्तु पिसकर मरगए ॥ २० ॥ और वरुणलोक तथा पातालमें रहनेवाले अनेकों प्राणियों को भी मंदराचलने कुचल कर चूरा करडाला ॥ २१ ॥ और वह पर्वत जिस समय समुद्रमें घूमताथा उस समय उसके ऊपरके बडे २ वृक्ष आपसमें टकराते,जडसे उखड़कर पक्षियों सहित समुद्रमें गिरते थे ॥ २२ ॥ कितने ही वृक्षोंकी आपसकी रगड़से वार वार लपटोंके साथ अग्नि प्रज्वलित होजाता था और जैसे बिजली मेघकी श्याम घटाको छालेती है तैसे मंदराचलको छालेता था ॥२३॥ हे ब्राह्मणो ! प्रज्वलित हुआ,वह अग्नि तिस पर्वतमेंसे बाहर निकलेहुए सिंह हाथी तथा अन्य प्राणरहित हुए नाना प्रकारके सकल प्राणियों को भी भस्म करडालता था ॥ २४ ॥ तदनंतर देवताओंके राजा इंद्रने जल वर्षा कर चारों ओर प्रज्वलित हुए अग्निको शांत करदिया जले हुए बड़े २ वृक्षोंके गोंद और औषधियोंके अनेकों रस निकल २ कर सागरमें बहनेलगे ॥ २५ ॥ २६ ॥ तदनंतर हे ब्राह्मणो ! उन औषधों के अमृतमय वीजवाले रसोंसे मिलेहुए जलसे और सुवर्णमय पर्वत मेंसे वहेहुए सुनहरी जलसे देवता अमर होगए ॥ २७ ॥ तदनंतर ऊपर कही हुई अमृतमय वीर्यवालीं औषधियोंका जल और सुवर्णमय पर्वतका जल सागरके जलमें मिलजाने पर सागरका खारी जल दूध की समान होगया और वह दूध श्रेष्ठ रसोंके साथ मिलने पर घी